**श्री मुलतान सिंह** (घरौंडा) : स्पीकर साहब, Third Five-Year Plan पर कल से बहस हो रही है। पिछली Five-Year Plan का 162 करोड़ का target था। इस प्लैन का target 287 करोड़ का मुकर्रर हुआ है। ख्याल यह है कि इस में से कुछ cut लग जाए। मैं समझता हूं कि हमारा target कम मुकर्रर हुआ है, यह ज्यादा होना चाहिए। इस के मुताल्लिक ज्यादा न कहते हुए मैं सिर्फ इतना ही कहना चाहता हूं कि हमारा case हमारे Planning Minister ने अच्छी तरह से put नहीं किया, अगर यह बेहतर तरीके से put किया जाता तो हमें और भी ज्यादा रुपया Centre से मिलने की उम्मीद हो सकती थी। बहरहाल मैं यह कहूंगा कि 287 करोड़ का target कायम रहना चाहिए, इस पर cut नहीं लगनी चाहिए। यह कहना कि किस तरह पैसा आयगा यह पुराने ख्याल हैं। आप देखते हैं कि हर साल deficit budget बनते हैं तो इस का मतलब यह नहीं कि तरक्की के काम रुक जाएं, स्कूल, हस्पताल और industry के काम रुक जाएं। लेकिन इस के बावजूद मुल्क आगे जा रहा है और स्टेट भी आगे जा रही है। कल पंडित श्री राम शर्मा जी ने कहा कि करंसी का फैलाव हो जायगा तो हमें बहुत मुश्किल हो जायगी। उन्हें पता होना चाहिए कि हम तेजी के दौर में से जा रहे हैं और अगर हम तरक्की नहीं करेंगे तो पहले तो सैंकड़ों साल पीछे रह गए हैं अब हजारों साल पीछे रह जाएंगे। मैं समझता हूं कि हमें इस तरह के खतरात को सामने नहीं रखना चाहिए कि रुपया कहां से दिया जायगा बल्कि हमें आगे बढ़ना चाहिए। हमारे सूबे में 18 industrial areas मुकर्रर हुए हैं उन के लिए हमें technicians देने होंगे, draftsmen देने होंगे,। Agricultural University और पंजाबी यूनिवर्सिटी कायम होगी। Package scheme के मातहत लुध्याना जिला में करोड़ों रुपया खर्च होगा। इस में शक नहीं कि सूबा तरक्की कर रहा है लेकिन जहां तक areas का ताल्लुक है मिनिस्टर साहब ने जो फरमाया है कि रिजनल सवाल नहीं उठाना चाहिए मैं उस से इत्तफाक नहीं रखता क्योंकि यह बात वाजब नहीं है कि केवल दो तीन शहरों पर ही खर्च किया जाए और उन्हें बम्बई और कलकत्ता की तरह ऊंचा किया जाय। इस ज़माना में सब इलाकों की यक्सां तरक्की की जानी चाहिए और सब इलाकों की all round development होनी चाहिए। इस के बाद मैं यह अर्ज़ करना चाहता हूं कि भाखड़ा के पानी से 30 लाख एकड़ areas सैराव होगा लेकिन इस में आधे के करीब इलाका सेमज़दा होने की वजह से नाकारा हो चुका है और आधा नाकारा होने वाला है। आप ने देखा है कि गोहाना और रोहतक के अन्दर पानी के निकास के लिये नालियां नहीं थीं इस लिए वहां पर बहुत सी ज़मीन नाकाबले काश्त हो चुकी है और नुक्सान का अन्दाजा नहीं हो सकता। गोमती का पानी लखनऊ के अन्दर आया लेकिन दो तीन रोज़ में निकाल दिया गया लेकिन यहां पर 15 अगस्त से लेकर आज तक पानी खड़ा है।

**श्री जगत नारायण चोपड़ा** (जालंधर शहर, दक्षिण पश्चिम) : स्पीकर साहिब, मैं ने बड़े गौर से पंडित मोहन लाल जी की स्पीच को पढ़ा है और सरदार दरबारा सिंह जी की स्पीच को बड़े गौर से सुना है। मैं किसी तरह की कन्ट्रोवरसी में नहीं जाना चाहता, मगर मैं

बड़े अदब से आप की खिदमत में यह अर्ज़ करना चाहता हूं कि हमें हालात का जायज़ा लेना चाहिये कि दो बड़ी बड़ी पिछली प्लानों में जितना हम ने रुपया खर्च किया है क्या वजह है कि उस का वह रिज़ल्ट नहीं निकला जो कि इतना भारी रुपया ख र्च करने से निकलना चाहिए था। अब डाक्टर भार्गव साहिब ने जो रिपोर्ट प्लान के बारे में दी है उस में यह लिखा हुआ है कि दूसरी पंच वर्षीय योजना में जो कुल रकम खर्च की गई वह 14,971.74 लाख की थी। इस में से Agriculure and Community Development पर 17 फी सदी खर्च किया गया। Irrigation and Power पर 51.8 फीसदी खर्च किया गया। Industries पर 3.2 फी सदी खर्च किया गया। Transport and Communication पर 6.3 फीसदी खर्च किया गया। Social services पर 16.2 फी सदी खर्च हुआ Miscellaneous पर 5.5 फी सदी खर्च हुआ। अब जो प्लान तजवीज़ हुआ है उस में कुल रकम 28,741.54 खर्च की जानी तजवीज़ हुई है। जो percentage है वह इस तरह से है Agriculture and Community Development पर 19.5 फीसदी, सिर्फ दो फी सदी खर्च बढ़ा है। Irrigation and Power पर कुछ परसैंटेज कम कर दी गई है। इस पर 42.1 फी सदी खर्च किया जाना है इंडस्ट्रीज पर ज्यादा खर्च करने की इन्होंने provision रखी है वह 7.5 फी सदी है। Transport and communications पर 6.4 फी सदी खर्च होगा। सोशल सर्विसेज़ पर 21.1 फी सदी खर्च होगा और Miscellaneous पर 3.4 फी सदी रकम खर्च की जाएगी। अब कोशिश की जा रही है कि इस प्लान में कितना ज्यादा से ज्यादा रुपया सैंटर से लिया जा सके वह लिया जाए। पंजाब का जो प्लान छपा है उस के बारे में दिल्ली के हिन्दोस्तान अखबार ने एक नोट लिखा है वह मैं आप को पढ़ कर सुनाना चाहता हूं।

> "Punjabis despite their well-deserved reputation for robust common sense, are today proving to be their own worst enemies. In their scramble for sectional or party gains politicians have created such uncertain conditions that the State is losing its capacity to attract capital for investment in its industries. On the other hand, even those who have sunk money in industrial enterprises are systematically moving to other areas. No doubt it is this trend that has led the Delhi and Punjab Chamber of Commerce to warn the Government about the flight of capital from the State and to suggest that a suitable climate for investment should be created and bigger investors encouraged to start industries in Punjab. The appeal for stable political conditions should in fact have been addressed to parties like the Akali Dal which have been disturbing the State's peace from time to time ignoring the economic consequences of their short sighted moves."

यहां पर बड़े गुण गाए गए हैं कि हमारी सरकार बहुत काम करती है। सरदार दरबारा सिंह जी ने भी यही कहा। ज़रा उन का नोट सुनिए :

"Punjab has made conspicuous progress where small-scale industries are concerned, but because of lack of planning and official guidance their growth has been haphazard and they are concentrated in a few areas."

यहां तक कि रुपया तो इन को सैंटर ने दिया लेकिन इन्होंने उस रुपये को ठीक guidance ले कर खर्च नहीं किया और ज़ाया कर दिया। हम सरकार के साथ हैं।

[श्री जगत नारायण चोपड़ा]

पैंटर से रुपया ज्यादा मिलना चाहिये। लेकिन पोज़ीशन यह है कि हमारी जो आजकल की सरकार है यह तो मोर्चों की सरकार बन गई है। अंग्रेज़ों के राज्य के बारे में कहा करते थे कि वह लाठी और गोली की सरकार थी लेकिन यह सरकार भी लाठी, गोली और teargas की सरकार बन गई है। हमारी सरकार को 29 जुलाई 1959 को एक सवाल पूछा गया। उस का जवाब हमारे मन्त्री महोदय ने दिया.........

"Will the Chief Minister be pleased to state—

(a) the names of the places, district wise, in the State where Police had to use tear gas, and resort to Lathi-Charge or firing on various occasions since the partition alongwith the dates of occurrence in each case and the circumstances in which these incidents took place ;

श्री अध्यक्ष : लेकिन यह सब बातें Third Five-Year Plan से कैसे relevant हैं ? ( But how are all these things relevant to the discussion on the Third Five-Year Plan ?)

**श्री जगत नारायण चोपड़ा** : हमारी सरकार की सारी प्लानिंग मोर्चों पर ही हो रही है। जब तक यह सरकार industrialization के लिये atmosphere नहीं पैदा करेगी उस वक्त तक इन प्लानों का क्या फायदा है। अखबार में छपा है कि आज कल एक लाख रुपया रोज़ अकाली मोर्चे की वजह से खर्च हो रहा है।

**ਸਰਦਾਰ ਰਾਮਦਿਆਲ ਸਿੰਘ** : On a point of Order, Sir. ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਜਿਹੜੀਆਂ ਰਕਮਾਂ law and order ਤੇ ਖਰਚ ਹੋਣੀਆਂ ਹਨ ਜਾਂ ਜਿਹੜੀਆਂ ਪਿਛੇ ਖਰਚ ਹੋਈਆਂ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਏਸ ਪਲਾਨ ਵਿਚ ਕੀਤੇ ਗਏ provisions ਨਾਲ ਕੀ ਤਅੱਲੁਕ ਹੈ।

**श्री जगत नारायण चोपड़ा** : रुपया तो सारा इकट्ठा ही खर्चा होता है। स्पीकर साहिब, इन्होंने 29 जून को जो जवाब दिया उस के मुताबिक 44 दफा फायरिंग, लाठी चार्ज और टीयर गैस...........

**Minister for Education** : On a point of Order, Sir. The point of order raised by my hon. Friend Sardar Ramdayal Singh is worthy of consideration because the item of 'law and order' is not a part of the Draft Third Five-Year Plan. I, therefore, think that items which are not part of the Plan, may not be discussed.

**Chaudhri Dharam Singh Rathi** : (While sitting) This is no poin of order.

**श्री अध्यक्ष** : राठी साहिब, स्पीकर का part अदा कर रहे हैं कहते हैं कि This is no point of order. (*Laughter*)

(Shri Rathi is trying to deputise the Speaker. He says that this is no point of order.) (*Laughter*)

**श्री जगत नारायण चोपड़ा** : मैं तो यह बता रहा था कि कितनी दफा लाठी चार्ज और firing इन्हों ने की।

**श्री अध्यक्ष** : इन बातों को इस वक्त discuss करने का कोई फायदा नहीं। आप Plan पर ही बोलें। (It is no use discussing these things at this time. He should confine himself to the draft Plan under discussion at present.)

**श्री जगत नारायण चोपड़ा** : मैं यह बताना चाहता हूं कि यह रुपया जो हमारी सरकार इन activities पर लगा रही है वह इस को planning पर लगाना चाहिए (*interruptions*) Central Government इस लिए रुपया नहीं दे रही कि इसे मोरचों पर खत्म कर दिया जाए (*interruptions*) उस वक्त भी मेरा यही stand था और अब भी मेरा वही stand है (*interruptions*)

**ਮੌਲਵੀ ਅਬਦੁਲ ਗ਼ਨੀ ਡਾਰ** : ਜਦੋਂ ਸਰਦਾਰ ਦਰਬਾਰਾ ਸਿੰਘ ਹੋਰੀਂ ਬੋਲ ਰਹੇ ਸਨ ਤਾਂ ਕੋਈ ਨਹੀਂ ਬੋਲਿਆ ਅਤੇ ਇਹ ਸਾਰੇ ਸਜਨ ਜੋ ਹੁਣ Interruptions ਕਰ ਰਹੇ ਹਨ ਚੁਪ ਬੈਠੇ ਰਹੇ ਲੇਕਿਨ ਹੁਣ ਜਦੋਂ ਲਾਲਾ ਜੀ ਬੋਲਣ ਲਗੇ ਹਨ ਤਾਂ ਪਤਾ ਨਹੀਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਕਿਉਂ ਪੀੜ ਹੋ ਰਹੀ ਹੈ। (*interruptions*)

**Mr. Speaker** : Order, order.

**श्री जगत नारायण चोपड़ा** : तो मैं अर्ज़ कर रहा था कि सरदार दरबारा सिंह ने एक बड़े अहम point की तरफ आप का ध्यान दिलाया है। उन्होंने कहा कि industries की तरफ—private sector की तरफ हमें पूरे तौर पर ध्यान देने की ज़रूरत है। मैं भी यही महसूस करता हूं और कहना चाहता हूं कि वाकई पंजाब के अन्दर industries को ignore किया गया है। आप कहेंगे कि मैं किस basis पर यह कह सकता हूं कि उसे ignore किया गया है तो इस सिलसिले में मैं आप को बताना चाहता हूं कि पांच चार दिन हुए हमारे पंजाब के अन्दर industries बारे एक कान्फ्रैंस हुई। वहां हमारे Finance Minister और Deputy Minister भी तशरीफ़ ले गए। वहां श्री सत्यापाल जो Industrialists की organisation के President है, उन्होंने अपना address पढ़ा। वह एक बहुत अच्छे और सुलझे हुए आदमी हैं। वह ऐसी कोई बात नहीं कहने वाले जिस का मनशा गवर्नमेंट को खामखा criticise करने का हो। उन्होंने Members of Parliament हमारे Finance Minister और Deputy Minister साहिबान की presence में अपना address पढ़ा। आप की तवज्जो के लिये उस address में से एक

[श्री जगत नारायण चोपड़ा]

फिकरा मैं आप को पढ़ कर सुनाता हूं—

> "Taking stock of our achievements in the first two Plans is a good thing for looking forward to the Third Five-Year Plan in the right perspective. From whatever statistics that are available, we find that there has been a manifold increase in production and employment in the various sectors of industries. It is estimated that there are about thirty thousand industrial units existing in the State, and it is of a great significance to know that most of these have been developed by the personal efforts of the people in the private sector."

यानी गवर्नमेंट का उस में कोई हिस्सा ही नहीं है। कोई 30,000 के करीब industrial concerns हैं और सारी की सारी private sector के capital पर खड़ी हुई। तो आप अन्दाजा लगाएं कि जितने लोग उधर से आए उन्होंने अपनी मेहनत से पंजाब का नाम सारे हिन्दुस्तान में रौशन किया।

**श्री अध्यक्ष** : यह जो Plan आप discuss कर रहे हैं, इस पर आप क्या कहना चाहते हैं ? (What does the hon. Member want to say on the plan which he is discussing now?)

**श्री जगत नारायण चोपड़ा** : सरदार दरबारा सिंह ने बताया है कि private sector की पूरी मदद करनी चाहिए। मैं इसी point पर कहना चाहता हूं।

**श्री अध्यक्ष** : आप सरदार दरबारा सिंह के साथ अपना मुकाबला न करें। आप का अपना स्वभाव है और उनका अपना। आप यह बताएं कि इस में आप कौन सा नया point लाना चाहते हैं ? (He need not compare himself with Sardar Darbara Singh. His temprament is different from what Sardar Darbara Singh has. He may tell me what new point does he want to introduce in the debate ?)

**श्री जगत नारायण चोपड़ा** : मेरा point जनाब यह है कि पंजाब गवर्नमट private sector की कोई मदद नहीं कर रही। Private sector की मदद होनी चाहिए। अगर गवर्नमेंट चाहे कि अपनी ही co-operatives बना कर, जैसा कि भोगपुर Sugar Mills में किया है, काम करे तो सूबे की तरक्की नहीं होने वाली। वहां क्या हुआ ? पिछले दिनों आपने सुना होगा कि उस मिल के director की elections के लिए meeting हुई और 6 घंटे तक इतना हंगामा रहा कि election ही नहीं हो सकी। तो मेरे कहने का भाव यह है कि जो रुपया आप इन पर लगा रहे हैं वह इसी तरह से ही जाया होगा (*interruptions*) मैं यह इस लिये बता रहा हूं कि वहां पर सरकार का 50 लाख रुपया लगा हुआ है। भोगपुर शूगर मिल की meeting में 6 घंटे बहस होती रही लेकिन directors की elections नहीं हो सकी। वहां पर एक वजीर के candidates दूसरे वजीर के candidates के खिलाफ लड़ रहे थे। एक कहता था कि यह नहीं होना चाहिए दूसरा कहता था कि यह नहीं होना चाहिए।

**सामूहिक विकास मंत्री** : यह बिल्कुल गलत है।

**श्री जगत नारायण चोपड़ा** : तो ग्राप ने उस वक्त क्यों इस की contradiction नहीं की ? (*interruptions*)

**श्री ग्रध्यक्ष**: Order, please. मुझे समझ नहीं ग्राती कि जब मैं खुद भी यहां बैठा हूं तो ग्राप क्यों order maintain नहीं कर रहे। ग्राप जब खुद ठीक तरह से behave नहीं करते ग्रौर House के decorum को maintain नहीं करते तो कैसे उम्मीद कर सकते हैं कि मैं ग्राप को protection दूं। ग्रगचि कुछ मैम्बर साहिबान की ग्रावाज़ बड़ी मजबूत ग्रौर strong है लेकिन इस का यह मतलब नहीं कि वह House की proceedings को बार बार interrupt करते जाएं। मैं एसी interruptions को बरदाश्त नहीं कर सकता। It is not a fish market. जहां तक लाला जी का ताल्लुक है, मैं उन से ग्रर्ज़ करूं कि वह एक बड़े नेता हैं ग्रौर उन को मौके के मुताबिक बात करनी चाहिए। Irrelevant बातें करना ग्रच्छा नहीं लगता। उन को debate के ग्रन्दर personal tinge नहीं introduce करना चाहिए। इस वक्त सिर्फ तीसरे Five-Year Plan पर बहस हो रही है। तो भोगपुर Sugar Mills का ज़िक्र कैसे relevant बनता है ? (Order please. I fail to understand why the hon. Members do not maintain order in the House even when I am present. How can they expect protection from me when they themselves do not behave properly and fail to maintain the decorum of the House ? Although some hon. members possess a stentorian voice, yet it does not mean that they should time and again indulge in interrupting the proceedings of the House. I am not going to tolerate such interruptions. It is not a fish market. So far as the hom. Member, now in the possession of the House, is concerned, I would remind him that he is a leader of high standing and he should speak as the occasion demands. It is not desirable to be irrelevant. He should also avoid giving personal tinge to the debate. At present only the Third Five Year plan is under discussion. How is a reference to the Bhogpur Sugar Mills relevant here ?)

**श्री जगत नारायण चोपड़ा** : जनाब, चूंकि पूछा गया था कि relevancy क्या है इस लिये मैं ने ग्रर्ज़ किया कि भोगपुर मिल कर 50 लाख रुपया गवर्नमेंट ने लगाया हुग्रा है। बहरहाल मैं इस को छोड़ता हूं। उसी report में से मैं ग्राप को एक दो फिकरे ग्रौर पढ़ कर सुनाता हूं। उन्होंने कहा—

> "Although the State Government has been very keen to help the industries but actually very little had come up in concrete shape from that side,"

यह Address उन्हों ने, जैसा कि मैं ने पहले बताया, उस कांग्रेस में पढ़ा जिस में खुद हमारे वित्त मन्त्री ग्रौर उप मन्त्री हाज़िर थे। उन्होंने कहा कि चाहिए तो यह था—ग्रौर मैं भी इस बात की ताईद करता हूं—कि गवर्नमेंट State के सभी industrialists को बुलाती ग्रौर फिर इस बात का फैसला करती कि ग्रगली Plan के दौरान private sector में कौन २ सी

[ श्री जगत नारायण चोपड़ा ]
industries लगानी हैं और public sector में किन २ industries को recognition देनी है। उस meeting में साफ तौर पर बताना चाहिए था कि इन पांच सालों में आप उन की क्या मदद करने जा रहे हैं। लेकिन उन्होंने यह गिला किया कि तीसरी Five-Year Plan बनाते वक्त उन से सलाह तक नहीं की गई; उन्हें पूछा तक नहीं गया। जनाब, स्पीकर साहिब, ये वह industrialists हैं जिन्होंने बिना सरकार की मदद के अपनी मेहनत और अपने पैसे से पंजाब का नाम न सिर्फ हिन्दुस्तान में ही रौशन किया बल्कि दुनिया में रौशन किया। पंजाब में बनाए जाने वाले कल-पुरज़े Middle East, लंका और दूसरे मुमालक को export किये जा रहे हैं। यही वजह है कि प्रधान मन्त्री पंडित जवाहर लाल नेहरू ने भी उन की तारीफ की है। इस लिये मैं इस बात पर ज़ोर देना चाहता हूं कि सरकार private sector की ज़्यादा से ज़्यादा मदद करे।

इसके अलावा जो मैम्बर साहिबान बोले हैं उन्होंने कहा है कि पंजाब में agriculture पर भी ज़्यादा ज़ोर दिया गया है। अच्छी बात है। इस item पर ज़्यादा ज़ोर दिया भी जाना चाहिए। लेकिन अगर agriculture के मैदान में भी गवर्नमेंट सारा credit अपने पर लेतो यह गलत बात है। Credit उन को देना चाहिए जो लोग उधर से आए थे और यहां आकर अपनी मेहनत से उन्होंने बंजर ज़मीनों को सरसब्ज़ बनाया। आप को पता है कि करनाल में पहले चावल पैदा नहीं होता था। अब लोग उधर से आए और यहां पर चावल की पैदावार शुरू हो गई। फिरोज़पुर म पहले कपास नहीं होती थी। अब इन्हीं लोगों की मेहनत के नतीजा के तौर पर फिरोज़पुर कपास का ज़िला बन गया है। एक तरफ तो लोग इतनी मेहनत कर के सूबे की आमदन बढ़ा रहे हैं लेकिन दूसरी तरफ कहीं खाद के scandals चल रहे हैं और कहीं और दूसरे scandals चल रहे हैं। इस तरह सारा रुपया waste जा रहा है। हर काम इस तरह से होना चाहिए कि रुपया waste न हो और जो लोग उपर ऊठना चाहते हैं उन की मदद होनी चाहिए। बाकी रहा यह सवाल कि हमें इस Plan में लगाने के लिये और रुपया मिलना चाहिए तो इस के लिये मैं कहता हूं कि यह जायज़ मांग है, मैं इस के हक में हूं। मगर यह खर्च ठीक तरीके से होना चाहिए। आप ने Estimates Committee की report देखी होगी। कहीं 3 करोड़ तो कहीं 7 करोड़ रुपया realise होना बाकी है। जिन अफसरों के खिलाफ remarks थे, वह चूंकि इन के मन्ज़ूरे नज़र थे, इस लिये उन को extensions दी गईं। यह वह अफसर थे जिन्होंने भाखड़ा-नंगल का काफी नुकसान किया है। ऐसी बातें होती हैं। इस लिये अर्ज़ करूंगा कि रुपया लो मगर ठीक तरीके से खर्च करो। बस यही दो चार बातें थीं जो मुझे अर्ज़ करनी थीं। आप का शुक्रिया।

**चौधरी लहरी सिंह (गनौर)** : साहिबे सदर, आज Third Five-Year Plan पर बहस चल रही है। हमें इस में अपनी गवर्नमैंट के हाथ मज़बूत करने हैं और

यहां के सही हालात बताने हैं जिन को पढ़ कर Central Government यह महसूस करे कि पंजाब की ज्यादा से ज़यादा मदद होनी चाहिए। इस में सरकार की या किसी person की criticism का सवाल नहीं है। मैं ज़्यादा वक्त न ले कर दो चार बातों की तरफ ही इन का ध्यान दिलाऊंगा। यह ठीक है कि भाखड़ा के लिये रुपया दिया गया और बयास project के लिए देंगे। मगर यह तो राजपूताने के लिए है। भाखड़े से काफी फायदा हुआ है लेकिन जहां तक बिजली का ताल्लुक है, हम पर दिल्ली और राजपूताने के claims हैं। यहां तो उल्टा यह एक problem बना हुआ है। लोगों ने काम शुरू किए और तरक्की कर के दिखाई मगर बिजली की यह हालत है कि लोग रोते फिरेंगे और फिर रहे हैं। जिस बिजली पर हमें नाज़ था उसी बारे इस पर दिल्ली और राजपूताने की demand रख दी। बिजली provide करने के लिए जो provision किया गया है यह कम है।

जहां तक ज़मीन का ताल्लुक है, अब कोई 30 standard acres से ज़्यादा का मालिक नहीं रहा; बड़े २ जागीरदार नहीं रहे। नहर सब जगह नहीं जा सकती और अगर पानी न मिले तो लोग भूखे मरें। पानी का ज़रिया अब tube-well, और pumping set ही रह गए हैं। मगर यह भी बिजली से चलते हैं, जो मिलती नहीं या बहुत थोड़ी मिलती है। जो यह provision करते हैं यह तो मज़ाक उड़ाना है लोगों का। Tube-wells, pumping sets और construction of kulhs के लिये 5 साल के अर्से में खर्च करना है सिर्फ 10 करोड़ रुपया। इस से क्या बनेगा। जहां नहरें हैं वहां पर भी percolation wells बनाने पड़ते हैं, जैसे अमृतसर में है क्योंकि नहरों का पानी काफी नहीं है। पंजाब पर सारा हिन्दुस्तान मान करता है कि पंजाब हमारी granary है, पंजाब हमारी अनाज की कमी को पूरा करेगा मगर वज़ीर साहिब ने यहां सर्फ 10 करोड़ रुपया रखा है और लिखते हैं :

> "The provision for the schemes given above has been deliberately kept low as it is envisaged that the private individuals should also invest substantially from their own resources."

अरे 5, 5 और 6, 6 एकड़ के हम आदमी हैं और आप कहते हैं कि हम ने जान बूझ कर कम रखा है। तो इन से कहूंगा कि क्यों resolution लाते हो, लोग मुश्किल में हैं। भला इतने बड़े पंजाब को 10 करोड़ से क्या बनेगा और कहते हैं deliberately किया है। यहां बड़ी industry है नहीं, cottage और small-scale industry भी गांव में नहीं है। और फिर 5, 5 एकड़ ज़मीन को भी एक बीमारी लग गई है। जहां २ नहरें जाती हैं, वहां २ water logging हो रही है। इस के लिए 14 करोड़ रुपया रखा है। सिवाए भाखड़ा कैनाल के बाकी सब नहरें कच्ची हैं। नतीजा जा कर गुरदासपुर, अमृतसर और जमुना के साथ साथ देख लो। इस anti-waterlogging के इतने बड़े काम के लिये यह बहुत मामूली रकम रखी गई है और यह बीमारी दिन ब दिन बढ़ रही है। पहले पंजाबी फौज में होते थे वहां अब rocket आ रहे हैं, वह हमारे

[ चौधरी लहरी सिंह ]

काबू से बाहर की बात हो रही है। दूसरी तरफ ज़मीन थी वह भी अब इन के काबू से बाहर हो रही है और खराब हो रही है। इन इलाकों में जाते हैं तो उन लोगों पर रहम आता है। उन की ज़मीनों में पैदा ही कुछ नहीं होता। इस real picture को ignore नहीं करना चाहिए।

तीसरी बात मैं यह कहना चाहता हूं, वैसे तो मैंने कभी हिन्दी और पंजाबी रिजन की terms में बातें नहीं कीं, मैं अब भी नहीं कहना चाहता था मगर दुख होता है, इसलिये निहायत अदब से कहूंगा कि आप जहां Agricultural University कायम करने जा रहे हैं वह तो रेतला इलाका है। वहां आप ने college तो बना ही रखा है। यह University करनाल में बना दें। आखिर हरियाणे में भी खेती होती है। क्या वहां के लोग इस में किसी तरह कम हैं। खिज़र साहिब से चौधरी साहिब ने कहा था मगर उन की तादाद कम थी। हम कहते हैं कि रेत में आप क्या तजरुबे करेंगे। जब college वहां है तो University लायलपुर की तरह करनाल में बना दो। मैं उम्मीद करूंगा कि वज़ीर साहिब इस तरफ ध्यान देंगे। अगर आप बजट को देखें तो पता चलेगा कि drains के लिये 83 लाख रुपया दिया है। आप जानते हैं कि ज़मीन गुरदासपुर, अमृतसर फीरोज़पुर, और जमुना के साथ बहुत बुरी तरह से खराब हो रही है। जमुना पर जहां protective बन्ध बनाने के लिये करोड़ों में रुपया रखा जाना चाहिए था वहां सिर्फ 3 लाख रखा गया है। अब यह बात कैसे कोई reasonable समझ ले। हम क्या कहें। यह जो मिनिस्टर साहिब ने कहा है कि अगर प्लैन बनाई जाए तो वह हालात को देख कर बनाई जानी चाहिए इस असूल पर यहां अमल नहीं किया गया।

मैं ज़्यादा वक्त न लेता हुआ अगर इजाज़त हो तो landless लोगों के बारे में कुछ कहना चाहता हूं। यह हरिजन भाई फिर कहगे कि क्या हमारा ज़िम्मा लिया है। मैं तो यह बात कह कर मिनिस्टर साहिब के हाथ मज़बूत करना चाहता हूं। Handicraft के लिये व handloom industries के लिए सिर्फ 48 लाख रुपया रखा गया है। इन इंडस्ट्रीज़ में वह लोग काम करते हैं जो गरीब हरिजन व आर्टीज़न गांवों में बैठे हुए हैं। मैं समझता हूं कि यह रुपया इन के लिये काफी नहीं है इन्हें ज़्यादा रुपया देना चाहिए।

मैं एक चीज़ leather के बारे में भी कहना चाहता हूं कि भैंसें या कट्टे पैदा होते ह पंजाब में लकिन अमृतसर से लकर सारे नीचे तक के पंजाब के कट्टे यू. पी. में भेज दिये जाते हैं जो वहां कटते हैं और वहां से shoe बन कर हमारे यहां बेचे जाते हैं। तो मैं इस बारे में यह कहना चाहता हूं कि इसके लिए यहां पर एक कारखाना बनाया जाए या बूचड़-खाना बनाया जाए ताकि leather की इंडस्ट्री आगे बढ़ सके और पंजाब की चीज़ से पंजाब को भी फायदा हो सके। मैंने पहले भी कहा था कि रोहतक में एक इंडस्ट्री लगाओ लेकिन कहा गया कि अरे रे रे हम कट्टा काटने की फैकटरी नहीं लगाना चाहते। यह है लोगों को ख्याल ! मैं तो कहता हूं कि

जो वैल्थ अपनी है उससे क्यों न स्टेट फायदा उठाए। आखिर यह कट्टे बाहर जाकर भी तो काटे ही जाते हैं और दूसरे लोग उन की खाल से फायदा उठाते हैं। फिर काटन का आइटम है। सिरसे के आगे ज़मीदार काटन पैदा करेंगे और उस काटन के लिये जो मिल लगा है वह भोगपुर में। अब बताइए कि कैसी अजीब बात है, अगर कोई बावला होगा तो वह यह सब करेगा। (घंटी) मैं जनाब खत्म ही करता हूं सिर्फ यही कहना चाहता हूं कि लैदर के लिहाज़ से, आर्टीज़न की तरक्की के लिहाज़ से और छोटे छोटे काम करने वालों के लिए यह रुपया नाकाफी है और शर्म की बात है। साथ ही जो हिन्दी और पंजाबी की तमीज़ (घंटी) रखी गई है वह भी बन्द करो क्योंकि अब लोग देहात में भी समझदार हो गए हैं और वह इस तमीज़ को पहिचानने लगे हैं इस लिये यह तमीज़ हटनी चाहिए।

**श्री रला राम** (मुकेरियां, जनल) : अध्यक्ष होदय, पहली योजना एक अरब 62 करोड़ के करीब है और उसमें हमारी सरकार ने एक अरब और 52 करोड़ के करीब spend किया है। यह achievement ऐसी है जिस के लिए हम अपनी सरकार की सराहना किए बग़ैर नहीं रह सकते। क्योंकि जब यह प्लैन बनी थी तो बाहर के लोग यह कहते थे कि यह बड़ी ambitions प्लैन है और हिन्दुस्तान इस को पूरा नहीं कर सकता। लेकिन यह कामयाब हुई और इस कामयाबी की परसैंटेज 90-92 परसैंट आती है। यह ऐसी परसैंटेज है जिस के लिये सरकार वधाई की पात्र है। अब जो नई थर्ड फाइव-इयर प्लैन है इसमें कई एक ऐसे प्वाइंट हैं कि जिन पर अधिक ध्यान दिया जाना चाहिए और ज़्यादा रुपया प्रोवाइड किया जाना चाहिए। वह इस स्टेट के लिये ज़्यादा उपयोगी होगी। अध्यक्ष महोदय, मैं आपके द्वारा सरकार का ध्यान एक दो ऐसे प्वाइंट्स की तरफ दिलाना चाहता हूं जिनका कि अभी तक ज़िक्र नहीं किया गया। पंजाब की मैन-पावर सारे भारत में मौजूद है लेकिन यहां अब दूध, दही और घी की कमी नज़र आने लगी। यहां हमारे यहां मालवा वगैरह में इतना दूध, दही और मक्खन पैदा होता था कि सारे भारत में नाम था और दूसरे प्रान्तों की अपेक्षा ज्यादा होता था लेकिन आजकल जो हालत है वह बहुत ही शोचनीय है। अब अगर इन दूध, दही, मक्खन वाले इलाके के अन्दर चले जाएं तो लोग बताते हैं कि चाय के लिए तो दूध मिल सकता है लेकिन पीने के लिए दूध नहीं मिलता। इस लिए मैं यह कहना चाहता हूं कि हमारी योजना में मिल्क के लिये और डेयरी के लिए प्रोवीजन होना चाहिए। पिछली योजना में जो रुपया रखा गया था provided रुपए में से आधा रुपया भी इस मतलब के लिये खर्च नहीं किया गया। अब यह जो रुपया रखा गया है यह बहुत थोड़ा है। अगर हम चाहते हैं कि हमारी मैनपावर सारे भारत में वैसी को वैसी ही रहे तो यह ज़रूरी है कि मिल्क सप्लाई और डेयरी की स्कीम्ज़ जारी की जाएं। मैंने चंडीगढ़ के बारे में कई बार पूछा कि यहां किस ढंग की स्कीम है और कितनी बड़ी है और वह क्या इस नई प्लैन के अन्दर और बढ़ाई जा रही है? तो उस का कुछ सन्तोषजनक समाधान नहीं मिला। मैं यह अपनी गवर्नमेंट से आप के द्वारा कहना चाहता हूं कि जहां आप ऐग्रीकल्चर पर ध्यान दें वहां मिल्क सप्लाई और डेयरी पर भी ज़रूर ध्यान दें और अपनी मैनपावर की superiority को maintain करने के लिए यहां जो दूध

[श्री रलाराम]

की कमी हो रही है उसे बढ़ाएं और जो यहां पर गाय की नसल है उस को इतना बेहतर बनाया जाय कि दूध की yield आगे से ज्यादा बढ़े ताकि यह जो बात हम देख रहे हैं कि चाय के लिये दूध मिल जाता है लेकिन दूध पीने के लिये देने से दुकानदार इन्कार कर देते हैं, यह बात न हो। यह बात अच्छी नहीं है क्योंकि इस का सम्बन्ध स्वास्थ्य के साथ है। अगर आप पंजाब के लोगों का physical standard कायम रखना चाहते हैं जो कि हम ने विर्से में प्राप्त किया है तो इस बात की ओर विशेष ध्यान दिया जाय और 3rd Plan में जो provision रखी है वह बढ़ाई जाय।

4 p. m.

अध्यक्ष महोदय, अब मैं education के सम्बन्ध में कुछ एक बातें कहना चाहता हूं। पिछली प्लैन में education के लिए 12 करोड़ 32 लाख रुपया रखा गया था लेकिन उस में से सिर्फ 8 करोड़ 28 लाख रुपया खर्च किया गया। मैं आप के द्वारा यह आवाज़ अपने मन्त्री महोदय तक पहुंचाना चाहता हूं कि इस प्रान्त में ग़रीब बच्चों के ग़रीब वाल्दैन निगाहें लगाए बैठे हैं अपने मन्त्री महोदय और अपनी स्टेट गवर्नमेंट की तरफ कि उन तक मुफ्त तालीम की बरकत कब तक पहुंचती है। यह ठीक है कि तालीम मुफ्त कर दी गई है लेकिन जो बच्चे दूसरे स्कूलों में पढ़ते हैं वे इस बरकत से महरूम रह जायें और इधर 12 करोड़ की provision हो और 8 करोड़ खर्च करें तो यह बात ठीक दिखाई नहीं देती। यह रुपया खर्च होना चाहिए था और मुफ्त तालीम की बरकत ग़रीब बच्चों तक और ग़ैर सरकारी स्कूलों तक भी पहुंचनी चाहिए। मैं समझता हूं कि हमें सैंट्रल गवर्नमैंट से अधिक रुपया मांगना चाहिए ताकि हम इस बरकत को हरेक तक पहुंचा सकें। इस के अतिरिक्त Third Plan में भी मुफ्त तालीम के लिये रुपया रखना चाहिए। मैं ने plan को study किया है लेकिन मुझे यह provision नज़र नहीं आई। एक और बेनती मैं विशेष तौर पर करना चाहता हूं वह यह है कि Second Five-Year Plan में total outlay का 7.17 था जो कि education पर खर्च करना था लेकिन उस में से 7 प्रतिशत खर्च किया गया। मैं समझता हूं कि यह शिक्षा के साथ अन्याय है। शिक्षा grow करता हुआ department है। इस लिए total out lay में से उस की percentage घटा कर सात कर देना ठीक नहीं है, यह आठ नौ होनी चाहिए थी। इस को घटाना वाजब नहीं है, यह शिक्षा के साथ अन्याय है। यद्यपि हम ने प्रान्त में Higher Secondary का experiment जारी किया है लेकिन जिस मन्थर गति से हम काम कर रहे हैं उस के अनुसार Third Five-Year Plan के अन्त तक 1496 हाई स्कूलों में से हम केवल 426 को Higher Secondary बना सकेंगे और इस गति से मैं समझता हूँ कि चौथी प्लैन में तो क्या पांचवीं या छटी प्लैन में भी सब स्कूलों को Higher Secondary नहीं बना सकेंगे और इस प्रकार शिक्षा के अन्दर दो प्रकार की प्रणालियां चलती रहेंगी जो कि लाभदायक नहीं होंगी। इस लिए हमें सेंटर से अधिक रुपए की मांग करनी चाहिए। यह दलील देना कि पंजाब की *per capita* income अन्य प्रान्तों की अपेक्षा बढ़ गई है इतनी अच्छी दलील नहीं है। क्योंकि, अध्यक्ष महोदय, पंजाब एक सीमा

प्रान्त है । अगर यह प्रान्त खुशहाल है और अगर इस के व्यक्ति discontented नहीं हैं, इन का standard ऊंचा है तो इस के अन्दर सारे भारत की safety है । इस लिए मैं चाहता हूं कि हमें यह मांग बढ़वाने की कोशिश करनी चाहिए । हमें Arts Colleges की अधिक आवश्यकता नहीं है इस लिए हमें Higher Secondary के लिए Third Plan में अधिक रुपया रखना चाहिए ताकि जो experiment हम ने सैकड़ों सालों के बाद शुरू किया है उसे सफल बनाया जा सके । इस में लिखा गया है कि sportsmen और athletes को training दी जाएगी । पंजाब में यह ज़रूर होनी चाहिए क्योंकि पंजाब सारे भारत का मान रख सकता है लेकिन आप के द्वारा मैं यह कहना चाहता हूं कि Third Plan में play grounds के लिए अधिक provision होनी चाहिए । दूसरे, मैं एक कालेज का प्रिंसिपल होते हुए जानता हूं कि हमारे athletes को उतना दूध नहीं मिलता जितना कि उन्हें मिलना चाहिए क्योंकि हमारे athletes इतनी diet afford नहीं कर सकते । इसलिए मैं आप के द्वारा निवेदन करूंगा कि कालेजों और स्कूलों को subsidise किया जाय ताकि वे athletes और sportsmen को अच्छी diet दे सकें । इस लिए मैं फिर इसी बात पर ज़ोर दूंगा शिक्षा प्रणाली में नए तजरुबे को कामयाब बनाने के लिए आवश्यक है कि मांग को अधिक किया जाए ।

**श्री मुनि लाल कामरेड** (शिमला) : स्पीकर साहिब, तीसरी पांच साला प्लान पर यह जो tentative draft Plan है इस के बारे में हमारी सरकार की यह ख्वाहिश है कि पार्टी लेवल से ऊपर उठ कर बहस की जाए । मैं समझता हूं कि इस समय हाउस का हर एक मैम्बर चाहे उस को प्लानिंग से इख्तलाफ हो, चाहे उस को implementation से इख्तलाफ हो, सरकार के साथ है और वह इस बात के खिलाफ है कि इस में किसी प्रकार की कोई कटौती की जाए । बल्कि सब मैम्बरान यह चाहते हैं कि यह रकम 287 करोड़ से भी बढ़ाई जाए । हमारे मिनिस्टर साहिब ने तीन बातों पर ज़्यादा ज़ोर दिया है कि उन को डर है कि जिस वक्त यह प्लानिंग कमिशन के सामने जाएंगे तो कमिशन वाले इस बेसिस पर कटौती की बात करेंगे । एक तो population basis पर वह कट लगाएंगे, दूसरे यह कि पंजाब में *per capita* income दूसरी स्टेट्स से ज़्यादा है इस लिए उन का खदशा है कि प्लानिंग कमिशन वाले रुपया कम देंगे । तीसरी बात उन्होंने यह कही है कि चूंकि पहली पांच साला प्लान में और दूसरी पांच साला प्लान में हमें रुपया ज्यादा मिलता रहा है इसलिये शायद तीसरी पांच साला प्लान में हमें रुपया कम मिले । मुझे उन की दलील समझ नहीं आई क्योंकि ये तीनों बातें ही self-contradictory हैं । मैं समझता हूं कि पंजाब के लोग ज़्यादा मज़बूत हैं । उन्होंने अपनी मेहनत से अपनी स्टेट की economy expand करने की कोशिश की है । जब लोगों की income, economy expand होने से बढ़ जाए, उन का रहन सहन का दर्जा ऊंचा हो जाए तो उन के अंदर development की urge ज़्यादा पैदा होती है, मांग ज़्यादा पैदा होती है कि वे अपने बच्चों को तालीम ज्यादा दें, देश से unemployment दूर हो । चूंकि हमारे देश का system of education defective है उस के नतीजे के तौर पर

[श्री मुनि लाल कामरेड़]

देश में unemployment बहुत है और पंजाब में भी बहुत unemployment है। अगर हमारी सरकार इस मसले को जल्दी हल नहीं करेगी तो डर है कि पढ़े लिखे नौजवान बेकारी की हालत में गलत रास्ते पर चलना शुरू कर देंगे। इन हालात में जब कि स्टेट में expanding economy हो तो सरकार को vigilant होना पड़ता है। उस हालत में Technical Education का मसला हमारे सामने आता है। इसलिए मेरा सुझाव यह है कि जब हमारी सरकार प्लानिंग कमिशन के सामने अपना केस पेश करे तो साथ ही Technical Education की बात उन के सामने रखे। लोगों ने मेहनत से काम लिया और नतीजे के तौर पर उन की *per capita* income बढ़ी, उन्होंने अपना standard of living raise किया। बेकारी भी साथ बढ़ी बेकारी की बात करते हुए हमारी सरकार को उन Technical Education के लिए रुपया मांगना चाहिए। इस के लिए ज्यादा रुपये की ज़रूरत होती है। इस के इलावा हमारी स्टेट में water-logging का मसला भी भयानक सूरत अख्तियार किए हुए है। इस को दूर करने के लिए यहां पर एक मास्टर प्लान बनाया गया। मैं समझता हूं कि वह भी इसीलिये Third Five-Year Plan में fully include नहीं कर सकते क्योंकि हमारे पास रुपये की कमी है। अगर Third Five-Year Plan में allotment कम होती है और इस मसले को जल्दी से हल करने की कोशिश न की गई तो यह बीमारी इतनी ज्यादा बढ़ जाएगी कि जितना एरिया clear किया जाएगा उतना और waterlogging के नीचे आजाएगा क्योंकि हमारे सूबे में नई सड़कों और नहरों का जाल बिछाया जा रहा है जिस से पानी के natural flow में फर्क पड़ता है। मेरे कहने का मतलब यह है कि प्लानिंग कमिशन के सामने यह भी एक वजह दी जा सकती है कि हमें ज्यादा रुपये की ज़रूरत है। तीसरी दलील उन के सामने यह दी जा सकती है कि हमारी स्टेट में बेरोज़गारी का भूत मूंह खोले आगे बढ़ता आ रहा है। यह भी एक बड़ा भारी मसला है इस को हल करने के लिये भी हमें ज्यादा रुपये की ज़रूरत है। चाहिए तो यह था कि First Five-Year Plan और Second Five-Year Plan की implementation के बाद unemployment का मसला हल हो जाता लेकिन हकीकत यह है कि educated और uneducated दोनों classes में unemployment और भी ज्यादा बढ़ गई है। इस unemployment को दूर करने के लिये दो ही रास्ते हैं। एक तो यह कि या तो ज़मीन पर से बोझ कम किया जाए और इस मकसद के लिये देश में industrialization की जाए। Industrialization की बात करता हुआ मैं Cottage industry और heavy industry के झमेले में नहीं पड़ना चाहता। मैं यह अर्ज़ करना चाहता हूं कि industrialization के लिए पावर की बड़ी ज़्यादा ज़रूरत है। इस के बारे में कल एक मान्यवर सदस्य ने बड़े ज़ोर से हाउस में बात की। यह बात ठीक है कि पावर के लिहाज़ से भाखड़ा डैम, गंगूवाल और कोटला power houses ने पंजाब का नाम ऊंचा किया है लेकिन उस में से पावर का बहुत थोड़ा हिस्सा पंजाब को मिला है। नतीजा यह हुआ है कि यहां पर industrialization नहीं हो सकी और

industrialization न होने की वजह से unemployment दूर नहीं हो सकी। जब तक पावर नहीं मिलती तब तक industrialization नहीं हो सकती। जिन लोगों ने connection लेने के लिए अर्जियां दी हुई हैं कि हमें पावर दी जाए हम कारखाने लगाना चाहते हैं वे अभी तक इंतज़ार कर रहे हैं। मैं private sector की बात नहीं कहता public sector की बात कहता हूं। स्पीकर साहिब, भाखड़ा में mishap होने की वजह से पावर की स्पलाई में disruption हुई और उस के कारण public sector और private sector दोनों तरफ के लोगों को दिक्कत उठानी पड़ी। उस वक्त सरकार के सामने यह मसला आया कि जब हम industrialization करने जा रहे हैं तो भाखड़ा में तो किसी वक्त भी कोई defect पड़ सकता है उस का मुकाबला करने के लिए क्या किया जाए। उस का यह हल निकाला गया कि thermal plants कायम होने चाहियें ताकि emergency के वक्त उन का इस्तेमाल किया जाए। मैं कहना चाहता हूं कि सरकार को इस तरफ ध्यान देना चाहिए। कमिशन को यह भी कहा जाना चाहिए कि यहां पर thermal plants लगाने के लिये भी ज़्यादा रुपये की ज़रूरत है। यहां पर यह बात कही गई कि डीज़ल के ज़रिए बिजली महंगी पैदा होती है। लेकिन पंजाब के लोगों में उत्साह है वे बिजली महंगी भी लेना चाहते हैं। पावर स्पलाई करने की ज़िम्मेदारी सरकार पर आती है और उस को पूरा करने के लिए मैं उम्मीद करता हूं कि जो नए पावर प्राजेक्ट बन रहे हैं जब वे तैयार हो जाएंगे तो जो supply उन में से मिलेगी उस का बेहतर हिस्सा लोगों को मिलेगा यह हमारी जनता की मांग है। इन हालात में thermal plants को कायम करने के लिये हमारी सरकार को कमिशन के साथ बात करनी चाहिये। यह ठीक है कि foreign exchange की कमी है और plants को import करने में दिक्कत पेश आएगी फिर भी हमारी सरकार को यह दलील देनी चाहिए कि सूबे में से बेरोज़गारी को दूर करने के लिए, लोगों का standard of living raise करने के लिए और ज़मीन से बोझ हल्का करने की खातर industrialization करने के लिए हमें thermal plants import करने के लिए foreign exchange की बहुत सख्त ज़रुरत है। तीसरी बात जो हमारी favour में जाती है वह यह है कि पंजाब में regional disparities की वजह से पंजाब एक homogeneous unit नहीं है। यह मसला पंजाब का आज से ही नहीं बल्कि बहुत पुराना है। और अगर यह disparities दूर न की जाएं या यह और ज्यादा हो गईं तो लोगों का agitational mood बनने का डर है। सरकार तो कहती है कि regional सवाल न उठाया जाए लेकिन मैं कहता हूं कि इस बात से तो सरकार को और भी तकवियत मिलती है। सरकार यह बात कहे कि जो undeveloped areas हैं उन में political consciousness आ रही है और अगर उन लोगों की मांग को पूरा न किया गया तो उन में separatist tendencies बढ़ेंगी और सरकार के सामने एक और नया मसला खड़ा हो जाएगा। सरकार कह सकती है कि underdeveloped areas को develop करने के लिए ज्यादा रुपये की ज़रूरत है। इस के बाद सरकार यह दलील भी दे सकती है कि पंजाब एक बार्डर स्टेट है और बार्डर स्टेट्स में

[श्री मुनी लाल कामरेड]

disparities नहीं होनी चाहियें जो under-develcped areas हैं उन को develop करने के लिए ज्यादा allocation की ज़रूरत है । स्पीकर साहिब, मैं हाउस का ज्यादा समय नहीं लेना चाहता लेकिन ईमानदारी से कहना चाहता हूं कि hilly areas के लिए ज्यादा allocation होनी चाहियें । सरकार ने अपनी रिपोर्ट में भी लिखा है कि हम पहाड़ी इलाके को अच्छी तरह से develop नहीं कर सके, हम यह बात मानते हैं उन्होंने 19 करोड़ रुपया पहाड़ी इलाके की उन्नति के लिए रखा है । लेकिन मैं सरकार की तवज्जोह इस तरफ दिलाना चाहता हूं कि पंजाब का पहाड़ी इलाका तीन तरफ से हिमाचल प्रदेश के पहाड़ी इलाके से घिरा हुआ है । अब हिमाचल प्रदेश को तो 28 करोड़ रुपया मिला और पंजाब के पहाड़ी इलाके को cement फैक्टरी का पांच करोड़ रुपया निकाल कर सिर्फ चौदह करोड़ रुपया मिला । जब पंजाब के पहाड़ के लोग देखते हैं कि मे मिहचाल वालों को 28 करोड़ रुपया मिला और वहां पर बहुत ज्यादा development हो रही है तो कुदरती तौर पर उन के दिल में असंतोष पैदा होता है और frustration होता है । इस deliberate delay से लोगों के दिल में unrest पैदा होता है । इस बिना पर भी हमारी सरकार सेंटर से ज्यादा रुपये की मांग कर सकती है ।

तो मैं यह अर्ज करना चाहता हूँ कि आपने हिमाचल प्रदेश के मुकाबले में पंजाब के hilly areas को develop करने का वादा किया हुआ है । इस बात के लिए plan के अन्दर 19 करोड़ रुपए का provision किया हुआ है । इस 19 करोड़ रुपए में से अगर कांगड़ा में cement और paper industry पर खर्च की जाने वाली रक्म को निकाल दिया जाए तो बाकी 14 करोड़ रुपया hilly areas की development के लिए रह जाता है । इसके मुकाबले में हिमाचल प्रदेश की administration ने 43 करोड़ रुपए की Plan, Planning Commission को भेजी और उसमें से 28 करोड़ रुपये की plan मंजूर करवा चुके हैं। तो इसका मतलब यह हुआ कि जहां hilly areas की development के लिए पंजाब गवर्नमेंट ने 14 करोड़ रुपया रखा है वहां हिमाचल प्रदेश की development पर 28 करोड़ रुपया खर्च होगा यानी वह रकम पंजाब के hilly areas पर खर्च की जाने वाली रकम से दुगनी रकम है । इसका नतीजा यह है कि हमारे उन इलाकों के लोगों में unrest है । मैं नहीं चाहता कि जहां पंजाब के अन्दर आगे ही communalism की एक लहर चली हुई है वहां वह लोग एक और लहर की आवाज उठाएं, separatism की बात हो । लेकिन उनके sentiments को नज़र अन्दाज़ नहीं किया जा सकता ? यह State की development की बात है । जहां पर आपने उनके लिए 14 करोड़ रुपया रखा है वहां उनके पड़ोसी इलाके की development पर उनसे दुगना रुपया खर्च होने जा रहा है । इसलिए अगर सरकार कहे कि पंजाब के पहाड़ी इलाके इस बात पर चुप कर बैठे रहेंगे तो यह बात मुमकिन नहीं । यह कैसे वे लोग बर्दाश्त करेंगे कि जो वायदे आप उन से करते आए हैं वह आप पूरे न करें और वह चुप चाप बैठे देखते जाएं । ऐसी हालत में मैं नहीं कह सकता कि क्यों न कल को वह इस बात की मांग करें कि हम हिमाचल प्रदेश में शामिल होना चाहते हैं । क्यों न हरियाणा वाले existing disparities को मद्देनज़र रखते

वह इस बात की मांग करें कि हम पंजाब में नहीं रहना चाहते; देहली के साथ जाना चाहते हैं ? गवर्नमेंट को इस बात का ज्ञान हो जाना चाहिए कि यह सारा unrest पीछे रहे इलाकों को develop न करने में जो deliberate delay की है उसी का नतीजा है । स्पीकर साहिब, मैं out of the way नहीं जाना चाहता लेकिन यह कहना चाहता हूँ कि यह गवर्नमेंट के deliberate delay वाले ही इस attitude का नतीजा है कि पहले रिजनल फार्मूले को deliberately ignore किया गया और फिर इसकी implementation में देर की जाती रही और उसका नतीजा एक ज़बरदस्त agitation के रूप में नमूदार हुआ । इसीलिए लोग बार बार यह मांग करते हैं कि हमें भी दूसरों के मुकाबला में ऊपर उठाया जाय, हमारे इलाके को develop किया जाए। इसलिए मैं गवर्नमेंट को इस बात के लिए सावधान कर देना चाहता हूँ कि अगर उनकी जायज़ मांग को पूरा न किया गया तो तरक्की करने की urge में कहीं इससे भी ज्यादा तेज़ी से अपनी आवाज़ उठाने पर मजबूर न होना पड़े । लेकिन एक बात के लिए मैं House को यकीन दिलाना चाहता हूँ और बिला खौफे तरदीद यह बात कहना चाहता हूँ कि House के सभी sections इस बात के लिए पूरी ईमानदारी के साथ ख्वाहां हैं कि इस Plan की allocations और ज्यादा बढ़ें । कल मिनिस्टर साहिब ने इस बात के लिए सभी political parties से अपील की कि वह उन को इस बात में पूरा सहयोग दें । मैं जानता हूँ कि सभी parties उन को इस बात में support दे रही हैं लेकिन आप उनको किस हद तक co-operation देंगे यह तो आने वाला वक्त ही बता सकेगा । बहर हाल मैं आप के साथ इस बात में पूरी तरह सहमत हूँ और पूरे ज़ोर के साथ ताईद करता हूँ कि allocations में कटौती न हो बल्कि कटौती के स्थान पर अज़ाफा किया जाए ताकि पंजाब की expanding economy को और ज्यादा बढ़ने का मौका मिले और यहां पर इस transitional period में किसी तरह का इन्तशार पैदा न हो । शुक्रिया ।

**ਸਰਦਾਰ ਗੁਰਬਚਨ ਸਿੰਘ ਬਾਜਵਾ** (ਸ੍ਰੀ ਹਰਗੋਬਿੰਦਪੁਰ) : ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਅਜ ਅਸੀਂ ਤੀਸਰੀ ਪੰਜ-ਸਾਲਾ ਪਲਾਨ ਤੇ ਵਿਚਾਰ ਕਰ ਰਹੇ ਹਾਂ ਔਰ ਸਰਕਾਰ ਵੱਲੋਂ ਇਸ ਗਲ ਦੀ ਮੰਗ ਕੀਤੀ ਗਈ ਹੈ ਕਿ ਸਾਰੇ ਸਾਹਿਬਾਨ ਆਪਣੇ ਆਪਣੇ ਖਿਆਲਾਂ ਦੇ ਮੁਤਾਬਿਕ ਦਲੀਲਾਂ ਦੇ ਕੇ ਦਸਣ ਕਿ ਕਿਸ ਮੰਗ ਦੇ ਵਿਚ ਵਾਧਾ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਔਰ ਕਿਸ ਮੰਗ ਦੇ ਵਿਚ ਘਾਟਾ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਸ ਦੇ ਵਿਚ ਕਟਾਉਤੀ ਦਾ ਤਾਂ ਸਵਾਲ ਹੀ ਪੈਦਾ ਨਹੀਂ ਹੋਣਾ ਚਾਹੀਦਾ । ਅਜ ਕੋਈ ਵੀ ਐਸਾ ਇਨਸਾਨ ਨਹੀਂ ਮਿਲ ਸਕਦਾ ਜਿਸ ਦੀ ਇਹ ਖਾਹਿਸ਼ ਨਾ ਹੋਵੇ ਕਿ ਮੇਰੇ ਦੇਸ਼ ਦੇ ਵਿਚ ਲੋਕਾਂ ਦੀ ਉਨਤੀ ਨਾ ਹੋਵੇ, ਸਾਡੇ ਸੂਬੇ ਦੀ ਤਰੱਕੀ ਨਾ ਹੋਵੇ ਔਰ ਸਾਡੇ ਇਲਾਕੇ ਅਤੇ ਪਿੰਡ ਦੀ ਤਰੱਕੀ ਨਾ ਹੋਵੇ । ਸਭ ਦੀ ਇਹ ਖਾਹਿਸ਼ ਹੈ ਕਿ ਸਾਡੇ ਸੂਬੇ ਦੀ ਬਿਹਤਰੀ ਲਈ ਵਧ ਤੋਂ ਵਧ ਰੁਪਿਆ ਖਰਚ ਕੀਤਾ ਜਾਵੇ । ਇਹ ਬਿਲਕੁਲ ਕਿਸੇ ਦੀ ਵੀ ਖਾਹਿਸ਼ ਨਹੀਂ ਹੈ ਕਿ ਇਸ ਦੇ ਵਿਚ ਕਟਾਉਤੀ ਕੀਤੀ ਜਾਵੇ । ਅਸੀਂ ਤਾਂ ਇਹ ਕਹਿੰਦੇ ਹਾਂ ਕਿ ਜਿਤਨਾ ਵੀ ਵਧ ਤੋਂ ਵਧ ਰੁਪਿਆ ਮਿਲ ਸਕਦਾ ਹੈ ਉਹ ਮਿਲੇ ਤਾਕਿ ਜ਼ਿਆਦਾ ਤੋਂ ਜ਼ਿਆਦਾ ਫਾਇਦਾ ਹੋ ਸਕੇ । ਪਲਾਨ ਨੂੰ ਕਾਮਯਾਬ ਬਣਾਉਣ ਦੇ ਵਾਸਤੇ ਦੋ ਤਿੰਨ

[ਸਰਦਾਰ ਗੁਰਬਚਨ ਸਿੰਘ ਬਾਜਵਾ]
ਗੱਲਾਂ ਦਾ ਖਿਆਲ ਕਰਨ ਦੀ ਲੋੜ ਹੁੰਦੀ ਹੈ । ਪਹਿਲੀ ਗੱਲ ਤਾਂ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਰੁਪਿਆ ਕਿੱਥੋਂ ਆਉਂਣਾ ਹੈ ਔਰ ਉਸ ਦੇ ਵਾਸਤੇ ਪੂਰੇ ਸਾਧਨ ਹਨ ਜਾਂ ਨਹੀਂ । ਦੂਸਰੀ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਉਸ ਨੂੰ ਕਾਮਯਾਬ ਬਣਾਉਣ ਦੇ ਵਾਸਤੇ ਲੋਕਾਂ ਦਾ ਸਹਿਯੋਗ ਕਿਤਨਾ ਹੈ । ਤੀਸਰੀ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਉਸ ਰੁਪਏ ਨੂੰ ਠੀਕ ਢੰਗ ਦੇ ਨਾਲ ਖਰਚ ਕੀਤਾ ਜ਼ਾਂਦਾ ਹੈ ਜਾਂ ਨਹੀਂ । ਰੁਪਏ ਦਾ ਜਿੱਥੋਂ ਤਕ ਤਅੱਲੁਕ ਹੈ ਉਸ ਦੇ ਬਾਰੇ ਸਭ ਜ਼ਾਣਦੇ ਹਨ ਕਿ ਸਾਡੇ ਦੇਸ਼ ਦੇ ਵਡੇ ਵਡੇ ਲੀਡਰ ਦੂਸਰੇ ਮੁਲਕਾਂ ਦੇ ਸਾਹਮਣੇ ਠੂਠਾ ਲਈ ਫਿਰਦੇ ਹਨ । ਕਿਤੋਂ ਪੈਸਾ ਮਿਲ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਕਿਤੋਂ ਨਹੀਂ ਮਿਲਦਾ । ਜਦੋਂ ਪੈਸਾ ਮਿਲਦਾ ਹੈ ਤਾਂ ਸਾਨੂੰ ਬੜੀ ਖੁਸ਼ੀ ਹੁੰਦੀ ਹੈ । ਇਸ ਤੋਂ ਅਗਲੀ ਚੀਜ਼ ਇਹ ਵੇਖਣ ਵਾਲੀ ਹੈ ਕਿ ਅਸੀਂ ਸਹਿਯੋਗ ਕਿਤਨਾ ਕੁ ਹਾਸਲ ਕਰ ਸਕਦੇ ਹਾਂ । ਬਾਕੀ ਜਿਹੜਾ ਪਲਾਨ ਦੀਆਂ ਸਕੀਮਾਂ ਦੇ ਵਾਸਤੇ ਖਰਚ ਕਰਨ ਲਈ ਰੁਪਿਆ ਮਿਲਣਾ ਹੈ ਉਸ ਨੂੰ ਠੀਕ ਤਰੀਕੇ ਦੇ ਨਾਲ ਖਰਚ ਕਰਨ ਦੀ ਲੋੜ ਹੈ । ਉਸ ਨੂੰ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਨਹੀਂ ਖਰਚ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਜਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਚੌਧਰੀ ਲਹਿਰੀ ਸਿੰਘ ਹੋਰਾਂ ਨੇ ਨਹਿਰ ਖੁਦਵਾ ਦਿੱਤੀ ਸੀ ਮਗਰ ਉਸ ਦੇ ਵਿਚ ਪਾਣੀ ਹੁਣ ਤਕ ਨਹੀਂ ਆਇਆ, ਜਾਂ ਟੀਊਬਵੈਲ ਐਸਾ ਲਗਵਾ ਦਿੱਤਾ ਜਿਸ ਦੇ ਵਿੱਚੋਂ ਪਾਣੀ ਨਹੀਂ ਆਉਂਦਾ । ਇਸ ਤਰੀਕੇ ਦੇ ਨਾਲ ਉਸ ਰੁਪਏ ਨੂੰ ਬਰਬਾਦ ਨਹੀਂ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ । ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਏਥੇ ਇਹ ਆਖਿਆ ਗਿਆ ਹੈ ਕਿ ਸਾਡਾ ਜਿਹੜਾ ਸਪਰਿੰਗ ਬੋਰਡ (spring board) ਹੈ ਜਿਸ ਤੋਂ ਅਸੀਂ ਜ਼ਿਆਦਾ ਤੋਂ ਜ਼ਿਆਦਾ ਤਾਕਤ ਲੈਣੀ ਹੈ ਉਹ ਹੈ ਦੂਸਰਾ ਪੰਜ ਸਾਲਾ ਪਲਾਨ । ਉਸ ਦੀ ਕਾਮਯਾਬੀ ਤੋਂ ਅਸੀਂ ਤਾਕਤ ਲੈਣੀ ਹੈ । ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ ਜਦੋਂ ਪਹਿਲਾ ਪੰਜ ਸਾਲਾ ਪਲਾਨ ਪੂਰਾ ਹੋਇਆ ਸੀ ਤਾਂ ਉਸ ਦੇ ਬਾਅਦ ਇਹ ਆਖਿਆ ਗਿਆ ਸੀ ਕਿ ਚੂੰਕਿ ਸਾਨੂੰ ਤਜਰਬਾ ਨਹੀਂ ਸੀ ਇਸ ਵਾਸਤੇ ਇਸ ਦੇ ਵਿਚ ਕਈ ਗਲਤੀਆਂ ਰਹਿ ਗਈਆਂ ਹਨ ਔਰ ਇਹ ਗਲਤੀਆਂ ਦੂਸਰੇ ਪੰਜ ਸਾਲਾ ਪਲਾਨ ਦੇ ਵਿਚ ਅਸੀਂ ਨਹੀਂ ਹੋਣ ਦੇਵਾਂਗੇ । ਪਹਿਲੇ ਪਲਾਨ ਦੇ ਵਿਚ ਜ਼ਦੋਂ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਨਕਸ਼ੇ ਉਲੀਕ ਉਲੀਕ ਦੇ ਦੱਸੇ ਤਾਂ ਲੋਕਾਂ ਨੇ ਉਸ ਦੀ ਕਾਮਯਾਬੀ ਲਈ ਬੜਾ ਤੁਆਵਨ ਦਿੱਤਾ ਮਗਰ ਨਤੀਜਾ ਜਿਹੜਾ ਨਿਕਲਿਆ ਉਹ ਸਾਰਿਆਂ ਨੂੰ ਪਤਾ ਹੈ । ਖੈਰ ਉਦੋਂ ਤਾਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਬਹਾਨਾ ਚਲ ਗਿਆ ਸੀ । ਮਗਰ ਹੁਣ ਦੂਸਰਾ ਪੰਜ ਸਾਲਾ ਪਲਾਨ ਜਿਹੜਾ ਖਤਮ ਹੋਣ ਵਾਲਾ ਹੈ ਇਸ ਦੇ ਵਿਚ ਵੀ ਸਾਨੂੰ ਵੇਖਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਕਿ ਆਇਆ ਅਸੀਂ ਸਾਰੀਆਂ ਸਕੀਮਾਂ ਨੂੰ ਇੰਪਲੀਮੈਂਟ ਕਰ ਸਕੇ ਹਾਂ ਔਰ ਅਸੀਂ ਲੋਕਾਂ ਦਾ ਸਹਿਯੋਗ ਆਉਣ ਵਾਲੇ ਪਲਾਨ ਦੇ ਵਿਚ ਕਿਤਨਾ ਕੁ ਲੈ ਸਕਾਂਗੇ । ਇਸ ਚੀਜ਼ ਦੇ ਵੇਖਣ ਦੀ ਲੋੜ ਹੈ ਕਿ ਅਸੀਂ ਹੁਣ ਤਕ ਜੋ ਕੁਝ ਕੀਤਾ ਹੈ ਉਸ ਦੇ ਨਾਲ ਲੋਕਾਂ ਦੇ ਦਿਲਾਂ ਦੇ ਵਿਚ confidence ਪੈਦਾ ਹੋਇਆ ਹੈ ਜਾਂ ਨਹੀਂ । ਕੀ ਉਸ ਰੁਪਏ ਦਾ ਜਿਹੜਾ ਖਰਚ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਹੈ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਪੂਰਾ ਪੂਰਾ ਫਾਇਦਾ ਪਹੁੰਚਿਆ ਹੈ ਜਾਂ ਨਹੀਂ ? ਜਦੋਂ ਤਕ ਅਸੀਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਸਾਰੀਆਂ ਚੀਜ਼ਾਂ ਤੇ ਗੌਰ ਨਹੀਂ ਕਰਦੇ ਔਰ ਲੋਕਾਂ ਦੇ ਵਿਚ ਵਿਸ਼ਵਾਸ ਪੈਦਾ ਨਹੀਂ ਕਰਦੇ ਉਦੋਂ ਤਕ ਅਸੀਂ ਲੋਕਾਂ ਦੇ ਕੋਲੋਂ ਕੋਆਪਰੇਸ਼ਨ ਲੈਣ ਦੀ ਤਵੱਕੋ ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕਦੇ ।

ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਹੁਣ ਮੈਂ ਐਗਰੀਕਲਚਰ ਦੇ ਬਾਰੇ ਅਰਜ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ । ਇਸ ਗਲ ਵਿਚ ਕੋਈ ਸ਼ਕ ਨਹੀਂ ਕਿ ਅਸੀਂ ਵਧ ਤੋਂ ਵਧ ਰੁਪਿਆ ਐਗਰੀਕਲਚਰ ਤੇ ਖਰਚ ਕੀਤਾ ਹੈ ਔਰ ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਸਾਨੂੰ ਹੋਰ ਵੀ ਜ਼ਿਆਦਾ ਖਰਚ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਪਰ

ਮੈਂ ਪੁਛਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਕੀ ਜਿਹੜਾ ਰੁਪਿਆ ਖਰਚ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਹੈ ਉਸ ਦੇ ਨਾਲ ਐਗਰੀਕਲਚਰਿਸਟਸ ਦੀ ਹਾਲਤ ਕੁਝ ਸੁਧਰੀ ਹੈ ? ਹਰਗਿਜ਼ ਨਹੀਂ । ਹਰਗਿਜ਼ ਨਹੀਂ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਲੋਕਾਂ ਨੇ ਗੌਰਮੈਂਟ ਦੇ ਕੋਲੋਂ ਤਕਾਵੀਆਂ ਲਈਆਂ ਸੀ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਉਤੇ ਸੂਦ ਦਰ ਸੂਦ ਇਤਨਾ ਪੈ ਗਿਆ ਹੈ ਕਿ ਉਹ ਲੋਕ ਆਪਣੀਆਂ ਜ਼ਮੀਨਾਂ ਵੇਚ ਕੇ ਵੀ ਉਸ ਨੂੰ ਅਦਾ ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕਦੇ ਲੋਕਾਂ ਦੀਆਂ ਫਸਲਾਂ ਤਾਂ ਆਏ ਸਾਲ ਕਿਸੇ ਨਾ ਕਿਸੇ ਕਾਰਨ ਤਬਾਹ ਹੋ ਜਾਂਦੀਆਂ ਹਨ । ਕਿਤੇ ਸੇਮ ਹੋ ਗਈ ਹੈ ਔਰ ਕਿਤੇ ਕੱਲਰ ਨੇ ਜ਼ਮੀਨਾਂ ਖਰਾਬ ਕਰ ਦਿੱਤੀਆਂ ਹਨ । ਮੈਂ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ ਸਹੀ ਅਰਜ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਲੋਕਾਂ ਦਾ ਇਸ ਵੇਲੇ ਬਹੁਤ ਬੁਰਾ ਹਾਲ ਹੈ । ਇਸ ਤੋਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਬਿਹਤਰ ਹਾਲਤ ਨਹੀਂ ਜ਼ਾਹਿਰ ਹੁੰਦੀ । ਇਹ ਗਲ ਠੀਕ ਹੈ ਕਿ ਅਸੀਂ ਵਧ ਤੋਂ ਵਧ ਅਨਾਜ ਪੈਦਾ ਕੀਤਾ ਹੈ । ਮਗਰ ਚੂੰਕਿ ਸਾਰੀਆਂ ਚੀਜ਼ਾਂ ਦੀ ਕੀਮਤ ਵਧਦੀ ਗਈ ਹੈ ਇਸ ਵਾਸਤੇ ਜ਼ਮੀਦਾਰਾਂ ਨੂੰ ਹੋਸ਼ ਨਹੀਂ ਆ ਸਕਦੀ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਹਿਸਾਬ ਉਥੇ ਦਾ ਉਥੇ ਹੀ ਰਹਿੰਦਾ ਹੈ । ਇਹ ਠੀਕ ਹੈ ਕਿ ਰੋਟੀ ਤਾਂ ਲੋਕਾਂ ਨੇ ਖਾਣੀ ਹੀ ਹੈ ਲੇਕਿਨ ਜੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਲਈ living hand to mouth ਵਾਲੀ ਗਲ ਹੀ ਰਹੀ ਤਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਕੋਲੋਂ ਸਹਿਯੋਗ ਦੀ ਕੀ ਤਵੱਕੋ ਹੋ ਸਕਦੀ ਹੈ ਕਿਉਂ ਜੋ ਉਹ ਸਹਿਯੋਗ ਦੇਣ ਦੇ ਕਾਬਲ ਹੀ ਨਹੀਂ । ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਪੈਦਾਵਾਰ ਵਿਚ ਕੀ ਵਾਧਾ ਹੋ ਸਕਦਾ ਹੈ ?

ਫੇਰ ਇਹ ਵੇਖਣਾ ਬੜਾ ਜ਼ਰੂਰੀ ਹੈ ਕਿ ਇਹ ਜੋ ਅਸੀਂ irrigation ਤੇ ਖਰਚ ਕਰਨਾ ਹੈ ਕੀ ਇਸ ਖਰਚ ਨਾਲ ਅਸੀਂ ਦਰਿਆਵਾਂ ਵਿਚ ਪਾਣੀ ਵਧਾ ਲਵਾਂਗੇ ਅਤੇ ਕੀ ਨਹਿਰਾਂ ਵਿਚ ਪਾਣੀ ਵਧ ਜਾਵੇਗਾ । ਯਕੀਨਨ ਅਸੀਂ ਨਹਿਰਾਂ ਵਿਚ ਪਾਣੀ ਨਹੀਂ ਵਧਾ ਸਕਾਂਗੇ । ਜੇਕਰ ਅਸੀਂ ਨਹਿਰਾਂ ਪੁਟਾਂਗੇ ਤਾਂ ਉਹ ਨਹਿਰਾਂ ਚੌਧਰੀ ਲਹਿਰੀ ਸਿੰਘ ਵਾਲੀਆਂ ਹੀ ਹੋਣਗੀਆਂ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚ ਕਿ ਪਾਣੀ ਨਹੀਂ ਆਉਂਦਾ ਅਤੇ ਯਕੀਨਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨਹਿਰਾਂ ਨੇ ਲੋਕਾਂ ਦਾ ਫਾਇਦੇ ਦੀ ਬਜਾਏ ਨੁਕਸਾਨ ਕੀਤਾ ਹੈ । ਉਹ ਨਹਿਰਾਂ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਪਾਣੀ ਨਹੀਂ ਦੇ ਸਕੀਆਂ ਹਨ ਅਤੇ ਉਸ ਦਾ ਨਤੀਜਾ ਇਹ ਹੋਇਆ ਹੈ ਕਿ ਕਿਸਾਨਾਂ ਨੇ ਜੋ ਭਾਰੀ ਮਿਹਨਤ ਕੀਤੀ ਉਹ ਰਾਏਗਾਂ ਗਈ ਹੈ ਕਿਉਂ ਜੋ ਪਾਣੀ ਨਾ ਆਉਣ ਕਰਕੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ ਫਸਲਾਂ ਸੁਕ ਗਈਆਂ ਹਨ । ਕੋਈ ਅਜਿਹਾ ਜ਼ਰੀਆ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਨਹੀਂ ਕਢਿਆ ਅਤੇ ਕੋਈ ਐਸਾ ਪਰੋਗਰਾਮ ਇਨ੍ਹਾਂ ਕੋਲ ਨਹੀਂ ਜਿਸ ਨਾਲ ਅਸੀਂ ਕਹਿ ਸਕੀਏ ਕਿ ਪਾਣੀ ਵਧੇਗਾ । ਇਹ ਠੀਕ ਹੈ ਕਿ ਪੌਂਗ ਡੈਮ ਬਨਾਉਣ ਦੀ ਬੜੀ ਕੋਸ਼ਿਸ਼ ਹੈ ਲੇਕਿਨ ਉਸ ਲਈ ਵੀ ਜੋ ਚਾਰਾਜੋਈ ਕਰ ਰਹੇ ਹਨ ਉਹ ਆਪਣੇ ਸੂਬੇ ਲਈ ਨਹੀਂ ਬਲਕਿ ਦੂਸਰਿਆਂ ਲਈ ਹੀ ਕਰ ਰਹੇ ਹਨ । ਆਪਣੇ ਇਸ ਸੂਬੇ ਲਈ ਇਨ੍ਹਾਂ ਕੋਲ ਕੋਈ ਨਵਾਂ ਪਰੋਗਰਾਮ ਨਹੀਂ ਕੋਈ ਨਵੀਂ ਚੀਜ਼ ਨਹੀਂ ਜਿਸ ਨਾਲ ਕਿ ਇਹ irrigation facilities ਨੂੰ ਜ਼ਿਆਦਾ ਕਰ ਸਕਣ ਜੇਕਰ irrigation ਦੀ ਇਹ ਹਾਲਤ ਹੈ ਜਿਸਦਾ ਰੋਜ਼ ਬੜਾ ਚਰਚਾ ਹੁੰਦਾ ਹੈ ਅਤੇ ਬੜੇ ਬੜੇ ਦਾਵ੍ਹੇ ਹੁੰਦੇ ਹਨ ਤਾਂ ਬਾਕੀ ਚੀਜ਼ਾਂ ਦਾ ਹਾਲ ਵੀ ਇਸੇ ਢੰਗ ਨਾਲ Judge ਕਰ ਲਉ । ਤੁਸੀਂ industry ਨੂੰ ਲੈ ਲਉ ਕਿ ਅਸੀਂ ਉਸ ਵਿਚ ਕਿਤਨਾ ਵਾਧਾ ਕਰ ਸਕਦੇ ਹਾਂ । Industry ਲਈ power ਬਹੁਤ ਜ਼ਰੂਰੀ ਹੈ ਅਤੇ ਇਹ ਤਿੰਨ ਚੀਜ਼ਾਂ ਕੋਲਾ, ਤੇਲ ਅਤੇ ਬਿਜਲੀ ਤੋਂ ਹਾਸਲ ਹੋ ਸਕਦੀ ਹੈ । ਕੋਲਾ ਤਾਂ ਇਥੇ ਹੁੰਦਾ ਨਹੀਂ ਅਤੇ ਇਸ ਦੀ power ਮਹਿੰਗੀ ਪੈਂਦੀ ਹੈ । ਤੇਲ ਦੀ

[ਸਰਦਾਰ ਗੁਰਬਚਨ ਸਿੰਘ ਬਾਜਵਾ]

ਹਾਲਤ ਵੀ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਇਸ ਦੀਆਂ ਹਰ ਰੋਜ਼ ਕੀਮਤਾਂ ਵਧ ਰਹੀਆਂ ਹਨ । ਟਰੈਕਟਰਾਂ ਵਾਲੇ ਰੋਂਦੇ ਫਿਰਦੇ ਹਨ ਕਿਉਂ ਜੋ ਤੇਲ ਦੀਆਂ ਕੀਮਤਾਂ ਇਤਨੀਆਂ prohibitive ਹੋ ਗਈਆਂ ਹਨ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਲਈ ਨਾਮੁਮਕਿਨ ਹੋ ਗਿਆ ਹੈ ਕਿ ਉਹ ਖਰੀਦ ਕਰ ਸਕਨ । ਬਾਕੀ ਰਹਿ ਗਈ ਬਿਜਲੀ ਜਿਸਦਾ ਕਿ ਸਾਨੂੰ ਬੜਾ ਸੁਹਣਾ ਨਕਸ਼ਾ ਵਿਖਾਇਆ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ ਲੇਕਿਨ ਇਹ ਨਕਸ਼ਾ ਵੀ ਕੁਝ ਧੁੰਧਲਾ ਹੀ ਹੈ । ਕਲ ਸ਼੍ਰੀ ਡੀ. ਡੀ. ਪੁਰੀ ਸਾਹਿਬ ਜੋ ਪੰਜਾਬ ਦੇ ਬੜੇ ਮੰਨੇ ਹੋਏ industrialist ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਜੋ figures ਬਿਜਲੀ ਬਾਰੇ ਇਥੇ ਰਖੀਆਂ ਹਨ ਉਹ ਬੜੀਆਂ startling ਹਨ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਦਸਿਆ ਹੈ ਕਿ ਪਹਿਲੇ 12 ਮਹੀਨਿਆਂ ਵਿਚ ਸਾਨੂੰ ਕੁਲ 19 ਹਜ਼ਾਰ ਕਿਲੋਵਾਟ ਬਿਜਲੀ ਮਿਲੇਗੀ ਅਤੇ ਅਗਲੇ 5 ਸਾਲਾਂ ਵਿਚ ਵੀ ਬਿਜਲੀ ਦੀ ਵਧ ਪੈਦਾਵਾਰ ਨਹੀਂ ਹੋਵੇਗੀ । ਜਦੋਂ ਪਾਵਰ ਦਾ ਇਹ ਹਾਲ ਹੈ ਤਾਂ ਫੇਰ ਅਸੀਂ ਕੀ ਜ਼ਰਾਇਤ ਤੇ industry ਦੀ ਨਵੀਂ planning ਕਰਾਂਗੇ ਜਿਸ ਨਾਲ production ਵਿਚ ਬਹੁਤ ਵਾਧਾ ਹੋਵੇ ? ਨਵੀਆਂ ਫੈਕਟਰੀਆਂ ਦੀ ਤਾਂ ਗੱਲ ਹੀ ਛਡੋ ਅਗੇ ਜੋ ਲਗੀਆਂ ਹੋਈਆਂ ਹਨ ਉਹ ਵੀ ਬੰਦ ਪਈਆਂ ਹਨ ਕਿਉਂ ਜੋ ਅਸੀਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ power ਨਹੀਂ ਦੇ ਸਕੇ । ਤੇ ਇਨ੍ਹਾਂ ਹਾਲਾਤ ਵਿਚ ਜੇਕਰ ਅਸੀਂ ਨਵੀਆਂ ਫੈਕਟਰੀਆਂ ਲਾਵਾਂਗੇ ਤਾਂ ਸਵਾਏ ਉਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚ ਰੁਪਿਆ Jam ਕਰਨ ਦੇ ਹੋਰ ਕੁਝ ਨਹੀਂ ਹੋਵੇਗਾ । ਫੇਰ ਇਹ ਗੱਲ ਵੇਖਣ ਵਾਲੀ ਹੈ ਕਿ ਜੋ industry ਇਥੇ ਕਾਇਮ ਹੋਈ ਹੈ ਅਤੇ ਕਾਇਮ ਕੀਤੀ ਜਾਂਦੀ ਹੈ ਉਸ ਨਾਲ common man ਨੂੰ ਕੋਈ ਫਾਇਦਾ ਵੀ ਹੋਇਆ ਹੈ ? ਫਾਇਦਾ ਤਦ ਹੀ ਨਜ਼ਰ ਆ ਸਕਦਾ ਹੈ ਜੇਕਰ ਹਰ ਆਦਮੀ ਦੀ ਹਰ ਲੋੜ ਪੂਰੀ ਹੋਵੇ, ਸਸਤੇ ਭਾਉ ਤੇ ਪੂਰੀ ਹੋਵੇ, ਜੋ ਚੀਜ਼ ਪਹਿਲਾਂ ਬਾਹਰੋਂ ਆਉਂਦੀ ਸੀ ਉਹ ਇਥੇ ਉਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀ ਜਾਂ ਉਸ ਤੋਂ ਚੰਗੀ ਬਣਦੀ ਹੋਵੇ ਅਤੇ ਅੱਗੇ ਨਾਲੋਂ ਘਟ ਭਾਉ ਤੇ ਮਿਲਦੀ ਹੋਵੇ । ਲੇਕਿਨ ਇਹ ਚੀਜ਼ ਇਥੇ ਨਹੀਂ ਹੋ ਰਹੀ । ਜੋ industry ਅਸੀਂ ਚਲਾ ਰਹੇ ਹਾਂ ਉਸ ਨਾਲ ਅਸੀਂ ਆਪਣੇ ਯਾਰਾਂ ਦੋਸਤਾਂ ਤੇ ਰਿਸ਼ਤੇਦਾਰਾਂ ਨੂੰ ਕੋਟੇ ਵਗੈਰਾ ਦੇ ਕੇ ਫਾਇਦਾ ਪਹੁੰਚਾ ਰਹੇ ਹਾਂ ਪਰ man in the street ਨੂੰ ਕੋਈ ਫਾਇਦਾ ਨਹੀਂ ਹੋਇਆ ਹੈ । ਇਕ ਆਮ ਆਦਮੀ ਨੂੰ ਦਾਤੀ, ਰੰਬੇ ਆਦਿਕ ਲਈ ਲੋਹੇ ਦੀ ਲੋੜ ਪੈਂਦੀ ਹੈ । ਪਹਿਲਾਂ ਤਾਂ ਉਸ ਨੂੰ ਲੋਹਾ ਮਿਲਦਾ ਹੀ ਨਹੀਂ ਹੈ ਅਤੇ ਜੇਕਰ ਮਿਲਦਾ ਹੈ ਤਾਂ ਇਤਨੀ ਕੀਮਤ ਤੇ ਮਿਲਦਾ ਹੈ ਕਿ ਜਿਸ ਨਾਲ ਉਸਦੀ ਤਸੱਲੀ ਨਹੀਂ ਹੁੰਦੀ ਅਤੇ ਉਹ ਸਮਝਦਾ ਹੈ ਕਿ ਮੈਨੂੰ ਲੁਟਿਆ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ । ਜੋ ਥੋੜੀਆਂ ਬਹੁਤ ਚੀਜ਼ਾਂ ਇਥੇ ਲੋਹੇ ਦੀਆਂ ਬਣਦੀਆਂ ਹਨ ਉਹ ਬਾਹਰਲੇ ਮੁਲਕਾਂ ਦੀਆਂ ਚੀਜ਼ਾਂ ਨਾਲ ਮੁਕਾਬਿਲਾ ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕਦੀਆਂ । ਜੇਕਰ ਇਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਹੀ ਅਸੀਂ ਤਰੱਕੀ ਕਰਨੀ ਹੈ ਅਤੇ industry ਨੂੰ expand ਕਰਨਾ ਹੈ ਤਾਂ ਆਮ ਲੋਕਾਂ ਦਾ ਕੋਈ ਸਹਿਯੋਗ ਹਾਸਲ ਨਹੀਂ ਹੋ ਸਕੇਗਾ ।

ਇਸ ਤੋਂ ਬਾਅਦ education ਤੇ ਖਰਚ ਕਰਨ ਦੀ ਗੱਲ ਆਉਂਦੀ ਹੈ ਅਤੇ ਇਹ ਹਰ ਸ਼ਖਸ ਦੀ ਖਾਹਿਸ਼ ਹੈ ਕਿ ਇਸ ਤੇ ਵਧ ਤੋਂ ਵਧ ਖਰਚ ਹੋਵੇ ਲੇਕਿਨ ਜੋ education ਅਸੀਂ ਦੇ ਰਹੇ ਹਾਂ ਕੀ ਕਦੇ ਉਸ ਵਲ ਵੀ ਧਿਆਨ ਕੀਤਾ ਹੈ ? ਇਸ ਤਾਲੀਮ ਦਾ ਜੇਕਰ ਨਮੂਨਾ ਵੇਖਣਾ ਹੈ ਤਾਂ Public Service Commission ਤੇ Subordinate Services Selection Board ਦੀਆਂ ਰਿਪੋਰਟਾਂ ਪੜ੍ਹ ਲਉ ਕਿ ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀ

ਤਾਲੀਮ ਅਸੀਂ ਦੇ ਰਹੇ ਹਾਂ ਅਤੇ ਜੋ ਆਦਮੀ ਉਨ੍ਹਾਂ ਕੋਲ ਮੁਕਾਬਲੇ ਦੇ ਇਮਤਿਹਾਨਾਂ ਲਈ ਜਾਂਦੇ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਤਾਲੀਮੀ ਮਿਆਰ ਕੀ ਹੈ ? ਅਜੇ ਕਲ ਪਰਸੋਂ ਦੇ 'Tribune' ਅਖਬਾਰ ਵਿਚ ਸਾਡੇ ਪੰਜਾਬ ਦੇ ਚੀਫ ਜਸਟਿਸ Shri G. D. Khosla ਦਾ ਇਕ article "Tragedy of a B. A. pass" ਨਿਕਲਿਆ ਹੈ ਜਿਸ ਨੂੰ ਪੜ੍ਹ ਕੇ ਹੈਰਾਨੀ ਹੁੰਦੀ ਹੈ। ਜੇਕਰ ਸਾਡੇ ਬੱਚਿਆਂ ਦਾ ਤਾਲੀਮੀ ਮਿਆਰ ਇਹੋ ਹੈ ਅਤੇ 14 ਸਾਲ ਵਕਤ ਤੇ ਰੁਪਿਆ ਖਰਚ ਕਰਕੇ ਇਹੋ ਕੁਝ ਤਾਲੀਮ ਹਾਸਲ ਕਰਦੇ ਹਨ ਤਾਂ ਇਸ ਪੜ੍ਹਾਈ ਨਾਲੋਂ ਤਾਂ ਅਨਪੜ੍ਹ ਹੀ ਚੰਗੇ, ਕਿਉਂ ਜੋ ਅਨਪੜ੍ਹ ਘਟੋ ਘਟ ਘਰ ਦਾ ਕੰਮ ਤਾਂ ਕਰੇਗਾ ਅਤੇ ਉਸ ਨੂੰ ਘਰ ਕੰਮ ਕਰਦੇ ਹੋਏ ਅਤੇ ਹਲ ਵਾਹੁੰਦੇ ਹੋਏ ਸ਼ਰਮ ਤਾਂ ਨਹੀਂ ਆਵੇਗੀ। ਫਿਰ ਸ਼੍ਰੀ ਰਲਾ ਰਾਮ ਜੀ ਨੇ ਫਰਮਾਇਆ ਹੈ ਕਿ private institutions ਨੂੰ ਸਹਿਯੋਗ ਮਿਲਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ, ਠੀਕ ਹੈ ਸਹਿਯੋਗ ਮਿਲਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਲੇਕਿਨ ਜੇ ਕਰ ਤਾਲੀਮ ਦਾ standard ਇਹੋ ਜਿਹਾ ਰਹਿਣਾ ਹੈ ਤਾਂ ਇਸ ਦਾ ਕੋਈ ਫਾਇਦਾ ਨਹੀਂ Quantity ਦਾ ਕੋਈ ਫਾਇਦਾ ਨਹੀਂ ਅਤੇ quality ਵਲ ਧਿਆਨ ਦੇਣ ਦੀ ਲੋੜ ਹੈ। ਲੇਕਿਨ ਇਸ ਵਕਤ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਹਰ ਸ਼ੋਹਬੇ ਵਿਚ ਭਾਵੇਂ industry ਨੂੰ ਲੈ ਲਉ ਭਾਵੇਂ education ਨੂੰ ਵੇਖ ਲਉ quantity ਵਲ ਬਹੁਤ ਜ਼ੋਰ ਅਤੇ quality ਵਲ ਕੋਈ ਧਿਆਨ ਨਹੀਂ ਦਿਤਾ ਜਾ ਰਿਹਾ ਅਤੇ ਸਾਰੀ ਕਾਰਵਾਈ ਕਾਗਜ਼ੀ ਹੋ ਰਹੀ ਹੈ। ਇਸ ਕਾਗਜ਼ੀ ਕਾਰਵਾਈ ਦੀ ਬਜਾਏ ਜੇਕਰ ਕੋਈ ਠੋਸ ਕੰਮ ਕੀਤਾ ਜਾਏ ਅਤੇ quantity ਦੀ ਬਜਾਏ ਜੇਕਰ quality ਨੂੰ improve ਕਰਨ ਦਾ ਕੰਮ ਕੀਤਾ ਜਾਵੇ ਤਾਂ ਉਸ ਦਾ ਫਾਇਦਾ ਹੋ ਸਕਦਾ ਹੈ ਵਰਨਾ ਇਨ੍ਹਾਂ ਕਾਗਜ਼ੀ ਪਲਾਨਾਂ ਦਾ ਕੋਈ ਫਾਇਦਾ ਨਹੀਂ ਹੋਵੇਗਾ। ਜੋ ਰੁਪਿਆ ਅਸੀਂ ਬਾਹਰੋਂ ਲੈ ਰਹੇ ਹਾਂ ਉਹ ਆਖਰ ਕਮਾ ਕੇ ਵਾਪਸ ਵੀ ਕਰਨਾ ਹੈ। ਜੇਕਰ ਵਾਪਸ ਨਾ ਕਰਾਂਗੇ ਤਾਂ ਜਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਸਖਤੀ ਨਾਲ ਸਰਕਾਰ ਤਕਾਵੀਆਂ ਲੋਕਾਂ ਕੋਲੋਂ ਵਸੂਲ ਕਰ ਰਹੀ ਹੈ ਉਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਸੈਂਟਰਲ ਗੌਰਮੈਂਟ ਨੂੰ ਵੀ ਇਹ ਰੁਪਿਆ ਸਖਤੀ ਨਾਲ ਹੀ ਵਸੂਲ ਕਰਨਾ ਪਵੇਗਾ ਅਤੇ ਉਸਦਾ ਅਸਰ ਫੇਰ ਲੋਕਾਂ ਤੇ ਹੀ ਪਵੇਗਾ ਕਿਉਂ ਜੋ ਟੈਕਸ ਲਗਣਗੇ। ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਕਿਸੇ ਦੀ ਇਹ ਖਾਹਿਸ਼ ਨਹੀਂ ਕਿ ਵਧ ਤੋਂ ਵਧ ਰੁਪਿਆ ਨਾ ਲਿਆ ਜਾਵੇ ਅਤੇ ਖਰਚ ਨਾ ਕੀਤਾ ਜਾਵੇ। ਲੇਕਿਨ ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਾਂਗਾ ਕਿ ਖਰਚ ਕਰਨ ਤੋਂ ਪਹਿਲਾਂ ਅਤੇ ਪਲਾਨ ਬਣਾਉਣ ਤੋਂ ਪਹਿਲਾਂ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਦਸੋ ਕਿ ਇਹ ਰੁਪਿਆ ਸਹੀ ਹਥਾਂ ਵਿਚ ਜਾਵੇਗਾ ਅਤੇ ਸਹੀ ਹਥਾਂ ਨਾਲ ਸਹੀ ਕੰਮਾਂ ਤੇ ਲੋਕਾਂ ਦੀ ਭਲਾਈ ਲਈ ਤੇ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਵਧ ਤੋਂ ਵਧ ਫਾਇਦਾ ਪਹੁੰਚਾਣ ਲਈ ਖਰਚ ਕੀਤਾ ਜਾਵੇਗਾ। ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਤਸੱਲੀ ਕਰਾਉ ਕਿ ਆਮ ਆਦਮੀ ਦੀ ਭਲਾਈ ਲਈ ਸਾਰੇ ਅਖਰਾਜਾਤ ਕੀਤੇ ਜਾਣਗੇ। ਜੇਕਰ ਅਸੀਂ ਰੁਪਿਆ ਮਹਿਜ਼ departments expand ਕਰਨ ਲਈ ਹੀ ਖਰਚ ਕਰਨਾ ਹੈ ਤਾਕਿ ਆਪਣੇ ਰਿਸ਼ਤੇਦਾਰਾਂ, ਦੋਸਤਾਂ ਮਿੱਤਰਾਂ ਨੂੰ ਨੌਕਰੀ ਆਂ ਦੇ ਸਕੀਏ ਤਾਂ ਇਸ ਨਾਲ ਕੋਈ ਭਲਾਈ ਨਹੀਂ ਹੋਵੇਗੀ ਅਤੇ ਲੋਕਾਂ ਦੀ ਤਸੱਲੀ ਨਹੀਂ ਹੋਵੇਗੀ ਅਤੇ ਲੋਕਾਂ ਦਾ ਸਹਿਯੋਗ ਨਹੀਂ ਮਿਲੇਗਾ। ਮੈਂ ਇਸਗੱਲ ਨਾਲ ਬਿਲਕੁਲ ਸਹਿਮਤ ਹਾ ਕਿ ਵਧ ਤੋਂ ਵਧ ਰੁਪਿਆ ਮੰਗਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਲੇਕਿਨ ਉਸ ਰੁਪਏ ਨੂੰ ਖਰਚ ਕਰਨ ਵਿਚ ਲੋਕਾਂ ਦਾ ਸਹਿਯੋਗ ਹਾਸਲ ਕਰਨਾ ਜ਼ਰੂਰੀ ਹੈ ਅਤੇ ਉਹ ਸਹਿਯੋਗ ਤਦ ਹੀ ਮਿਲ ਸਕਦਾ ਹੈ ਜੇਕਰ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਸਾਡੀ ਨੀਅਤ ਤੇ ਸ਼ਕ ਨਾ ਹੋਵੇਗਾ ਇਸ ਲਈ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਯਕੀਨ ਦਿਵਾਉ ਕਿ ਅਸੀਂ ਇਹ ਰੁਪਿਆ ਆਮ ਲੋਕਾਂ ਦੀ ਭਲਾਈ ਲਈ ਖਰਚ ਕਰਨਾ ਹੈ ਅਤੇ ਸਭ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਉੱਚਾ ਕਰਨਾ ਹੈ ਨਾ ਕਿ ਚੰਦ ਇਕ ਆਦਮੀਆਂ ਨੂੰ ਹੀ ਉੱਚਾ ਕਰਨਾ ਹੈ ਵਰਨਾ

[ਸਰਦਾਰ ਗੁਰਬਚਨ ਸਿੰਘ ਬਾਜਵਾ]

ਤੁਹਾਡੀਆਂ ਸਕੀਮਾਂ ਤੇ ਪਲਾਨਾਂ ਕਾਮਯਾਬ ਨਹੀਂ ਹੋ ਸਕਨ ਗੀਆਂ ਇਨਾਂ ਸ਼ਬਦਾਂ ਨਾਲ ਮੈਂ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਆਪਦਾ ਧੰਨਬਾਦ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਤੁਸੀਂ ਵਕਤ ਦਿੱਤਾ ਹੈ।

**श्रीमती सरला देवी शर्मा** (हमीरपुर, जनरल) : मान्यवर स्पीकर साहिब, कल से यहां पर Third Five-Year Plan पर discussion चल रही है। मुझे खुशी है कि Central Government ने पंजाब की तरक्की के लिये 287.42 करोड़ रुपया रखा है—अगर्चि अभी final decision इस रकम बारे नहीं हुआ। इसी तरह Second Five-Year Plan में 162 करोड़ रुपया रखा गया था मगर उस में से हम ने 150 करोड़ ही खर्च किया। अभी २ कुछ भाइयों ने पंजाब गवर्नमैंट को 162 में से 150 करोड़ रुपया खर्च कर लेने पर वधाई दी है लेकिन मैं समझती हूं कि जो रुपया State की तरक्की और यहां पर से बेकारी दूर करने के लिये दिया गया था उस में से 12 करोड़ रुपया surrender कर देना कोई श्लाघा की बात नहीं है, बल्कि अफसोस की बात है। अभी २ बताया गया कि Education के लिए 12 करोड़ रूपये में से 8 करोड़ खर्च किया गया। एक तरफ यह हालत है कि अगर private schools को सरकार ने लेना हो तो उन गरीब institutions पर यह शर्त लगाई जाती है कि सरकार को 60 हज़ार रुपया दो या 75,000 रुपया दो दूसरी तरफ यह हालत है कि 4 करोड़ रुपया खर्च न किया जा सका। और यह सब उस सूबे में जहां बड़ी गरीबी है और खास कर कांगड़े जैसे इलाके हैं। ऐसी बातें सुन कर दुख होता है। अगर यही 4 करोड़ रुपया हमारी एजुकेशन के लिये सही मायनों में खर्च किया होता तो बहुत अच्छी बात थी। हमारे यहां स्कूलों में साइंस का सामान नहीं है कुर्सियां नहीं हैं और उचित स्टाफ नहीं है यह एक दुख का विषय है लेकिन खुशी इस बात की है कि हमारी सरकार यह कोशिश कर रही है कि अब की बार जितना रुपया हमारी स्टेट के लिये रखा गया है, उस में कटौती न होने पाए।

अब मैं इरीगेशन के बारे में कहना चाहती हूं कि इरीगेशन के टारगेट के मुताबिक हमारी स्टेट को 84 लाख टन अनाज ज्यादा पैदा करना है। इस लिये हमें चाहिए कि हम अपने किसानों को हर तरह की सहूलियत दें और इस बात की खास कोशिश करनी चाहिए कि उन की खरीद शक्ति बढ़े। और जो पैदावार बढ़ाने की बात है उस के लिये उन्हें अच्छे से अच्छे बीज देना चाहिए। एक बात मैं जानती हूं कि कुछ चीजें ऐसी हैं जो होती तो किसानों के फायदे के लिये है लेकिन उन्हें बताई तक नहीं जातीं। जैसे हमें पता है मैं एक evaluation committee के साथ एक गांव में गई थी और वहां जाने पर मैंने एक ग्राम सेवक से पूछा कि क्या आपके यहां कोई Demonstrative Plant है। तो उसने कहा कि है। मैंने फिर पूछा कि क्या उसे किसानों को दिखाया गया तो जवाब दिया उसने कि नहीं दिखाया गया। तो मुझे बहुत दुख हुआ।

एक बात खाद के बारे में है। यह खाद जो दी जाती है किसानों को वह कर्जे की शक्ल में हम उन्हें देते हैं। इस से खाद का ज्यादा प्रचार नहीं होने पाता। हमें चाहिए

कि खाद sudsidies के तौर पर दें ताकि लोग आसानी से ले सकें और उसके फायदे को जान सकें। जिनकी जमीन 5 एकड़ से कम हो। उनको पिछली प्लैन में कुओं कूहलों और पंपिंग-सैट वगैरह के लिये 19 लाख रुपया रखा गया था और अब की बार 48.4 लाख रुपया के करीब रखा गया। इस में से 25 लाख कूहलों के लिये है। मैं जनाब स्पीकर साहब, आप के ज़रिए अपनी गवर्नमैंट से प्रार्थना करना चाहती हूं कि जिला कांगड़ा एक पिछड़ा हुआ इलाका है वहां के लिये lift scheme बनाई जानी चाहिए ताकि हमीरपुर तहसील जैसी जगहों में नदौन गांव में दरिया का पानी इस्तेमाल हो सके और हज़ारों एकड़ जमीन को पानी मिल सके। स्पीकर साहिब, कांगड़ा ज़िला में हार्टीकल्चर है। गवर्नमैंट ने पिछली प्लैन में 420 टन से लेकर 560 टन भी और अब की दफा तीसरी प्लैन करनी है और अब 600 टन से लेकर 1,200 टन सबजी की बिजाई करने का फैसला किया है। मैं यह कहती हूं कि एक सर्वे कमेटी बनाई जाए जो कांगड़ा के इलाके का सर्वे करे और फिर अच्छी तरह से इस दिशा में तरक्की के सामान मुहैया किये जाएं। इसके साथ ही मैं इंडस्ट्रीज़ के बारे में कुछ अर्ज करना चाहती हूं। मैं एस्टीमेट्स कमेटी के साथ गई तो भोपाल, मद्रास, वगैरह में देखा कि वहां पर बहुत बड़ी बड़ी फैक्ट्रीज़ लगी हुई हैं और सैकड़ों हज़ारों की तादाद में इन स्टेटों के बच्चे ट्रेनिंग ले रहे हैं। मैंने पंजाब के बच्चों को भी देखा तो वह बहुत थोड़ी तादाद में दिखाई दिए। सब मिला कर सिर्फ 100 के करीब देखे होंगे। अब की बार 31 करोड़ और 56 लाख 27 हज़ार रुपया रखा है यह रुपया पूरा का पूरा खर्च होना चाहिए। (घंटी) लुधियाना, सोनीपत वगैरह में स्माल-स्केल इंडस्ट्रीज़ लगाई जा रही हैं लेकिन हमारे यहां कोई इंडस्ट्री नहीं है, हां एक कागज की इंडस्ट्री के लिये 19 लाख रुपया रखा है यह अच्छी बात है लेकिन-स्माल स्केल इंडस्ट्री कांगड़ा खासतौर पर हमीरपुर तहसील में जरूर लगनी चाहिए ताकि वहां के लोगों को रोटी मिल सके। अखीर में मैं यही कहना चाहती हूं कि यह जो 287.42 करोड़ रुपया हमारी स्टेट को मिला है इस के लिये हम सब मिल कर मांग करें कि इस में कटौती न हो ताकि सही तौर पर प्लैन कामयाब हो सके।

**चौधरी धर्म सिंह राठी** (सम्भालका) : स्पीकर साहिब, हमारे सामने थर्ड प्लैन पर बहस चल रही है। मुझे सब से पहले अफसोस इस बात का है कि असेम्बली को प्लैन में कोई तरमीम करने का अधिकार नहीं। न मालूम कि कोई foreign body इस को बना कर लाई है जो यह इस किस्म का तरीका रखा है कि असेम्बली में discussion हो जाए लेकिन amendment नहीं हो सकती, असेम्बली इस में एक 'comma' भी change नहीं कर सकती। दूसरे मैं यह अर्ज़ करना चाहता हूं कि जिस वक्त mover साहब move कर रहे थे तो उन्होंने सिर्फ generalize ही किया कोई facts and figures देकर convince करने की कोशिश नहीं की।

स्पीकर साहब, देखना यह है कि आया जो दो plans पहले बनीं उन से State को कोई फायदा हुआ या मुल्क को कोई फायदा हुआ। एक दो सड़कें, हस्पताल या इमारतें बन जाने स देश का मसला हल नहीं हो जाता। मैं पूछता हूं कि क्या

[चौधरी धर्म सिंह राठी]

2nd Plan के pattern से कोई फायदा हुआ। इस से गवर्नमेंट को सबक सीखना चाहिए और plan के pattern को तबदील करने की कोशिश करनी चाहिए तभी लोगों की भलाई हो सकती है। आज तक दोनों plans से जो चीज़ बढ़ी है वह है inflation, corruption, maladministration और taxation और अगर ये कहें कि कोई prosperity बढ़ी हो तो ये ग़लतफहमी में मुबतला हैं। इस वक्त अगर किसी के पास पांच रुपए हों तो देखना यह है कि उस की purchasing power क्या है। आज उस की कीमत एक रुपया के बराबर रह गई है क्योंकि कीमतें पांच गुणा बढ़ गई हैं। दूसरी चीज़ जिस के लिये plan बनती है वह यह है कि आया unemployment को दूर करने की कोशिश की गई है या नहीं। खुद draft plan इस बात को मानती है कि unemployment increase हुई है। पंजाब गवर्नमेंट ने खुद एक कमेटी मुकर्रर की जिस का नाम है State Evaluation Committee इस के तमाम के तमाम मेम्बर कांग्रेसी हैं और इस के चेयरमैन थे सरदार राजिन्दर सिंह, एम.एल.ए.। यह कमेटी क्या कहती है मुलाहज़ा फरमाएं :—

"The poor and backward sections of the community had not accepted the programme as their own as their problems had not been given priority and adequate attention. The economic and social conditions of Harijans and other backward sections of our society in the majority of villages had not shown any improvement."

आगे चल कर यही रिपोर्ट कहती है :—

"A satisfactory solution of problems of unemployment and under-employment in the rural areas had not been found and steady sources of income for the landless poor or for small cultivators had not been suggested."

**श्री अध्यक्ष :** क्या यह वही रिपोर्ट है जो पिछले सैशन में हाउस के सामने रखी गई थी ? (Is this the same report that was placed before the House during the last session?)

**चौधरी धर्म सिंह राठी :** इसी सेशन में रखी गई है।

जनाब मैं अर्ज़ करना चाहता हूं कि आगे यह कमेटी कहती है :—

"The Committee, therefore, noted that there was a significant failure of the Community Development in the promotion of Cottage Industries."

कमेटी ने यह एक certificate दिया है। आज industries की development के बारे में सरदार दरबारा सिंह तारीफ कर रहे थे लेकिन सरदार दरबारा सिंह की बात कौन पूछता है। आगे चल कर लिखा है :—

"The general impression is that there is no improvement in the economic life of the people."

**Mr. Speaker :** What are you driving at?

**चौधरी धर्म सिंह राठी :** मैं जनाब की खिदमत में अर्ज करना चाहता हूं कि यह कहा जाता है कि तरक्की हुई है लेकिन इन की अपनी कमेटी यह कहती है कि कुछ नहीं हुई। Members of the Parliament ने भी इस को condemn किया है और Provincial Congress Committee ने भी इस को खराब बताया है और हमारी असेम्बली में भी सिवाय एक-आध मेम्बर के सब ने इस की नुक्ताचीनी की है।

**Mr. Speaker :** We are not discussing Evaluation Committee's Report but the draft Third Five-Year Plan.

**चौधरी धर्म सिंह राठी :** मैं जनाब की खिदमत में अर्ज़ करना चाहता हूं कि दोनों plans unsuccessful रही हैं। उन की नाकामी का कारण यह है कि plan का pattern totalitarian है और यह parliamentary democracy में कभी भी कामयाब नहीं हो सकता। Democracy में power की decentralization होती है लेकिन यहां पर power centralize हो रही है। दूसरे मैं यह अर्ज करना चाहता हूं कि Five-Year Plans नहीं बननी चाहिएं, year to year plans बननी चाहिएं।

**Mr. Speaker :** It has been spilt up from year to year. You just try to read it.

इस सरकार को पांच-साला प्लान बनाने का क्या हक है? पांच साल के बाद यह गवर्नमैंट फेल हो सकती है। अगर यह गवर्नमैंट 1962 में न रही तो इस प्लान को बना कर रख देने का क्या फायदा? यह बात Parliamentary System of Democracy के खिलाफ है........(*Interruptions*) स्पीकर साहिब, जिस वक्त सरदार दरबारा सिंह जी बोल रहे थे उस वक्त किसी ने interrupt नहीं किया हालांकि वे ऐसी बातें कर रहे थे जिन का इस प्लान से कोई ताल्लुक नहीं था। मैं कहना चाहता हूं कि इस प्लान की fundamental basis ही गलत है इस का नतीजा यह होगा कि prices बढ़ेंगी और बड़ा भारी crisis country के अंदर आएगा। मैं इस सरकार को यह कहना चाहता हूं कि इस पालिसी को बदलो। मैं इसी प्लान की बात नहीं करता, इस सरकार की सारी स्कीमें ही ऐसी होती हैं। इस सरकार ने बाहर से एक expert डाक्टर साचल मंगवाया था। उस ने कहा कि इस सरकार ने जो drainage scheme बनाई है वह बिलकुल गलत है। मैं कहता हूं कि सरकार जो figures यहां पर देती है वह बहुत बढ़ा-चढ़ा कर देती है। ये कहते हैं इस से तरक्की होगी, मैं नहीं कहता कि तरक्की नहीं होनी चाहिए। मैं कहता हूं कि सैंटर से पैसे मिलने चाहिएं और ज्यादा से ज्यादा मिलने चाहिएं। लेकिन इन का खर्च करने का ढंग गलत है। ये कहते हैं कि co-operative पर खर्च करो, क्यों कहते हैं कि co-operative पर खर्च करो, इसलिये कि उस में खाने को मिलता है। मुझे तजरुबा है जो कुछ शुगर

5 p.m.

[चौधरी धर्म सिंह राठी]

मिल्लों में हो रहा है जहां पर co-operatives होंगी वहां पर लड़ाइयां होंगी और corruption होगी । इस से स्टेट तबाह हो जाएगी । इन की सारी plan ही uncertain है । सारी की सारी plan ही foreign loan पर base करती है । foreign loan न मिले यह प्लान चल ही नहीं सकती । कुछ जब तक लोन United Nations का है अगर वह हम न लें तो सारा काम ही चौपट हो जाएगा । (*interruptions*) मैं यह कहना चाहता हूं कि ये हवाई किले बना रहे हैं कि यह हो जाएगा । वह हो जाएगा इन को यह पता नहीं है कि हम तो कर्ज़ के नीचे पिसे जा रहे हैं, हम तो मर चुके हैं, दबे जा रहे हैं । यह कहते हैं कि हम ने तरक्की की है । कहते हैं कि हम ने agriculture पर बहुत ध्यान दिया है । ये बिलकुल ध्यान नहीं देते । जब तक agriculture की तरक्की नहीं होगी तब तक तरक्की नहीं हो सकती. यह देश ऊपर नहीं उठ सकता । जब तक खेती करने वालों की तरक्की नहीं होगी तब तक देश की तरक्की नहीं हो सकती । मेरे फाज़िल दोस्त सरदार दरबारा सिंह जी ने कहा था कि हम खेती करने वालों को ज्यादा एड दे रहे हैं । मैं कहता हूं कि चाहे कोई मुज़ारा है, चाहे कोई गैर-मुज़ारा है या कोई मालिक ज़मीन है सब मुसीबत में हैं । अगर यही पालिसी हमारी सरकार की रही और यह प्लान इसी तरह से चलता रहा तो खेती करने वाले मर जायेंगे । हरियाणे के लिये कुछ भी नहीं रखा गया, सड़कों की बाबत देखो, agriculture की बाबत देखो, कालेज देख लो और स्कूल देख लो कुछ भी देख लो । सिर्फ नाम ही लिख दिया है । चीफ मिनिस्टर साहिब ने कहा था कि रोहतक में मैडिकल कालेज बनेगा लेकिन आज तक कुछ भी नहीं बना । मैं कहना चाहता हूं कि हरियाणा का ध्यान रखा जाए, उस इलाका की भी तरक्की की जाए ताकि सारे सूबे की तरक्की हो । जहां तक प्लान का ताल्लुक है रुपया इस तरह से खर्च होना चाहिए कि wastage न हो और ज़्यादा अच्छे तरीके से इस्तेमाल किया जाए । अगर इसी तरह से काम चलता रहा जिस तरह से आज चल रहा है तो सूबे में economic crisis आ जाएगा inflation आएगी, लोग तबाह हो जाएंगे । मैं कहना चाहता हूं कि सैंटर से रुपया तो लो लेकिन उसे अच्छी तरह से खर्च करो ।

**चौधरी देवी लाल** (सिरसा जनरल) : स्पीकर साहिब, मैं इस Third Five Year Plan पर सरकार को मुबारकबाद देता हूं कि आज पहली दफा यह प्लान हमारे सामने आया है । इसे देख कर हमें पता लगता है कि किस तरह से प्लानिंग की जा रही है । अच्छी प्लानिंग वह होती है जो सारे सूबे के हालात को देख कर की जाए । जब मैं इस प्लान को देखता हूं तो मालूम होता है कि इस ढंग से प्लानिंग नहीं की गई । हाउस में जितनी भी तकरीरें हुई हैं उन में से relevant कुछ कम हुई हैं । मेरी स्पीच भी शायद relevant न हो । क्योंकि जो भी खड़ा हुआ है किसी ने कांगड़े तक अपने आप को महदूद रखा, कोई हमीरपुर तक पहुंचा तो कोई होशियारपुर तक पहुंचा । इस वास्ते मैं भी समझता हूं कि मुझे भी हरियाणे के सम्बन्ध में इस प्लान की बाबत अपने ख्यालात रखने चाहियें । इस प्लान में दो अरब 87 करोड़ रुपया की provision

की गई है। यहां पर यह कहा गया कि रिजिन का सवाल न उठाया जाए लेकिन जब मैं दूसरे speakers की तरफ देखता हूं तो किसी ने हमीरपुर से आगे बात नहीं की और किसी ने कांगड़े से आगे बात नहीं की। इस के बावजूद मैं चौटाले की बात नहीं करूंगा।

*(At this stage, Mr. Deputy Speaker occupied the Chair.)*

लेकिन जहां तक planning का ताल्लुक है; इस किताब के अन्दर या मिनिस्टर साहब की speech में figures का region-wise या district-wise कोई break-up नहीं दिया गया और जो भी figures हमारे सामने हैं उन को देखते हुए, मैं समझता हूं कि इस planning में हरियाणा के साथ काफी हद तक इम्त्याज़ी सलूक किया गया है। इस सिलसिले में, जनाब, मैं कुछ figures जैसे मैंने इक्ट्ठी की हैं, आप के सामने पेश करता हूं।

जहां तक agriculture का सवाल हरियाणा एक ज़रायती इलाका है। भाखड़ा की नहर उस इलाके से गुजरती है। इस के अलावा सरहंद feeder जो कि राजस्थान को जाता है, इसी इलाके से गुजरता है। लेकिन इस इलाके में agricultural produce को बढ़ाने के लिये और agriculture के tempo को increase करने के लिये क्या कुछ किया गया है वह भी मैं आप के सामने रखना चाहता हूं। पहिले भी agricultural university और agricultural colleges की बाबत काफी कुछ कहा गया है। लेकिन वक्त ज्यादा न होने की वजह से मैं ज़्यादा details में न जाकर bare facts आप के सामने रखना चाहता हूं। Agriculture के सिलसिले में, जैसा कि plan के provision से मालूम होता है, 153.67 लाख रुपया सिर्फ पंजाबी रिजन में ही खर्च किया जाएगा जिस का break up इस तरह है :—

| | | Rs in lacs |
|---|---|---|
| (1) | Improvement of Government Agriculture College Ludhiana ... | 54.66 |
| (2) | Establishment of Agriculture University at Ludhiana ... | 88.34 |
| (3) | Establishment of Junior staff Training School at Agricultural College Ludhiana ... | 5.43 |
| (4) | Establishment of soil conservation wing at Agriculture College Ludhiana. ... | 1.46 |
| (5) | Grant-in-aid to Khalsa College Amritsar for the facilities of Agricultural Education .. | 3.78 |
| | Total | 153.67 |

[चौधरी देवी लाल]

और उधर हिन्दी रिजन पर इस मद में क्या खर्च किया जाएगा वह भी ज़रा मुलाहिज़ा फरमाइए। 35 लाख रुपया हरियाणा में एक नया Agricultural College की establishment के लिये provide किया गया है—गो अब तक इस बात का कोई फैसला नहीं हो पाया कि वह कालेज कौन से ज़िले में कहां पर और किस साल में खोला जाएगा। इस के अलावा एक और छोटी सी रक्म जाट कालेज रोहतक के लिये grant-in-aid देने के लिये रखी गई है जो कि सिर्फ 2.99 लाख है। इस तरह कुल मिला कर हरियाणा में agriculture पर सिर्फ 37.99 लाख रुपया इस तीसरी Five-Year Plan में खर्च होगा जब कि पंजाबी रिजन में इसी item के तहत एक बहुत भारी रक्म यानी 153.67 लाख रुपया खर्च होने जा रहा है। अगर मोटे लफ्ज़ों में ब्यान करूं तो हरियाणा के मुकाबले में पंजाबी रिजन में पांच गुणा ज्यादा रक्म इसी एक मद पर खर्च होगी। इस से आप को, डिप्टी स्पीकर साहिब, पता चल सकता है कि allocations करते वक्त हरियाणा के साथ किस तरह का सलूक किया गया है।

अब मैं Minor Irrigation Projects की बाबत अर्ज़ करता हूं। इस point पर बोलते हुए चौधरी लहरी सिंह जी ने बताया कि 10 करोड़ रुपया खर्च किया जा रहा है। लेकिन आप यह सुन कर हैरान होंगे कि इस दस करोड़ में से हरियाणा पर सिर्फ साढ़े 36 लाख रुपया ही खर्च किया जाना मकसूद है। इस की अलग २ figures भी मैं बताता हूं। 11.50 लाख रुपया तो गुड़गांव बांध के लिये खर्च होगा और 25 लाख रुपया महेंद्रगढ़, गुड़गांव, कांगड़ा और अम्बाला के जिलों में बांध बनाने के लिये खर्च किया जाएगा। यानी 10 करोड़ में से सिर्फ़ 36.50 लाख रुपया ही हिन्दी रिजन पर खर्च होगा और बाकी की सारी रक्म पंजाबी रिजन में खर्च की जाएगी। आप अन्दाज़ा लगाएं कि इस से बढ़ कर इम्त्याज़ी सलूक और क्या हो सकता है ?

इस के साथ ही आप Flood Protection Measures पर भी नज़र डालें तो मालूम होगा कि 2nd Five-Year Plan के दौरान भी जहां पंजाबी रिजन पर 385.83 लाख रुपया खर्च किया गया वहां हरियाणा के इलाके में सिर्फ 45.94 लाख रुपया ही खर्च हुआ। इस का मतलब यह है कि आठ हिस्से तो पंजाबी रिजन पर खर्च हुए और सिर्फ नवाँ (9th) हिस्सा हिन्दी रिजन पर खर्च हुआ। यही नहीं। जहां तक water-logging का ताल्लुक है उस की हालत भी बहुत बुरी है। 20 और 21 अगस्त को बड़े जोरों की बारिश हुई। उसके नतीजा के तौर पर unprecedented floods हिन्दी रिजन में आए। सब से ज्यादा floods का ज़ोर इस दफा हिन्दी रिजन में रहा; जिस का चर्चा अखबारों में भी चला और यहां इस House के अन्दर भी मेम्बर साहिबान ने अपनी speeches में बताया कि floods की वजह से किस कदर नुक्सान हिन्दी रिजन में हुआ है। इस सारी situation पर सोच विचार करने के लिये 5 और 19 सितम्बर को Flood Control Board की meetings हुईं जिस में 22 drains under discussion आईं। इसमें मेरे कहने पर एक

23वीं item रखी गई । आप सुन कर हैरान होंगे, डिप्टी स्पीकर साहब, कि जहां इस में 335 लाख रुपए का खर्च मंजूर किया गया वहां हरियाणा के लिये सिर्फ एक ही drain approve हुई जिस पर सिर्फ 18 लाख रुपया खर्च होना है। बावजूद इस बात के सारे हिन्दुस्तान में इस बात की धूम मची कि रोहतक, झज्जर, गोहाना, हांसी, और करनाल वगैरह के हरियाणा के इलाकों में बेमिसाल floods आए; flood protection measures के लिए रुपया provide करने के वक्त इस इलाके के साथ ऐसा सुतेली मां का सा सलूक किया जा रहा है। गो रोहतक शहर में से पानी निकालने की कोशिश की जा रही है और उम्मीद है कि एक दो रोज़ में पानी वहां से निकल जाएगा। लेकिन फिर भी मैं जिस बात पर जोर देना चाहता हूं वह यह है कि ऐसी हालत में भी इस इलाके के साथ इस कदर इम्त्याज़ी सलूक किया जा रहा है।

अगर मैं electricity की figures आप के सामने रखूं तो वहां भी हमें यही हालत देखने को मिलती है। आप को मालूम है कि भाखड़ा पर जो खर्च किया जा रहा है उसका ज्यादातर फायदा पंजाबी रिजन को ही हो रहा है और होने जा रहा है। लेकिन जो betterment levy है वह हिसार और करनाल के जिलों से वसूल की जाएगी। इस के साथ ही मैंने देखा है कि तीसरी Five-Year Plan में जितने गांव electrify होंगे उन की तादाद 3,425 है। लेकिन इस का भी region-wise break-up हमें नहीं बताया गया। जाहिर है कि पंजाबी रिजन को ही इस का ज्यादा हिस्सा मिलेगा क्योंकि पिछला तजरुबा हमारे सामने है। दूसरी पांच साला पलान के दौरान 2,200 villages को बिजली मिली जिनमें 1,200 गांव अकेले जालन्धर डिवीज़न के ही थे। बाकी 1,000 गांव पंजाब के दूसरी दो divisions के थे जिन में से हिसार में 66 गांव रोहतक में—क्योंकि वहां के दो मेम्बर Irrigation and Power के मनिस्टर रह चुके हैं, 85 के करीब गांव electrify हुए। यही हालत बाकी करनाल वगैरह के जिलों की है।

इस के आगे Milk Supply Schemes को मैं लेता हूं। तीसरी पांच-साला पलान के अन्दर दो नई Milk Supply Schemes पर रुपया खर्च किया जा रहा है। एक तो चंडीगढ़ के लिए 13.75 लाख रुपये की scheme है और दूसरे अमृतसर में Composite Milk Plant के लिए 51.89 लाख रुपए का provision किया गया है। तो कुल मिला कर या 65.64 लाख रुपया बनता है। लेकिन डिप्टी स्पीकर साहिब, इस plan के अन्दर हरियाणा के लिए इस item में एक पैसा भी खर्च नहीं किया जाएगा हालांकि हिसार का जो cattle farm है वह सारे एशिया में नम्बर 1 माना गया है। इस से भी जाहिर होता है कि हरियाणा के claim को किस हद तक ignore किया गया है।

इस के अलावा आप fisheries की item को देखें। कहा जाता है कि हरियाणा vegetarian है। लेकिन, जनाब डिप्टी स्पीकर साहब, आप तो जानते ही हैं कि तहसील सिरसा में जो Ottu Lake है वहां से मछलियों के दो

[चौधरी देवी लाल]

चार ट्रक रोजाना देहली को जाते हैं। वह इलाका चाहे vegetarian है मगर वहां से मछली की भारी तादाद में बरामद होती है। लेकिन मुझे यह समझ नहीं आती कि इस Ottu Lake में fish की development के लिए क्यों कोई provision नहीं किया गया जब Bhakra Reservoir के लिये 25 लाख और चंडीगढ़ की झील में fish की development के लिये 3.40 लाख का प्रबन्ध किया गया है। क्योंकि वक्त बहुत थोड़ा दिया गया है इस लिये ज़्यादा points शायद discuss न करूं लेकिन मैं कुछ मिसालें लेकर ही आप के सामने हरियाणे के साथ की जा रही discrimination की तस्वीर रख रहा हूं।

अब health के सिलसिले में भी कुछ figures पेश करता हूं। Health पर तीसरी plan के दौरान सारे, पंजाबी रिजन में 471.54 लाख रुपये का खर्च होगा। इसमें मैंने figures का break up करके देखा है कि हिंदी रिजन में इस मकसद के लिये सिर्फ 108 लाख रुपए की allocation है। जितनी भी hospitals को improve करने की schemes हैं वह पंजाबी रिजन में ही चालू की जाएंगी। मिसाल के तौर पर Improvement of T. B. Hospitals at Tanda and Amritsar के लिए 6.13 लाख रुपया रखा गया है। पटियाला और अमृतसर के Mental Hospitals पर इस दौरान 7.58 लाख रुपए का खर्च किया जाएगा। (*Interruptions*) 222.81 लाख रुपया अमृतसर और पटियाला के Medical Colleges की development के लिए रखा गया है। इसी तरह अमृतसर के नजदीक वेरका में और पटियाला में भासों के मुकाम पर Rural Health Training Centres की expansion के लिए 4 लाख का provision किया गया है। इस पहलू से भी अगर आप देखें तो यही पता चलता है कि हरियाणा के इलाकों को बिल्कुल और जानबूझ कर नज़र अन्दाज़ किया गया है। इस सब के मुकाबला में हमारे लिए रोहतक में एक Medical College खोलने का विचार गवर्नमेंट कर रही है और वह भी तीसरी पांच-साला पलान के आखीर में ही कहीं होगा।

इस दफा घग्गर में floods की वजह से करनाल, हिसार, अम्बाला और राजस्थान के साथ लगते इलाकों को काफी नुक्सान हुआ। जब कि पिछले साल Ottu से 4,900 cusecs का discharge हुआ इस साल 10,000 cusecs था। नया पानी वहां नहीं पहुंचा। अगर पहुंच जाता तो और ज्यादा discharge होता। इसी लिए यह फैसला किया गया था कि जहां भाखड़ा का डैम बनेगा वहां 920 लाख की लागत पर घग्गर पर भी एक बांध बांधा जाएगा। लेकिन मुझे बड़े अफसोस के साथ कहना पड़ता है कि इस तीसरी पांच-साला योजना में घग्गर के इस बांध के लिये सिर्फ 50 लाख का ही provision किया गया है जिस में से 20 लाख 1964-65 में और 30 लाख रुपया 1965-66 में यानी पलान के आखिरी सालों में खर्च होगा। इस का मतलब यह हुआ कि अगर इसी रफतार से काम चला तो यह बांध 1969-70 तक भी मुकम्मल नहीं हो सकेगा (घंटी) डिप्टी स्पीकर साहब, इस थोड़े से वक्त में मैं ने कुछ

figures आप के सामने रखे हैं। मैं ज्यादा वक्त तो नहीं लेना चाहता लेकिन जनाब आप खुद उस इलाके से सम्बन्ध रखते हैं। आप को पता है कि हरियाणा के साथ क्या सलूक हो रहा है। ये figures देने का मेरा यह मकसद था कि मैं आप को बता सकूं कि जब तक planning सही मायनों में न हो तब तक वह कामयाब नहीं हो सकती और लोगों को भी उससे satisfaction नहीं हो सकती। आप जानते हैं कि पंजाब में पंजाबी सूबे की मांग चल रही है। यह demand क्यों की गई? जाहिर है कि उन के दिमाग में ख्याल होगा कि अगर पंजाब उन का अलग सूबा बन जाए तो शायद उन्हें ज्यादा खुशहाली मिलेगी और इक्तसाही तौर पर ज्यादा अच्छे होंगे— advanced होंगे। यही बात हरियाणा वालों के दिमाग में है। जब उनके साथ इस तरह का इम्त्याज़ी सलूक किया जाता है तो कुदरती तौर पर उन के ख्याल में ऐसी बातें आती हैं। अगर इन चीजों की realities को न देखा गया तो ऐन मुमकिन है कि पंजाबी सूबे के मास्टर तारा सिंह की तरह हमारे यहां भी कोई मास्टर शेरा सिंह खड़ा हो जाए। (*laughter*) इस लिये, डिप्टी स्पीकर साहिब, आप की मार्फत मैं गवर्नमेंट का ध्यान इस बात की तरफ दिलाना चाहता हूं कि जो existing disparities हैं उन को जल्दी ही दूर करने के लिये कोशिश की जाए, इस discontentment को बढ़ने से रोका जाए। मैं समझता हूं कि पंजाब इस वक्त खास हालात में से गुज़र रहा है। International situation इस वक्त बहुत खराब है। सारे देश का मुफाद इसी बात में है कि पंजाब में कोई हलचल न हो, पंजाब मजबूत हो और खुशहाल हो लेकिन जिस ढंग से सारी बात यहां बजट में पेश की गई है उस से यह ज़ाहिर है कि हमारी तरफ तवज्जुह नहीं दी जाती। मैं किसी पर इल्ज़ाम नहीं लगाता, मगर यह natural है कि जो जहां का होगा वहां का खास ख्याल रखेगा। पिछले दिनों हमारी Executive की meeting थी। वहां एक resolution तैयार हो रहा था तो आप हैरान होंगे कि रेल की demand . . . . . .

**Chaudhri Dharam Singh Rathi**: How is it relevant ?

**चौधरी देवी लाल** : मैं बता रहा हूं कि जो जहां होगा वहीं से अपने इलाके का ख्याल रखेगा। तो उस में railway line add की गई। तो मैं चूंकि पास बैठा हुआ था मैंने कहा कि जितना भाखड़े का इलाका है वहां सिर्फ metre gauge railway है, बठिण्डा से बीकानेर metre gauge system से connected है। तो मैं ने suggestion दी, जो उस में add कर ली गई कि बठिण्डा से सिरसा और फतेहाबाद के लिये broad gauge railway की मांग की जाए। यह मैं मिसाल दे रहा था कि जो जहां का होगा वहीं का ख्याल रखेगा। (घंटी) जब planning होती है तो Heads of the Departments बैठ कर सोचते हैं कि क्या चीज इस में आए। मगर इन्हीं services में हरियाणे के लोग बराए नाम हैं। 102 I.A.S. वालों में से इस इलाके के सिर्फ 13 हैं। मैं सारी figures दे कर आप का ज्यादा वक्त नहीं लेना

[चौधरी देवी लाल]

चाहता सिर्फ मिसाल ही देता हूं । Public Accounts Committee की meeting थी । मेरे साथ टंडन साहिब वगैरह बैठे थे । वहां एक पार्टी हुई तो मैं ने कहा कि हमारे लोगों में reaction न हो तो और क्या हो । वह कहने लगे क्यों ? मैं ने कहा देख लो इन अफसरों में एक भी हरियाणे का है ? जब introduction हुई तो उन 50,55 अफसरों में से एक भी हरियाणे का न निकला । इसी तरह से भाखड़ा Control Board में है । वहां हमारा representative तो है मगर Engineer कोई भी हमारे इलाके का नहीं । Planning तभी ठीक हो सकती है अगर planning करने वाले उसी इलाके के हों । (घंटी) तो इन suggestions को ध्यान में रखते हुए हमें कोशिश करनी चाहिए कि जो 287 करोड़ रुपया है यह कम न होने पाए, ज्यादा अगर हो जाए तो अच्छी बात है । जैसे राठी साहिब ने कहा, यह जो aid है यह बहुत कुछ international हालात पर depend करती है । हो सकता है कि aid ज्यादा मिल जाए और यह भी हो सकता है कि कम मिले । (*interruption*) बहरहाल हमें कोशिश करनी चाहिए कि जो कुछ मिले और जो उस से स्कीमें बनें उन की implementation ठीक हो, और इस काम के लिये machinery ठीक हो । (घंटी) यही चंद तजवीजें थीं जो मैंने सरकार के सामने रखनी थीं ।

**ਸਰਦਾਰ ਕਰਤਾਰ ਸਿੰਘ ਦੀਵਾਨਾ** (ਬਰਨਾਲਾ) : ਜਨਾਬ, ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਇਹ ਜਿਹੜਾ ਪਲਾਨ ਦਾ ਖਰੜਾ ਹਾਊਸ ਦੇ ਸਾਹਮਣੇ ਪੇਸ਼ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਹੈ ਇਸ ਦੀਆਂ ਕੁਝ ਮੱਦਾਂ ਦੇ ਬਾਰੇ ਮੈਂ ਆਪਣੇ ਖਿਆਲਾਤ ਹਾਊਸ ਦੇ ਸਾਹਮਣੇ ਪੇਸ਼ ਕਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ । ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਸ ਦੇ ਵਿਚੋਂ ਕਟਾਉਤੀ ਬਿਲਕੁਲ ਨਹੀਂ ਹੋਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਬਲਕਿ ਇਸ ਦੇ ਵਿਚ ਕੁਝ ਰੁਪਿਆ ਹੋਰ ਪਾਇਆ ਜਾਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ।

ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਸਭ ਤੋਂ ਪਹਿਲਾਂ ਮੈਂ ਇਹ ਅਰਜ਼ ਕਰਨੀ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਪੰਜਾਬ ਗੌਰਮੈਂਟ ਦਾ ਜਿਤਨਾ ਕਿਸਾਨਾ ਦੇ ਜ਼ਿੰਮੇ ਕਰਜ਼ਾ ਹੈ ਉਹ ਸਾਰੇ ਦਾ ਸਾਰਾ ਮਾਫ ਹੋਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਅਗਰ ਪੰਜਾਬ ਗੌਰਮੈਂਟ ਕੋਲੋਂ ਉਸ ਨੂੰ ਮਾਫ ਕਰਨ ਦੀ ਹਿੰਮਤ ਨਹੀਂ ਤਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਉਸ ਖਰਚ ਨੂੰ ਤੀਸਰੇ ਪੰਜ-ਸਾਲਾ ਪਲਾਨ ਦੇ ਵਿਚ ਪਾ ਕੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਕਿਸਾਨਾਂ ਦਾ, ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਅਨਾਜ ਪੈਦਾ ਕਰਨਾ ਹੈ, ਭਲਾ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਅਸੀਂ ਵੇਖਿਆ ਹੈ ਕਿ ਕਿਸਾਨਾਂ ਦੇ ਕੋਲੋਂ ਬਹੁਤ ਬੇਇਜ਼ਤੀ ਦੇ ਤਰੀਕੇ ਦੇ ਨਾਲ ਕਰਜ਼ੇ ਦੀਆਂ ਰਕਮਾਂ ਵਸੂਲ ਕੀਤੀਆਂ ਜਾਂਦੀਆਂ ਹਨ । ਇਹ ਨਹੀਂ ਹੋਣਾ ਚਾਹੀਦਾ । 287 ਕਰੋੜ 42 ਲੱਖ ਰੁਪਏ ਦੀ ਕਈਆਂ ਹਿੱਸਿਆਂ ਦੇ ਵਿਚ ਵੰਡ ਕੀਤੀ ਗਈ ਹੈ । ਉਸ ਦੇ ਵਿੱਚੋਂ Agricultural Produce ਲਈ ਸਿਰਫ 11 ਕਰੋੜ 32 ਲੱਖ ਰੁਪਿਆ ਮਖਸੂਸ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਹੈ । ਇਸ ਦੇ ਮੁਕਾਬਲੇ ਦੇ ਵਿਚ ਇੰਡਸਟਰੀ ਦੇ ਵਾਸਤੇ 21 ਕਰੋੜ 26 ਲੱਖ ਰੁਪਿਆ ਖਰਚ ਕੀਤਾ ਜਾਣਾ ਹੈ । ਮਗਰ ਮੈਨੂੰ ਹੈਰਾਨੀ ਹੈ ਕਿ ਇੰਡਸਟਰੀ ਵਾਲੇ ਫੇਰ ਵੀ ਇਹ ਵਾਵੇਲਾ ਕਰ ਰਹੇ ਹਨ ਕਿ ਜੀ ਐਗਰੀਕਲਚਰ ਲਈ ਬਹੁਤ ਖਰਚ ਕੀਤਾ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ । ਪਲਾਨ ਦੇ ਵਿਚ ਸਾਰਾ ਰੁਪਿਆ 55 ਕਰੋੜ ਐਗਰੀਕਲਚਰ ਲਈ ਦਿਖਾਇਆ ਗਿਆ ਹੈ । ਇਸ ਦੇ ਵਿਚ ਕੋਆਪਰੇਟਿਵ ਦਾ ਰੁਪਿਆ ਵੀ ਸ਼ਾਮਿਲ ਹੈ, ਪੰਚਾਇਤਾਂ ਤੇ ਜਿਹੜਾ ਖਰਚ ਹੋਣਾ ਹੈ

ਉਹ ਵੀ ਸ਼ਾਮਿਲ ਹੈ, ਇਸ ਤੋਂ ਇਲਾਵਾ ਮਛਲੀਆਂ ਪਾਲਣ ਵਾਲੇ ਮਹਿਕਮੇ ਤੇ ਜਿਹੜਾ ਖਰਚ ਹੋਣਾ ਹੈ ਉਹ ਵੀ ਸ਼ਾਮਲ ਹੈ ਔਰ ਜਿਹੜਾ ਖਾਸ ਐਗਰੀਕਲਚਰ ਤੇ ਖਰਚ ਕੀਤਾ ਜਾਣਾ ਹੈ ਉਹ 11 ਕਰੋੜ 26 ਲਖ ਰੁਪਿਆ ਹੈ । ਮਗਰ ਫਿਰ ਵੀ ਵਾਵੇਲਾ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਹੈ ਕਿ ਜੀ ਐਗਰੀਕਲਚਰ ਤੇ ਬਹੁਤ ਖਰਚ ਕੀਤਾ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ । ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਏਥੇ ਪਹਿਲੇ ਲੇਕਚਰ ਕੀਤੇ ਜਾਂਦੇ ਸੀ ਕਿ ਦੇਖੋ ਅਸੀਂ ਭਾਖੜਾ ਬਣਾਇਆ ਹੈ, ਉਸ ਦੇ ਵਿਚੋਂ ਨਹਿਰਾਂ ਕਢੀਆਂ ਹਨ ਔਰ ਪੰਜਾਬ ਦੇ ਵਾਸਤੇ ਬਿਜਲੀ ਹੀ ਬਿਜਲੀ ਪੈਦਾ ਕਰ ਦਿੱਤੀ ਹੈ । ਮਗਰ ਜੋ ਕੁਝ ਉਸ ਦੇ ਨਾਲ ਪੰਜਾਬ ਨੂੰ ਮਿਲਿਆ ਹੈ ਉਸ ਦੇ ਬਾਰੇ ਪੁਰੀ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਆਪਣੀ ਤਕਰੀਰ ਦੇ ਵਿਚ ਕਾਫੀ ਕੁਝ ਦਸਿਆ ਹੈ । ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਪੰਜਾਬ ਦੇ ਵਿਚ ਜਿਤਨੀ ਬਿਜਲੀ ਪੈਦਾ ਕੀਤੀ ਜਾਂਦੀ ਹੈ ਉਸ ਦੇ ਵਿੱਚੋਂ ਸਿਰਫ 9 ਜਾਂ 10 ਫੀ ਸਦੀ ਪੰਜਾਬ ਦੇ ਹਿੱਸੇ ਆਉਂਦੀ ਹੈ ਔਰ ਬਕਾਇਆ ਸਾਰੀ ਦੂਸਰੇ ਸੂਬਿਆਂ ਨੂੰ ਦੇ ਦਿੱਤੀ ਜਾਂਦੀ ਹੈ । ਮੈਂ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜਦੋਂ ਤੁਸੀਂ ਕਿਸਾਨ ਨੂੰ irrigation ਦੇ ਵਾਸਤੇ ਖੁਲੀ ਬਿਜਲੀ ਨਹੀਂ ਦਿਉਗੇ ਤਾਂ ਪੰਜਾਬ ਦੀ ਪੈਦਾਵਾਰ ਕਿਸਾਨ ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਨਾਲ ਵਧਾ ਸਕਦਾ ਹੈ । ਮੈਂ ਇਹ ਗੱਲ ਮੰਨਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਪੰਜਾਬ ਦੇ ਵਿਚ ਵਡੇ ਕਾਰਖਾਨੇ ਨਹੀਂ ਬਣੇ ਮਗਰ ਇੰਡਸਟਰੀ ਦੇ ਵਾਸਤੇ ਜਿਹੜੀ ਰਕਮ ਰਖੀ ਹੈ ਉਹ ਹੀ ਐਗਰੀਕਲਚਰ ਦੀ ਮਦ ਨਾਲੋਂ ਬਹੁਤ ਜ਼ਿਆਦਾ ਹੈ । ਜ਼ਰਾਇਤੀ ਤਰੱਕੀ ਕਰਨ ਦੇ ਵਾਸਤੇ ਦੋ ਗੱਲਾਂ ਦੀ ਬਹੁਤ ਲੋੜ ਹੈ । ਇਕ ਤਾਂ ਇਹ ਕਿ ਜਿਹੜੀਆਂ ਜ਼ਮੀਨਾਂ ਰੀਕਲੇਮ ਕਰਨ ਵਾਲੀਆਂ ਪਈਆਂ ਹੋਈਆਂ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਜਲਦੀ ਤੋਂ ਜਲਦੀ ਰੀਕਲੇਮ ਕੀਤਾ ਜਾਏ ਔਰ ਦੂਸਰੇ soil conservation ਕੀਤੀ ਜਾਵੇ । ਜਿਹੜੀਆਂ ਜ਼ਮੀਨਾਂ ਹੜ੍ਹ ਜਾਂਦੀਆਂ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਹੜ੍ਹਨ ਤੋਂ ਰੋਕਿਆ ਜਾਵੇ । ਇਕ ਪਾਸੇ ਤਾਂ ਜਿਹੜੀਆਂ ਸ਼ਿਵਾਲਿਕ ਦੀਆਂ ਪਹਾੜੀਆਂ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਪਾਣੀ ਜ਼ਮੀਨ ਨੂੰ ਬਹਾਉਂਦਾ ਹੈ ਦੂਜੇ ਪਾਸੇ ਰਾਜਿਸਥਾਨ ਦਾ ਜਿਹੜਾ ਰੇਗਸਥਾਨ ਹੈ ਉਹ ਦਾਦਰੀ ਔਰ ਮਹਿੰਦਰਗੜ੍ਹ ਦੀ ਤਰਫ ਵਧਦਾ ਆ ਰਿਹਾ ਹੈ । ਇਸ ਨੂੰ ਰੋਕਣ ਦਾ ਜਲਦੀ ਤੋਂ ਜਲਦੀ ਜਤਨ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਸੇਮ ਨੂੰ ਦੂਰ ਕਰਨ ਦੇ ਵਾਸਤੇ ਜਿਹੜੀ 35 ਕਰੋੜ ਰੁਪਏ ਦੀ ਰਕਮ ਰੱਖੀ ਹੈ ਇਹ ਬਹੁਤ ਥੋੜ੍ਹੀ ਹੈ । ਸੇਮ ਤਾਂ ਇਕ ਕਿਸਮ ਦਾ ਕੋੜ੍ਹ ਹੁੰਦਾ ਹੈ । ਜੇ ਇਸ ਨੂੰ ਫੌਰਨ ਦੂਰ ਕਰਨ ਦਾ ਜਤਨ ਨਾ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਤਾਂ ਤੁਸੀਂ ਯਕੀਨ ਕਰ ਕੇ ਸਮਝੋ ਕਿ ਪੰਜਾਬ ਦੀ ਪਰੋਡੀਊਸ ਨਹੀਂ ਵਧ ਸਕੇਗੀ । ਇਸ ਕਰਕੇ ਸੇਮ ਲਈ ਜਿਹੜੀ ਰਕਮ ਰੱਖੀ ਹੈ, ਇਸ ਨੂੰ ਹੋਰ ਵਧਾਉਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਇਸ ਤੋਂ ਇਲਾਵਾ, ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਪੰਜਾਬ ਦੇ ਵਿਚ ਇਕ ਐਗਰੀਕਲਚਰ ਯੂਨੀਵਰਸਟੀ ਹੋਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ । ਤੁਹਾਨੂੰ ਹਰਿਆਣੇ ਔਰ ਪੰਜਾਬੀ ਰੀਜਨ ਦੇ ਕਿਸਾਨ ਦੇ ਵਿਚ ਫੁਟ ਨਹੀਂ ਪਾਉਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਕਿਉਂਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੋਨਾਂ ਦੀਆਂ problems ਇਕੋ ਜਿਹੀਆਂ ਹੀ ਹਨ । ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਮੈਂ ਰਾਜਿਸਥਾਨ, ਭੁਪਾਲ ਅਤੇ ਹੋਰ ਕਈਆਂ ਸੂਬਿਆਂ ਦੇ ਵਿਚ ਜਾ ਕੇ ਦੇਖਿਆ ਹੈ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਇਲਾਕਿਆਂ ਦੇ ਜਿਹੜੇ ਕਿਸਾਨ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ problems ਵੀ ਉਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ ਹੀ ਹਨ ਜਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ ਸਾਡੀਆਂ ਹਨ । ਇਸ ਵਾਸਤੇ ਸਾਨੂੰ ਕਿਸਾਨ ਕਿਸਾਨ ਦੇ ਵਿਚ ਫੁਟ ਪਾਉਣ ਵਾਲੀ ਗੱਲ ਨਹੀਂ ਕਰਨੀ ਚਾਹੀਦੀ । ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰ ਰਿਹਾ ਸੀ ਕਿ ਏਥੇ ਜ਼ਰਾਇਤੀ ਯੂਨੀਵਰਸਟੀ ਬਣਾਉਣੀ ਜ਼ਰੂਰੀ ਹੈ ਤਾਂ ਕਿ ਅਸੀਂ ਰੀਸਰਚ ਕਰਕੇ ਏਥੋਂ ਦੀ ਪੈਦਾਵਾਰ ਦੇ ਵਿਚ ਵਾਧਾ ਕਰ ਸਕੀਏ । ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਹਰ ਚਾਰ ਸਾਲ ਤੋਂ ਬਾਅਦ ਬੀਜਾਂ ਦਾ character ਬਦਲ ਜਾਂਦਾ ਹੈ । ਇਸ ਕਰਕੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ research ਕਰਨੀ ਬਹੁਤ ਲਾਜ਼ਮੀ ਹੈ । ਸਾਨੂੰ ਗੰਨੇ ਨੂੰ ਵੀ ਹੋਰ develop ਕਰਨ ਦੀ ਲੋੜ ਹੈ ।

[ਸਰਦਾਰ ਕਰਤਾਰ ਸਿੰਘ ਦੀਵਾਨਾ]

ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ ਇਸ ਵੇਲੇ ਗੰਨੇ ਦੀ recovery ਬਹੁਤ ਘਟ ਹੈ ਇਸ ਲਈ ਇਸ ਵਿਚ research ਹੋਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ ਅਤੇ research ਹੋਣ ਨਾਲ ਅਤੇ ਨਵੇਂ ਤਰੀਕੇ ਕਢਣ ਨਾਲ recovery ਚੰਗੀ ਨਿਕਲ ਸਕਦੀ ਹੈ। ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ ਦੂਜੀਆਂ ਸਟੇਟਾਂ ਨਾਲੋਂ recovery ਬਹੁਤ ਘਟ ਹੈ। ਕਪਾਹ ਦੇ ਮੁਤਲੱਕ ਵੀ ਚੰਗੇ ਬੀਜ ਦੇ ਕੇ ਵਧ ਪੈਦਾਵਾਰ ਕਰਨ ਦੀ ਲੋੜ ਹੈ। ਸ਼੍ਰੀਮਾਨ ਜੀ, ਅਸੀਂ ਹਿੰਦੁਸਤਾਨ ਵਿਚ 4 ਫੀਸਦੀ ਹਾਂ। ਮੇਰਾ ਮਤਲਬ ਹੈ ਕਿ ਸਾਡੀ ਚਾਰ ਫੀਸਦੀ ਅਰਾਜ਼ੀ ਜ਼ੇਰੇ ਕਾਸ਼ਤ ਹੈ ਲੇਕਿਨ ਸਾਨੂੰ ਕਿਹਾ ਗਿਆ ਹੈ ਕਿ 9 ਫ਼ੀਸਦੀ ਪੈਦਾਵਾਰ ਦਿਉ। ਅਸੀਂ ਐਨੀ ਪੈਦਾਵਾਰ ਦੇਣ ਤੋਂ ਇਨਕਾਰ ਨਹੀਂ ਕਰਦੇ ਅਤੇ ਅਸੀਂ ਐਸੀ ਪੈਦਾਵਾਰ ਦੇਣ ਲਈ ਤਿਆਰ ਹਾਂ ਪਰ ਸਾਨੂੰ ਰੁਪਿਆ ਵੀ ਤਾਂ ਵਧ ਦਿਉ। ਜਿਥੋਂ ਤਕ ਕਿਸਾਨਾਂ ਦੇ ਮਸਲਿਆਂ ਦਾ ਤੁਅੱਲਕ ਹੈ ਇਸ ਵਿਚ ਹਿੰਦੀ ਤੇ ਪੰਜਾਬੀ ਰਿਜਨ ਦਾ ਕੋਈ ਸਵਾਲ ਨਹੀਂ ਕਿਉਂ ਜੋ ਕਿਸਾਨ ਦੇ ਮਸਲੇ ਹਰ ਥਾਂ ਇਕੋ ਜਿਹੇ ਹਨ। ਸਾਡਾ ਪੰਜਾਬ ਦਾ ਕਿਸਾਨ ਬੜਾ ਮਜ਼ਬੂਤ ਤੇ ਜਫਾਕਸ਼ ਹੈ ਅਤੇ ਹਿੰਦੁਸਤਾਨ ਦਾ ਕੋਈ ਕਿਸਾਨ ਇਸਦਾ ਮੁਕਾਬਲਾ ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕਦਾ। ਜੇਕਰ ਸਾਡੇ ਕੋਲੋਂ ਦੂਜਿਆਂ ਨਾਲੋਂ ਵਧ ਪੈਦਾਵਾਰ ਮੰਗਦੇ ਹੋ ਤਾਂ ਰੁਪਏ ਦਾ ਗੱਫਾ ਵੀ ਤਾਂ ਸਾਨੂੰ ਵਧ ਹੀ ਦਿਉ। ਜੇ ਅਸੀਂ ਰੁਪਿਆ ਵਧ ਮੰਗਦੇ ਹਾਂ ਤਾਂ ਅਸੀਂ ਪੈਦਾਵਾਰ ਵਿਚ ਵੀ ਤਾਂ ਸਭ ਤੋਂ ਅਗੇ ਆਉਂਦੇ ਹਾਂ। ਜਦੋਂ ਪੁਛਿਆ ਗਿਆ ਤਾਂ ਰਾਜਸਥਾਨ ਨੇ ਕਿਹਾ ਕਿ ਮੌਜੂਦਾ ਪੈਦਾਵਾਰ ਨਾਲੋਂ 25 ਫੀਸਦੀ ਵਧ ਦੇਵਾਂਗੇ ਬਿਹਾਰ ਨੇ ਕਿਹਾ ਕਿ 10 ਫੀਸਦੀ ਵਧ ਦਿਆਂਗੇ ਅਤੇ ਇਸੇ ਤਰਾਂ ਸਾਰੇ ਸੂਬਿਆਂ ਨੇ ਕਿਹਾ ਲੇਕਿਨ ਪੰਜਾਬ ਨੇ ਕਿਹਾ ਕਿ ਅਸੀਂ ਮੌਜੂਦਾ ਪੈਦਾਵਾਰ ਦਾ 40 ਫ਼ੀਸਦੀ ਦੇਵਾਂਗੇ। ਅਸੀਂ ਇਹ ਜੋ ਐਨੀ ਮਿਹਨਤ ਕਰ ਰਹੇ ਹਾਂ ਇਹ ਹਿੰਦੁਸਤਾਨ ਦਾ ਕਾਲ ਦੂਰ ਕਰਨ ਲਈ ਕਰ ਰਹੇ ਹਾਂ। ਇਸ ਲਈ, ਸਾਡੇ ਰੁਪਏ ਵਿਚ ਕਮੀ ਨਾ ਕਰੋ। ਪੰਡਤ ਮੋਹਨ ਲਾਲ ਜੀ ਕਹਿਣ ਲਗੇ ਕਿ ਕੁਝ ਥੋੜ੍ਹੀ ਕਟੌਤੀ ਕੀਤੀ ਹੀ ਜਾਵੇ। ਮੈਂ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜੇ ਤੁਸੀਂ ਘਰ ਵਿਚ ਹੀ ਕਟੌਤੀ ਕਰਨ ਲਗ ਪਏ ਹੋ ਤਾਂ ਬਾਹਰ ਤਾਂ ਕਟੌਤੀ ਹੋਣੀ ਹੀ ਹੈ। ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਹੋ ਜਿਹੀਆਂ ਗੱਲਾਂ ਨ ਕਰੋ ਬਲਕਿ ਤਗੜੇ ਹੋ ਕੇ ਪੂਰਾ ਰੁਪਿਆ ਮੰਗੋ। ਸ਼੍ਰੀਮਾਨ ਨਾਰਾਇਣ ਨੇ ਵੀ ਕਿਹਾ ਹੈ ਕਿ ਰੁਪਏ ਦੀ ਕਮੀ ਕਰਕੇ ਅਸੀਂ agriculture ਦੇ ਕੰਮ ਨੂੰ ਨਹੀਂ ਰੁਕਣ ਦੇਵਾਂਗੇ। ਇਸ ਲਈ, agriculture ਵਲ ਧਿਆਨ ਦਿਉ। ਫੇਰ ਭਾਖੜੇ ਦੀ ਬਿਜਲੀ ਵੀ ਦੂਜਿਆਂ ਸੂਬਿਆਂ ਨੂੰ ਹੀ ਦਿਤੀ ਜਾ ਰਹੀ ਹੈ। ਇਸ ਹਾਊਸ ਤੋਂ ਪੁਛਿਆ ਤਕ ਨਹੀਂ ਜਾਂਦਾ ਕਿ ਦੇਈਏ ਤਾਂ ਕਿ ਨਾ ਦੇਈਏ। ਸਾਡੀ ਕੋਈ ਰਾਏ ਨਹੀਂ ਲਈ ਜਾਂਦੀ, ਬਲਕਿ ਮਹਿਕਮਾ ਹੀ ਜੁਦਾ ਕਰ ਦਿਤਾ ਹੈ। ਫੇਰ ਕਿਸਾਨ ਦੀਆਂ ਫਸਲਾਂ ਨੂੰ ਬੀਮਾਰੀ ਤੋਂ ਬਚਾਉਣ ਲਈ ਇਸ ਪਲਾਨ ਵਿਚ crop protection ਦਾ provision ਕਰਨਾ ਬਹੁਤ ਲਾਜ਼ਮੀ ਹੈ। ਕਿਸਾਨ ਨੂੰ ਉਸਦੀਆਂ ਫਸਲਾਂ ਦੀਆਂ ਕੀਮਤਾਂ ਪੂਰੀਆਂ ਮਿਲਣੀਆਂ ਚਾਹੀਦੀਆਂ ਹਨ। ਬੈਲਾਂ ਨਾਲ ਚਲਣ ਵਾਲੇ ਸੰਦ ਮਿਸਾਲ ਦੇ ਤੌਰ ਤੇ ਰਬੜ ਦੇ ਪਹੀਆਂ ਵਾਲੇ ਗੱਡੇ ਅਤੇ ਰਬੜ ਦੇ ਪਹੀਏ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਖੁਦ ਬਣਾ ਕੇ ਕਿਸਾਨਾਂ ਨੂੰ ਦੇਣੇ ਚਾਹੀਦੇ ਹਨ। ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜ਼ਰਾਇਤ ਦੇ ਨਾਮ ਤੇ ਜੋ ਕੋਟੇ ਇਸ ਵਕਤ ਦਿਤੇ ਜਾਂਦੇ ਹਨ ਉਹ ਸਾਰੇ ਬਲੈਕ ਵਿਚ ਚਲੇ ਜਾਂਦੇ ਹਨ ਲੋਹੇ ਦਾ ਸਾਰਾ ਕੋਟਾ ਇਧਰ ਉਧਰ ਹੋ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਅਤੇ ਅਫਸਰ ਖਾ ਜਾਂਦੇ ਹਨ। ਬਹੁਤ ਸਾਰੀਆਂ bogus ਫਰਮਾਂ ਇਸ ਕੰਮ ਵਿਚ ਲਗੀਆਂ ਹੋਈਆਂ ਹਨ। ਬੀਜ਼ ਦੇ

ਮੁਤੱਲਕ ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਾਂਗਾ ਕਿ ਜੋ ਕਣਕ ਬੀਜ ਲਈ ਪਟਿਆਲਾ ਡਵੀਜ਼ਨ ਵਿਚ supply ਹੁੰਦੀ ਹੈ ਉਹ ਨਿਕੰਮੀ ਹੈ। ਮੈਂ ਸਿਵਲ ਸਪਲਾਈ ਦੇ ਵਜ਼ੀਰ ਸਾਹਿਬ ਦਾ ਧਿਆਨ ਇਸ ਪਾਸੇ ਦਿਲਾਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਤੁਸੀਂ ਜਾਕੇ ਪਤਾ ਤਾਂ ਕਰੋ ਕਿ ਕੀ ਹੋ ਰਿਹਾ ਹੈ। ਲੁਧਿਆਣੇ ਤੋਂ 13, 14 ਰੁਪਏ ਮਣ ਕਣਕ ਜਾਂਦੀ ਹੈ ਪਰ ਕਿਸਾਨ ਨੂੰ 18 ਰੁਪਏ ਮਣ ਦਿਤੀ ਜਾਂਦੀ ਹੈ ਅਤੇ ਉਹ ਵੀ ਨਿਕੰਮੀ, ਜਿਸਨੂੰ ਕਿ ਕਿਸਾਨ ਬੀਜਣ ਲਈ ਤਿਆਰ ਨਹੀਂ ਹਨ। ਕਿਸਾਨਾਂ ਨੂੰ relief ਦੇਣ ਦੇ ਬਹਾਨੇ ਹਜ਼ਾਰਾਂ ਰੁਪਿਆਂ ਦੀ ਹੇਰਾ ਫੇਰੀ ਹੋ ਰੇਹੀ ਹੈ ਅਤੇ ਬੀਜ ਦੇਣ ਵਿਚ ਹਜ਼ਾਰਾਂ ਰੁਪਏ ਕਮਾਏ ਜਾ ਰਹੇ ਹਨ। ਜੇਕਰ ਯਕੀਨ ਨਹੀਂ ਤਾਂ ਖੁਦ ਜਾਕੇ ਵੇਖ ਲਉ ਕਿ ਲੁਧਿਆਣੇ ਤੋਂ ਪਟਿਆਲੇ ਤਕ ਇਕ ਰੁਪਏ ਮਣ ਦਾ ਕਿਰਾਇਆ ਲਗਦਾ ਹੈ ਪਰ 2 ਰੁਪਏ ਵਸੂਲ ਕੀਤਾ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ। ਪਿੰਡਾਂ ਵਿਚ ਤੁਸੀਂ leadership ਕਾਇਮ ਕਰੋ। ਲੋਹੇ ਦਾ ਸਾਮਾਨ, ਸੀਮਿੰਟ, fertilizers, ਬੀਜ ਵਗੈਰਾ ਦੇਣ ਲਈ ਹਰ ਤਿੰਨ ਮੀਲ ਦੇ area ਲਈ ਇਕ ਡਿਪੋ ਖੋਲੋ ਤਾਕਿ ਕਿਸਾਨ ਸਹੂਲਤ ਨਾਲ ਇਹ ਚੀਜ਼ਾਂ ਹਾਸਲ ਕਰ ਸਕਣ। ਮੈਂ animal husbandry ਦਾ ਵੀ ਜ਼ਿਕਰ ਕਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ। ਸ਼੍ਰੀਮਾਨ ਜੀ, ਹਰਿਆਣਾ ਦਾ ਆਦਮੀ ਤਗੜਾ ਤੇ ਖੂਬਸੂਰਤ ਹੈ, ਹਰਿਆਣੇ ਦਾ ਬੈਲ ਖੂਬਸੂਰਤ ਹੈ ਅਤੇ ਉਥੋ ਦੀਆਂ ਗਾਈਆਂ ਮੱਝਾਂ ਖੂਬਸੂਰਤ ਹਨ। ਮੁੱਰਾ ਨਸਲ ਦੀਆਂ ਮੱਝਾਂ ਪੰਜਾਬ ਦਾ ਇਕ ਤੁਹਫਾ ਹਨ, ਪਰ ਜਨਾਬ, ਇਹ ਸਾਰੇ ਖੂਬਸੂਰਤ ਪਸ਼ੂ ਹਰ ਸਾਲ ਹਜ਼ਾਰਾਂ ਦੀ ਤਾਦਾਦ ਵਿਚ ਬੰਬਈ ਅਤੇ ਕਲਕੱਤਾ ਜਾ ਰਹੇ ਹਨ ਅਤੇ ਉਥੇ ਬਿਕ ਰਹੇ ਹਨ...

**ਇਕ ਆਵਾਜ਼ :** ਬਿਲਕੁਲ ਗ਼ਲਤ ਹੈ।

**ਸਰਦਾਰ ਕਰਤਾਰ ਸਿੰਘ ਦੀਵਾਨਾ :** ਮੈਨੂੰ ਪਤਾ ਹੈ ਕਿ ਇਥੋਂ ਦੇ ਪਸ਼ੂ ਬਾਹਰ ਜਾਂਦੇ ਹਨ। ਅਤੇ ਉਥੇ ਵਢੇ ਜਾਂਦੇ ਹਨ। ਮੈਂ, ਜਨਾਬ, ਅਰਜ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਥੋਂ ਦੀ ਜਿਹੜੀ cattle wealth ਹੈ, ਉਹ ਬਾਹਰ ਨਹੀਂ ਜਾਣੀ ਚਾਹੀਦੀ।

ਇਸ ਤੋਂ ਬਾਅਦ ਮੈਂ price fixation ਦੀ ਗੱਲ ਕਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਕਿਸਾਨਾਂ ਨੂੰ ਭਾ ਦੱਸ ਦਿਤੇ ਜਾਣੇ ਚਾਹੀਦੇ ਹਨ ਤਾਕਿ ਉਹ ਮੰਡੀਆਂ ਵਿਚ ਸ਼ਾਹੂਕਾਰਾਂ ਤੇ ਦੁਕਾਨਦਾਰਾਂ ਕੋਲੋਂ ਆੜ੍ਹਤੀਆਂ ਕੋਲੋਂ ਲੁਟੇ ਨਾ ਜਾ ਸਕਣ। ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਜਿਹੜੀ state trading ਕੀਤੀ ਹੈ ਉਸ ਬਾਰੇ ਮੈਂ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਹੋਰ ਜ਼ਿਆਦਾ ਹੋਣਾ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ। ਅਤੇ ਜਿਹੜੀ co-operative movement ਹੈ, ਇਹ ਬੜੀ ਚੰਗੀ ਤਹਿਰੀਕ ਹੈ, ਇਸ ਨੂੰ ਅੱਗੇ ਵਧਾਉਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ। ਇਕ ਗੱਲ ਮੈਂ ਹੋਰ ਕਹਿਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਅਤੇ ਉਹ ਇਹ ਕਿ ਸ਼ਹਿਰੀ ਜਾਇਦਾਦ ਤੇ ਵੀ ceiling ਲਗਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ ਅਤੇ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਜਿਹੜੀ ਬੱਚਤ ਹੋਵੇ ਉਹ industries ਤੇ ਲਗਾਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ। ਇਹ ਸਰਕਾਰ ਇਹ ਕਹਿੰਦੀ ਹੈ ਕਿ ਅਸੀਂ centre ਨੂੰ 40 ਪਰਸੈਂਟ ਜ਼ਿਆਦਾ ਪੈਦਾਵਾਰ ਵਧਾ ਕੇ ਦਿਆਂਗੇ, ਮੈਂ ਪੁਛਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਪੈਦਾਵਾਰ ਵਧਾਉਣ ਵਾਲੇ ਕੌਣ ਹਨ? ਉਹ ਤਾਂ ਕਿਸਾਨ ਹੀ ਹਨ। ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਵੀ ਖਬਰ ਲਉ ਅਤੇ ਸਾਰੀਆਂ ਸਹੂਲਤਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਦਿਉ। ਬਸ ਮੈਂ ਇਤਨੀ ਹੀ ਬੇਨਤੀ ਕਰਕੇ ਬੈਠਦਾ ਹਾਂ।

**श्री शेर सिंह** (झज्जर, जेनरल) : अध्यक्ष महोदय, कल से तीसरी पंचवर्षीय योजना पर बहस चल रही है और काफी विचार बहुत से सदस्यों ने इस के बारे में दिए हैं। मुझे इस बात की खुशी है कि हमारे हरियाणा के सदस्यों ने सरकार का ध्यान इस बात की तरफ दिलाया कि पिछली plans में किस ढंग से उन के साथ भेदभाव का सलूक होता रहा है। पिछली दोनों plans में यह भेदभाव बना रहा और तीसरी plan में भी उसी चीज़ की continuation नज़र आती है। पिछली जो दो योजनाएं बनीं उन में अगर खर्च का हिसाब लगाया जाय तो आप को पता चलेगा कि आधे से कम रुपया खर्च हुआ है और तीसरी plan में वह स्कीमें फिर लाई जा रही हैं और ऐसा नज़र आ रहा है कि ये स्कीमें तीसरी plan में भी पूरी नहीं होंगी और इन्हें चौथी में धकेल दिया जायगा। इस में शक नहीं कि पिछली स्कीमों में तरक्की हुई है लेकिन यह तरक्की balanced तरीके से नहीं हुई। एक इलाका में बहुत ज्यादा हुई और दूसरे में बहुत कम। मैं यह कहना चाहता हूं कि अगर हम ने पंजाब की तरक्की करनी है तो दोनों इलाकों की बराबर तरक्की होनी चाहिए ताकि जो पछड़े हुए इलाके हैं वे एक सतह पर आ जाएं और किसी के साथ अन्याय न हो, वरना अगर पिछले तरीका पर चला गया और भेद भाव का सलूक जारी रहा तो यह नाकाबले बर्दाश्त हो जायगा। यहां पर कुछ बातों का ज़िक्र हुआ और बहुत सारी figures आईं जिन को मैं दुहराना नहीं चाहता। Irrigation के बारे में भी थोड़ा संकेत किया गया। मैं भी इस सिलसिले में कुछ अर्ज़ करना चाहता हूं। Western Jamuna Canal पर दूसरी पंचवर्षीय योजना के आधीन 7 करोड़ रुपया खर्च होना था लेकिन अफसोस के साथ कहना पड़ता है कि मुश्किल से 4 करोड़ रुपया खर्च किया गया होगा और रीवाड़ी जैसी स्कीम जो Second Plan में खत्म हो जानी थी थर्ड प्लैन में फिर लाई जा रही है और ऐसा लगता है कि यह शायद थर्ड प्लैन में भी मुकम्मल न हो। इस के अलावा Tunnel Scheme Second Five-Year Plan के शुरू में तैयार हुई लेकिन आज तक वह कागज पर ही पड़ी हुई है, जमीन पर एक पैसा भी खर्च नहीं हुआ। इस सिलसिले में रोज़ नई नई स्कीमें तैयार होती हैं कभी ओखला का पानी देना चाहते हैं तो कभी लिफ्ट के ज़रिया पानी देना चाहते हैं। इधर Western Jamuna पर बांध बनाने की स्कीम ही बन रही है और उधर सतलुज डैम और बयास डैम के लिये 70-75 करोड़ रुपए की provision भी कर दी गई है। हालांकि वैस्टर्न जमुना पर बांध बनने से बिजली पैदा होगी पानी भी मिलेगा लेकिन इस की तरफ ध्यान नहीं दिया गया। इसी तरह से जो floods के बारे में नीति है वह आप के सामने है और आप साफ तौर पर देख रहे हैं कि पिछली प्लैन में चार करोड़ रुपया में से 30-35 लाख रुपया हिन्दी रिजिन पर खर्च हुआ है जिस का नतीजा यह हुआ है कि टांगरी और सिरसा ब्रांच का जो पानी था वह इन्दरी से ले कर रोहतक तक तबाही कर रहा है। इस इलाका के देहात के अन्दर जहां पानी नसीब नहीं होता था आज समुद्र की सी दशा बनी हुई है। आप हैरान होंगे कि गांव का कोई आदमी हिफाज़त से बाहर चल फिर नहीं सकता क्योंकि बाहर झील बनी हुई है और पता नहीं चलता कि कहां पानी है और कहां खाई है। इस प्रकार कई

आदमी पानी में डूब चुके हैं। अभी तीन चार दिन की बात है कि 22 वर्ष का एक नौजवान पानी में डूब गया। बाढ़ का पानी निकालने के बारे में कोई स्कीम नहीं बनाई गई। एक स्कीम जमुना में पानी डालने की बनी थी लेकिन वह अभी कागज़ पर ही पड़ी हुई है। इस वर्ष एक घोषणा की गई थी कि दस लाख रुपया खर्च करना चाहते हैं लेकिन बाढ़ का पानी उसी तरह से खड़ा है और अगर हालात इसी तरह से रहे तो पिछला पानी अभी सूखेगा ही नहीं अगले साल फिर पानी पड़ जायगा। अगर सोन नदी को जमुना के साथ connect कर दें और जमुना को मारकंडा और टांगरी के साथ connect कर दें तो काफी हद तक बाड की समस्या हल हो सकती है लेकिन इन की इस किस्म की स्कीम बनाने की नीयत ही नहीं है। अगर नीयत होती तो सारा काम हो सकता था। अगर गुरदासपुर और अमृतसर पर इतना रुपया खर्च हो सकता है और वहां पर war basis पर 50-60 लाख रुपया खर्च कर सकते हैं तो क्या वजह है कि हरियाणा के लिये 10 लाख रुपया की स्कीम काग़ज़ पर ही नज़र आती है। मुझे विश्वास है कि अगले साल फिर यह काग़ज़ पर ही नज़र आएगी और कोई रुपया खर्च नहीं होगा। मैं समझता हूं कि यह हरियाणा के साथ घोर अन्याय हो रहा है।

इस के अतिरिक्त मैं शिक्षा के विषय में कुछेक बातें कहना चाहता हूं। हमारे यहां कुछ यूनिवर्सिटीज़ बनाने का विचार चल रहा है। जब पंजाबी यूनिवर्सिटी का एलान हुआ तो जिस रूप से एलान किया गया था उस पर मैं ने एतराज़ किया था। इस का मतलब यह नहीं कि यूनिवर्सिटियों की पंजाब में ज़रूरत नहीं। मैं चाहता हूं कि Universities बनें लेकिन Secular ढंग से बनें न कि फिर्कादाराना ढंग से जिस से कि एक फिर्के को पनपने के साधन जुटाए जाएं। आज पंजाब के अन्दर पांच सौ के करीब Colleges हैं और जो University Grants Commission का फार्मूला है उस के तहत 150 कालजों के पीछे एक यूनिवर्सिटी बनाने की ज़रूरत है। इस के अनुसार आज ठीक ढंग की शिक्षा देनी है तो पंजाब में तीन यूनिवर्सिटियों की आवश्यकता है। आज पंजाब यूनिवर्सिटी इतनी बड़ी बन गई है कि वह सारा काम नहीं सम्भाल सकती। इस लिये मैं समझता हूं कि जिस प्रकार पंजाबी के माध्यम में शिक्षा के लिए पंजाबी यूनिवर्सिटी की आवश्यकता है उसी प्रकार हिन्दी के माध्यम में शिक्षा देने के लिये हिन्दी यूनिवर्सिटी भी बननी चाहिए। कई भाई कहते हैं कि हिन्दी के लिये कुरुक्षेत्र यूनिवर्सिटी काम दे सकती है। कुरुक्षेत्र यूनिवर्सिटी का सम्बन्ध मुख्यत: संस्कृत भाषा से है। जो लोग संस्कृत भाषा का सम्बन्ध साम्प्रदायिक दृष्टिकोण से केवल हिन्दी भाषा के साथ समझते हैं वे इस बात को भूल जाते हैं कि भारत की समस्त भाषाएं अपने 70 फी सदी शब्द संस्कृत से लेती हैं और कोई भी भाषा संस्कृत के खज़ाना से शब्द लिए बिना प्रगति नहीं कर सकती, बढ़ नहीं सकती। मैं तो यह कहता हूं कि पंजाबी भाषा का संस्कृत के साथ हिन्दी की निस्बत अधिक सम्बन्ध है और अगर आप दोनों के व्याकरण देखें तो आप को पता चलेगा कि हिन्दी का व्याकरण संस्कृत से दूर होगा लेकिन पंजाबी का नज़दीक होगा। जितनी बोलियां आम तौर पर लोग बोलते हैं या जन साधारण बोलता है वे संस्कृत के नज़दीक होती हैं, इस लिये संस्कृत यूनिवर्सिटी बनने की आवश्यकता थी और वह

[श्री शेर सिंह]

बनी लेकिन जिस रूप में बननी चाहिए थी उस में न बन कर उसे मामूली सा रूप दे दिया गया। लेकिन अब जब कि पंजाबी यूनिवर्सिटी के लिये दो लाख रुपया मंजूर हुआ तो education cess लगाने का ख्याल पैदा हुआ। इस प्रकार की भेदभाव की नीति यहां पर चलती है। जब पंजाबी यूनिवर्सिटी का सवाल आया तो education cess का विचार दिमाग में आया लेकिन जब कुरुक्षेत्र यूनिवर्सिटी के लिए provision करना था तो इस का ख्याल तक न आया। जब हम हिन्दी यूनिवर्सिटी की बात करते हैं तो कहा जाता है कि regionalism preach कर रहे हैं और इस का जवाब इस ढंग से दे दिया जाता है। लेकिन मैं जनता की भावनाओं का सही प्रतिनिधित्व करता हूं जब मैं यह कहता हूं कि पंजाबी यूनिवर्सिटी बनाएं लेकिन हिन्दी रिजिन के लिये हिन्दी माध्यम में शिक्षा देने के लिये हिन्दी यूनिवर्सिटी बनाने की भी सख्त आवश्यकता है, इस के बगैर काम नहीं चलेगा। इसी पंच वर्षीय योजना में हिन्दी और पंजाबी भाषाओं की प्रगति और प्रवर्तन पर 20-25 लाख रुपया खर्च होना है। पंजाबी की उन्नति के लिये भी बीस-पच्चीस लाख रुपया खर्च होना है, बल्कि ज्यादा ही होगा। हिन्दी के लिये भी कुछ खर्च करना है। लेकिन अवस्था यह है कि पंजाबी रिजिन के आदमी मिल गए हैं कि पंजाबी की तरक्की करनी है उस के लिये कुछ काम करेंगे। लेकिन हिंदी के सम्बन्ध में बात यह है कि उस के लिये डायरेक्टर भी ऐसा चुना जा रहा है जो कि हिन्दी जानने वाला आदमी नहीं है। यह सरकार के दिमाग की बात है। वहां हिंदी का लोक-साहित्य है, ऐसा साहित्य है जो कि बिलकुल छिपा हुआ है। उस इलाके के लोक साहित्य की उन्नति के लिये एक पैसा भी खर्च नहीं किया गया। यू. पी. ने हिन्दी की तरक्की के लिये करोड़ों रुपये खर्च किये हैं। राजस्थान में राजस्थानी पर करोड़ों रुपये खर्च हो रहे हैं लेकिन पंजाब में हिन्दी के लिये एक पैसा भी खर्च नहीं हुआ। जब खर्च करने की बात चली है तो ऐसा आदमी ढूंढेंगे, छांटेंगे जिस को हिन्दी का कोई ज्ञान ही न हो, जो अच्छी तरह से भाषा को जानता न हो जिस को language की technicality का कुछ इल्म न हो। मैं challenge के साथ कहता हूं कि आप को पंजाब में ऐसे आदमी मिल जायेंगे हिन्दी रिजिन के जिन्होंने हिंदी भाषा की doctorate की हुई है लेकिन यह सारी चीज़ होते हुए भी हिन्दी डिपार्टमैंट का हैड हिन्दी रिजिन का आदमी नहीं बनाया जा रहा। सरकार नज़र अन्दाज़ कर रही है। इस सारी प्लान की implementation होनी है लेकिन जिन लोगों के हाथ में इस की implementation है अगर वे लोग सारा रुपया खर्च नहीं करेंगे तो आप उन का क्या कर लेंगे। वहां पर ऐसा आदमी लगना चाहिये जो कि ठीक ढंग से खर्च करे, जिस को उस इलाके के साथ प्यार हो, हरियाणे के अंदर खर्च क्यों नहीं होता। जो रुपया प्लान में प्रोवाइड किया जाता है वह सारा आखिर में लैप्स हो जाता है और अगले साल के अंदर ले जाया जाता है। वह इस लिए होता है कि लोगों के दिल में हमदर्दी नहीं है कि वहां पर पैसा खर्च करें। जब तक पैसा खर्च करने वालों के दिल में हमदर्दी नहीं होगी उस वक्त

तक रुपया खर्च नहीं किया जाएगा। वह तभी होगा जब कि पंजाब के अंदर Services में काफी तादाद में हरियाणे के आदमी मौजूद होंग। मैं आप से अपने अनुभव की बात कहता हूं। बाढ़ के सम्बन्ध में झज्जर और रोहतक की तहसीलों के लिये एक लाख रुपया पहले मिला और बाद में चार लाख रुपया मिला ग्रान्ट्स देने के लिये। जिन लोगों को उस इलाके से हमदर्दी थी उन्होंने पचास पचास हज़ार रुपया की ग्रांट दे दी। जिन लोगों को हमदर्दी नहीं थी उन्होंने पांच रुपये की ग्रांट नहीं दी। वे कहते रहे कि यह तो खैरात है अगर तुम लेना चाहते हो तो हम पांच रुपये देंगे आ कर ले लो। जिन लोगों को उस इलाके के साथ हमदर्दी थी उन्होंने पच्चास हज़ार रुपया तकसीम कर दिया। अब आप अन्दाज़ा लगा सकते हैं कि जिन अफसरान को हमदर्दी होती है, दिलचस्पी होती है और जो भला चाहते हैं वे तो अपने हाथ से कितना कितना रुपया उस इलाके क लिये दे सकते हैं लेकिन जिन को कुछ लगाव नहीं होता अपने हाथ से वे रुपया नहीं छोड़ सकते। इस अन्याय को दूर करने का एक ही तरीका है और वह यह है कि हमारे रिजिन के आदमियों को हर स्थान पर बराबर का हक मिले। बड़ी बड़ी Services में जहां पर हमारे आदमी merits पर भी आ जाते हैं उन को भी ignore किया जाता है। मुझे एक वाक्या याद आ गया है। Land Reclamation के महकमे में एक आदमी जो कि कम qualifications का था वह पन्द्रह साल तक डायरेक्टर रहा। विभाजन से पहले भी और बाद में भी वह इस महकमे का डायरेक्टर रहा। लेकिन 1950 में उस पोस्ट को ही abolish कर दिया गया क्योंकि next man हरियाणा का था। वह पहले आदमी से ज्यादा qualifications का था लेकिन उस को डिप्टी डायरेक्टर बना कर रख दिया। इन को हरियाणा के आदमी पसंद नहीं हैं, उन को अफसर बनाने के लिये तैयार नहीं होते। अब वही बात हिन्दी Language के मामले में होगी जिस को language की जान पहचान नहीं है उस को उठा कर डायरेक्टर बनाना चाहते हैं ताकि हिन्दी पनप न सके और रुपया सारा लैप्स हो जाए। यदि हम ने इस प्लान को कामयाब बनाना है तो दो चीजें करनी चाहिये। एक तो यह कि जो पिछड़ा हुआ इलाका है उस को पूरा अधिकार मिलना चाहियें। जिन लोगों ने इस प्लान की implementation करनी है execution करनी है वे ऐसे हों जिन को उस इलाके से हमदर्दी हो। जब इंडस्ट्रीज़ की बात चली तो यह निर्णय हुआ कि झज्जर और सिरसा तहसील के इलाके पिछड़े हुए हैं इन के लिये कुछ किया जाना चाहिये। लेकिन जो लोग ऊपर बैठे हुए हैं उन्होंने सोचा कि झज्जर का इलाका फायदा उठा जाएगा और सिरसा का इलाका फायदा उठा जाएगा, यह ठीक नहीं है। वे कहने लगे कि पंजाब में और भी तो बहुत से इलाके पिछड़े हुए हैं। उन्होंने यह कह दिया कि सतलुज का बेट का इलाका बैकवर्ड है। ज़िला अमृतसर की एक तहसील में पानी आ गया वह भी बैकवर्ड करार दे दी गई, इसी तरह से गुरदासपुर की एक तहसील में पानी आ गया और उस को भी बैकवर्ड करार दे दिया गया। उन्होंने यह कर दिया कि जो रुपया हमारे झज्जर और सिरसा की तहसीलों को मिलना था वह सारे पंजाब में बांटा जाए। उस में तमाम बटाले के आस पास का इलाका भी आ जाता है। यह सारी बात

[श्री शेर सिंह]

अफसरान के हाथ की है। अगर हम कहते हैं कि और कुछ नहीं करते तो लोहा और सीमेंट का कोटा तो हमारे लोगों को दे दो ता कि वे रोटी कमा कर खा सकें लेकिन ये कहते हैं कि हम ने 1959 से नए कोटे ही बंद कर दिये हैं किसी नए आदमी के कोटे नहीं दिये जायेंगे पुरानों को मिलेंगे। मतलब यह है कि जो लोग जालन्धर, अमृतसर और लुधयाना के पहले कोटे लेकर irregularities कर रहे हैं वे करते रहें। जो बोगस फर्में कोटा ले रही हैं वे चाहे लेती रहें। (*interruptions*) हाउस में जो उन्होंने बताया है कि 66 बोगस कम्पनियां कोटा ले रही हैं वे चाहे लेती रहें। पंजाबी रिजिन के अंदर यह सारी चीज़ चलती रहेगी लेकिन हरियाणे के अंदर कोई आदमी कोटा लेकर रोटी कमा कर न खा सके वहां के लोग बेचारे सिर्फ मुढे और जेवरी ही बनाते रहें। यह उन की मर्जी है कि वहां पर ऐसी ही हालत चलती रहे वहां पर कोई दूसरी इंडस्टरी कायम न हो जाए। वहां पर बहुत अन्याय हो रहा है। मैं आप के द्वारा यह कहना चाहता हूं कि हरियाणा प्रान्त के साथ न्याय होना चाहिये, इंडस्टरीज़ के मामले में भी, एग्रिकल्चर के मामले में भी, कालिजों और स्कूलों के बारे में भी। जहां पर प्रोफैसर रखे जाते हैं हमारे इलाके के आदमियों का हक उन को ज़रूर मिलना चाहिये। प्लान की execution के लिये ऐसे लोग वहां पर लगाए जाने चाहिएं जिन के मन में उन से हमदर्दी हो ताकि उस इलाके का विकास हो सके। सैंटर से ज़्यादा से ज़्यादा पैसे मिलने चाहिये ताकि सारे पंजाब का विकास हो और कोई इलाका पिछड़ा न रहे। सारे प्रान्त को लेकर हम आगे चलें। फिर तो बात बन सकती है। वरना जैसा कि चौधरी देवी लाल जी ने कहा है कि अगर हरियाणे के साथ इसी तरह से बदसलूकी होती रही तो यह नारा लगेगा कि हम को भी अलग कर दो। अकाली पंजाबी सूबा चाहते हैं, पता नहीं वे दिल से अलग होना चाहते भी हैं कि नहीं। शायद वह अपनी मांग मनवाने के लिये ही ऐसा कर रहे हैं लेकिन हम तो चाहते हैं कि हमारा पीछा छोड़ो हमें अलग ही कर दो ताकि हम तरक्की कर सकें। अकाली तो वैसे ही सब कुछ हासिल कर रहे हैं। हम भी चाहते हैं कि हमारी तरक्की हो जैसे कि हमारा पड़ोसी कर रहा है। हम भी देखते हैं तो हमारा दिल भी तरक्की करने के लिये चाहता है। हमारा भी हक है हमें कुछ मिलना चाहिये।

**ਸਰਦਾਰ ਭਾਗ ਸਿੰਘ (ਰਾਏ ਕੋਟ, 'ਰੀਜ਼ਰਵਡ') :** ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਮੈਂ ਦੋ ਤਿੰਨ ਗੱਲਾਂ ਵਲ ਤੁਹਾਡੇ ਰਾਹੀਂ ਅਤੇ ਆਪਣੀ ਸਰਕਾਰ ਰਾਹੀਂ Central Government ਦਾ ਧਿਆਨ ਦਿਵਾਉਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ। ਜਦੋਂ ਇਹ ਦਲੀਲ Centre ਵਾਲੇ ਦਿੰਦੇ ਨੇ ਕਿ ਕਿਉਂਕਿ ਪੰਜਾਬ ਅਗੇ ਤਰੱਕੀ ਕਰ ਚੁਕਿਆ ਹੈ ਔਰ ਅਗੇ ਇਥੇ ਜ਼ਿਆਦਾ ਪੈਸਾ ਖਰਚ ਹੋ ਚੁਕਿਆ ਹੈ ਇਸ ਲਈ ਏਥੇ ਹੋਰ ਜ਼ਿਆਦਾ ਪੈਸਾ ਖਰਚ ਕਰਨ ਦੀ ਲੋੜ ਨਹੀਂ। ਇਹ ਦੇਖ ਕੇ ਮੈਨੂੰ ਇਕ ਗੱਲ ਯਾਦ ਆ ਜਾਂਦੀ ਹੈ ਕਿ ਜਿਵੇਂ ਸ੍ਰੀ ਗੁਲਜ਼ਾਰੀ ਲਾਲ ਜੀ ਨੰਦਾ ਤੇ ਪੰਡਤ ਮੋਹਣ ਲਾਲ ਇਹ ਫੈਸਲਾ ਕਰ ਲੈਣ ਕਿ ਇਕ ਮਝ ਸਾਂਝੀ ਰਖ ਲਈਏ ਜਿਸ ਨੂੰ ਪਠੇ ਤਾਂ ਤੁਸੀਂ ਪਾ ਦਿਤਾ ਕਰੋ ਤੇ ਦੁਧ ਅਸੀਂ ਲੈ ਲਿਆ ਕਰਾਂਗੇ। ਔਨ ਇਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਭਾਖੜਾ ਡੈਮ ਤੇ ਦੂਜੇ ਡੈਮਾਂ ਦੀ ਗੱਲ ਹੈ। ਰੁਪਿਆ ਤਾਂ

ਅਸਾਂ ਖਰਚ ਕੀਤਾ ਹੈ, ਇਸ ਵਿਚ ਕੋਈ ਸ਼ਕ ਨਹੀਂ ਕਿ ਬਹੁਤ ਸਾਰਾ ਕਰਜ਼ਾ Centre ਤੋਂ ਲਿਆ ਗਿਆ ਹੈ ਪਰ ਇਸ ਤੋਂ ਪੈਦਾ ਹੋਈ ਬਿਜਲੀ ਕਸ਼ਮੀਰ, ਰਾਜਸਥਾਨ ਅਤੇ ਦਿਲੀ ਨੂੰ ਜਾਂਦੀ ਹੈ ਔਰ ਪਾਣੀ ਵੀ ਰਾਜਸਥਾਨ ਨੂੰ ਜਾਂਦਾ ਹੈ। ਇਹ ਗੱਲ ਹੋਣ ਦੇ ਬਾਵਜੂਦ ਜੇਕਰ ਇਹ ਕਿਹਾ ਜਾਵੇ ਕਿ ਕਿਉਂਕਿ ਇਥੇ ਬਹੁਤ ਖਰਚ ਹੋ ਚੁਕਿਆ ਹੈ ਇਸ ਲਈ ਹੋਰ ਜ਼ਿਆਦਾ ਖਰਚ ਕਰਨ ਦੀ ਲੋੜ ਨਹੀਂ, ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਹ ਦਲੀਲ ਕੋਈ ਬਹੁਤੀ ਚੰਗੀ ਨਹੀਂ ਹੈ। ਇਸ ਲਈ ਮੈਂ ਪੂਰੇ ਜ਼ੋਰ ਦਾਰ ਸ਼ਬਦਾਂ ਦੇ ਨਾਲ ਪੰਡਤ ਮੋਹਨ ਲਾਲ ਜੀ ਦੀ ਤਾਈਦ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਸਾਡੇ ਪੰਜਾਬ ਨੂੰ ਤੀਜੀ ਪੰਜ ਸਾਲਾ ਪਲਾਨ ਲਈ ਜਿਤਨਾ ਪੈਸਾ ਮਿਲਿਆ ਹੈ ਉਹ ਬਹੁਤ ਥੋੜ੍ਹਾ ਹੈ ਔਰ ਇਸ ਤੋਂ ਜ਼ਿਆਦਾ ਮਿਲਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ। ਔਰ ਜੋ cut ਲਗਾਣ ਦੀਆਂ ਗੱਲਾਂ ਕੀਤੀਆਂ ਜਾਂਦੀਆਂ ਹਨ ਉਹ ਨਹੀਂ ਕੀਤੀਆਂ ਜਾਣੀਆਂ ਚਾਹੀਦੀਆਂ। ਇਥੇ ਦੀਆਂ ਸਾਰੀਆਂ ਪਾਰਟੀਆਂ ਨੂੰ ਯਕ ਜ਼ਬਾਨ ਹੋ ਕੇ ਇਹ ਗੱਲ ਕਹਿਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ ਤਾਕਿ ਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਪਤਾ ਹੋਏ ਕਿ ਲੋਕਾਂ ਦੀ ਜਿਹੜੀ ਹਮਾਇਤ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਹਾਸਲ ਹੈ ਉਹ ਇਸ ਦੀ ਪਿਠ ਤੇ ਹਨ। ਤਦ ਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਤਕੜੀ ਹੋ ਕੇ Central Government ਨੂੰ ਕਹਿ ਸਕਦੀ ਹੈ ਕਿ ਸਾਨੂੰ ਹੋਰ ਰੁਪਏ ਦਿਓ ਤਾਕਿ ਅਸੀਂ ਆਪਣੇ ਪਲਾਨ ਨੂੰ ਪੂਰੀ ਤਰ੍ਹਾਂ ਨਾਲ ਅਤੇ ਸੁਚਜੇ ਢੰਗ ਨਾਲ ਸਿਰੇ ਚੜ੍ਹਾ ਸਕੀਏ। ਜੇਕਰ ਅਸੀਂ ਇਹੋ ਜਿਹੀਆਂ ਗੱਲਾਂ ਕਰੀਏ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਨਾਲ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਫਾਇਦਾ ਨਾ ਹੋਏ ਔਰ ਜੇਕਰ ਅਸੀਂ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਆਪਸ ਵਿਚ ਲੜਾਉਣ ਦੀਆਂ ਗੱਲਾਂ ਕਰੀਏ ਤਾਂ ਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਦੇ ਹਥ ਕੁਦਰਤੀ ਤੌਰ ਤੇ ਕਮਜ਼ੋਰ ਹੋ ਜਾਣਗੇ ਔਰ ਉਹ ਉਤਨੀ ਤਾਕਤ ਨਾਲ centre ਵਾਲਿਆਂ ਨਾਲ ਗੱਲ ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕੇਗੀ। ਜਿੰਨੀ ਤਾਕਤ ਨਾਲ ਕਿ ਗੱਲ ਕਰਨੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ। ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ,

6-00 p.m.

ਇਕ ਚੀਜ਼ ਅਸਾਡੇ ਸਾਹਮਣੇ ਇੰਡਸਟਰੀ ਦੀ ਹੈ। ਹਿੰਦ ਸਰਕਾਰ ਦੀ ਪਲਾਨ ਦੇ ਅੰਦਰ ਇਸ ਇੰਡਸਟਰੀ ਲਈ 30 ਅਰਬ ਰੁਪਿਆ ਰਖਿਆ ਗਿਆ ਹੈ ਅਤੇ ਅਸਾਡੀ ਜਿਹੜੀ ਪੰਜਾਬ ਦੀ ਪਲਾਨ ਹੈ ਇਸਦੇ ਅੰਦਰ 21 ਕਰੋੜ ਰੁਪਿਆ ਰਖਿਆ ਗਿਆ ਹੈ ਮੈਂ ਇਹ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਸਾਡੀ ਇੰਡਸਟਰੀ ਲਈ ਨਾਕਾਫੀ ਹੈ ਅਤੇ ਸਾਡੀਆਂ ਲੋੜਾਂ ਦੇ ਇਕ ਫ਼ੀਸਦੀ ਦੇ ਬਰਾਬਰ ਵੀ ਨਹੀਂ ਅਤੇ ਸੈਂਟਰ ਵਲੋਂ ਇਹ ਕਿਹਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਕਿ ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ ਲੋਕ ਖੇਤੀ ਬਾੜੀ ਤੇ ਗੁਜ਼ਾਰਾ ਕਰਦੇ ਹਨ ਪਰ ਇਹ ਗੱਲ ਮੰਨੀ ਜਾਣ ਵਾਲੀ ਹੈ ਕਿ ਜ਼ਮੀਨ ਤੇ ਜੋ ਭਾਰ ਵਧ ਗਿਆ ਹੈ ਇਸ ਨੂੰ ਘਟ ਕਰਨ ਲਈ ਜ਼ਰੂਰੀ ਹੈ ਕਿ ਅਸੀਂ ਇੰਡਸਟਰੀ ਨੂੰ ਤਰੱਕੀ ਦੇਈਏ। ਹਿੰਦ ਸਰਕਾਰ ਵਿਚ ਪਲਾਨਾਂ ਤਿਆਰ ਕਰਨ ਵਾਲੇ ਭਾਵੇਂ ਕੋਈ ਵੀ ਮਹਾਨ ਸੱਜਣ ਹੋਣ ਇਸ ਗੱਲ ਵਲ ਪੰਜਾਬ ਨੂੰ ਨਜ਼ਰ ਅੰਦਾਜ਼ ਨਹੀਂ ਕੀਤਾ ਜਾਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਕਿ ਇਸ ਦੀ ਇੰਡਸਟਰੀ ਲਈ ਇਤਨੀ ਥੋੜ੍ਹੀ ਰਕਮ ਰਖੀ ਜਾਵੇ। ਸਾਡੀ ਬਦਕਿਸਮਤੀ ਨਾਲ ਜਾਂ ਖ਼ੁਸ਼ਕਿਸਮਤੀ ਨਾਲ ਜਾਂ ਦੂਸਰੇ ਸੂਬਿਆਂ ਦੀ ਖੁਸ਼ ਕਿਸਮਤੀ ਨਾਲ ਪੰਜਾਬ ਦੇ ਕਿਸਾਨਾਂ ਨੇ ਆਪਣੀ ਹੱਡ ਭਨਵੀਂ ਮਿਹਨਤ ਨਾਲ ਅਤੇ ਦਿਨ ਰਾਤ ਇਕ ਕਰ ਕੇ ਐਗਰੀਕਲਚਰ ਦੇ ਅੰਦਰ ਇਤਨੀ ਤਰਕੀ ਕਰ ਲਈ ਹੈ ਕਿ ਉਹ ਆਪਣੇ ਖੁਰਾਕ ਦੇ ਘਾਟੇ ਨੂੰ ਪੂਰਾ ਕਰਨ ਦੇ ਨਾਲ ਨਾਲ ਬਾਕੀ ਦੇ ਸੂਬਿਆਂ ਨੂੰ ਵੀ ਅਨਾਜ ਦੇ ਰਿਹਾ ਹੈ ਅਤੇ ਇਸਨੇ ਇਹ ਗੱਲ ਦੀ ਕੋਸ਼ਿਸ਼ ਕੀਤੀ ਹੈ ਕਿ ਸਾਰੇ ਦੇਸ਼ ਦੇ ਅਨਾਜ ਦੇ ਘਾਟੇ ਨੂੰ ਪੂਰਾ ਕੀਤਾ ਜਾ ਸਕੇ। ਇਸ ਦਾ ਭਾਵ ਇਹ ਨਹੀਂ ਕਿ ਪੰਜਾਬ ਦੇ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਇਹ ਕਿਹਾ ਜਾਵੇ ਕਿ ਤੁਸੀਂ ਕਿਉਂਕਿ

[ਸਰਦਾਰ ਭਾਗ ਸਿੰਘ]

ਅਨਾਜ ਬਹੁਤ ਪੈਦਾ ਕਰ ਲਿਆ ਹੈ ਇਸ ਲਈ ਤੁਸੀਂ ਤਾਂ ਹੁਣ ਖੁਸ਼ਹਾਲ ਹੋ ਗਏ ਹੋ ਇਸ ਲਈ ਤੁਹਾਡੀ ਤਰੱਕੀ ਵਿਚ ਹੋਰ ਖਰਚ ਕਰਨ ਦੀ ਲੋੜ ਨਹੀਂ ਅਤੇ ਤੁਹਾਨੂੰ ਹੋਰ ਪੈਸੇ ਦੀ ਲੋੜ ਨਹੀਂ। ਜੇਕਰ ਇਸ ਸਬੰਧ ਵਿਚ ਇਹ theory advance ਕੀਤੀ ਜਾਵੇ ਕਿ ਜਿਹੜੇ ਅਗੇ ਵਧ ਗਏ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਤਰਕੀ ਨੂੰ ਰੋਕ ਦਿਤਾ ਜਾਵੇ ਤਾਂ ਜੋ ਪਿਛੇ ਰਹਿ ਗਏ ਵੀ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨਾਲ ਆ ਕੇ ਮਿਲ ਜਾਣ ਤਾਂ ਮੈਂ ਇਹ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਹ theory ਬਿਲਕੁਲ ਗਲਤ ਹੈ ਅਤੇ ਇਸ ਤੇ ਸਾਨੂੰ ਅਮਲ ਨਹੀਂ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ। ਸੈਂਟਰਲ ਗੌਰਮੈਂਟ ਪਾਸ ਇਹ ਗੱਲ ਸਪੱਸ਼ਟ ਕਰ ਦੇਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ ਕਿ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਨਹੀਂ ਕੀਤਾ ਜਾਣਾ ਚਾਹੀਦਾ। ਅਜੇ ਤਕ ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ satuiation point ਨਹੀਂ ਆਇਆ ਅਤੇ ਜਦ ਤਕ ਇਹ point ਨਾ ਆਵੇ ਇਸ theory ਤੇ ਅਮਲ ਨਹੀਂ ਕੀਤਾ ਜਾ ਸਕਦਾ। ਅਮਰੀਕਾ ਵਿਚ ਕਾਰਖਾਨੇ ਇੰਨੇ ਵਧ ਗਏ, ਅਨਾਜ ਦੀ ਪੈਦਾਵਾਰ ਇੰਨੀ ਵਧ ਗਈ, ਬਿਜਲੀ ਇੰਨੀ ਵਧ ਗਈ ਕਿ ਉਥੇ satuation point ਆ ਗਿਆ ਅਥਾਹ ਹੱਦ ਤਕ ਪੈਦਾਵਾਰ ਅਤੇ ਉਪਜ ਵਧ ਗਈ ਅਤੇ ਇਸ ਨੂੰ ਕਿਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਵਧਾਇਆ ਘਟਾਇਆ ਨਹੀਂ ਜਾ ਸਕਦਾ ਸੀ ਇਸ ਲਈ ਹੁਣ ਇਹ ਹਾਲਤ ਹੈ ਕਿ ਇਹ ਆਸ ਕੀਤੀ ਜਾਂਦੀ ਹੈ ਕਿ ਜਿਹੜੇ ਦੇਸ਼ ਪਿਛੇ ਰਹਿ ਗਏ ਹਨ ਉਹ ਦਸ ਸਾਲ ਤਕ ਜਾਂ ਵੀਹ ਸਾਲ ਤਕ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨਾਲ catch up ਕਰ ਸਕਣਗੇ। ਪਰ ਜਿਤਨੀ ਦੇਰ ਇਹ point ਕਿਸੇ ਦੇਸ਼ ਵਿਚ ਯਾਂ ਕਿਸੇ ਪ੍ਰਾਂਤ ਵਿਚ ਨਾ ਆ ਜਾਵੇ ਇਹ ਕਿਹਾ ਜਾਣਾ ਕਿ ਪੰਜਾਬ ਕਾਫੀ ਤਰੱਕੀ ਕਰ ਗਿਆ ਹੈ, ਇਹ ਠੀਕ ਨਹੀਂ ਅਤੇ ਕੇਂਦਰੀ ਸਰਕਾਰ ਤੇ ਇਸ ਗੱਲ ਲਈ ਜ਼ੋਰ ਦੇਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਕਿ ਜ਼ਮੀਨ ਵਲ ਜਾਂ ਆਬਾਦੀ ਨਾਲ ਜਾਂ ਇਸ ਦੇ ਹੋਰ ਕਿਸੇ ਪੱਖ ਤੋਂ ਵੀ ਜੋ ਰਕਮ ਪੰਜਾਬ ਲਈ ਰਖੀ ਗਈ ਹੈ ਉਹ ਪੂਰੀ ਨਹੀਂ ਉਤਰਦੀ। ਰਕਬੇ ਦੇ ਲਿਹਾਜ਼ ਨਾਲ ਜਾਂ ਕਿਸੇ ਹੋਰ ਪੱਖ ਤੋਂ ਇਹ ਖਿਆਲ ਕੀਤਾ ਜਾਣਾ ਕਿ ਤੁਹਾਡਾ ਇਲਾਕਾ ਥੋੜ੍ਹਾ ਹੈ ਜਾਂ ਤੁਹਾਡੀ ਆਬਾਦੀ ਥੋੜ੍ਹੀ ਹੈ ਇਸ ਲਈ ਤੁਹਾਡੇ ਲਈ ਘਟ ਰਕਮ ਰਖੀ ਗਈ ਹੈ। ਇਹ ਮੁਨਾਸਿਬ ਨਹੀਂ। ਇਕ ਹੋਰ ਖਿਆਲ ਵੀ ਕੇਂਦਰ ਵਲੋਂ ਦਿਤਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਕਿ ਜਿੰਨਾ ਪੈਸਾ ਕੋਈ ਸੂਬਾ ਟੈਕਸ ਉਗਰਾਵੇ ਉਨਾ ਉਸ ਨੂੰ ਸਾਹਮਣੇ ਰਖ ਕੇ ਉਸ ਸੂਬੇ ਨੂੰ ਪੈਸਾ ਕੇਂਦਰੀ ਸਰਕਾਰ ਵਲੋਂ ਦਿਤਾ ਜਾਵੇ। ਪਿਛਲੀ ਵੇਰ ਜਦੋਂ ਇਸ ਪੱਖ ਤੇ ਵਿਚਾਰ ਕੀਤੀ ਗਈ ਸੀ ਤਾਂ ਸਾਡੇ ਇੰਡਸਟਰੀ ਵਜ਼ੀਰ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਦਸਿਆ ਸੀ ਕਿ ਇਹ ਟੈਕਸ ਲਗਾਣੇ ਜ਼ਰੂਰੀ ਹਨ ਅਤੇ ਜੇਕਰ ਅਸੀਂ ਜ਼ਿਆਦਾ ਪੈਸਾ ਇਸ ਤਰਾਂ ਪੈਦਾ ਕਰਾਂਗੇ ਤਾਂ ਹੀ ਕੇਂਦਰ ਵਲੋਂ ਸਾਨੂੰ ਜ਼ਿਆਦਾ ਰੁਪਿਆ allocate ਕੀਤਾ ਜਾਵੇਗਾ। ਪਰ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦਾ ਕੋਈ ਵੀ ਮਿਆਰ ਕਿਸੇ ਸੂਬੇ ਦੀ ਤਰੱਕੀ ਦੇ ਸਬੰਧ ਵਿਚ ਲਗਾਇਆ ਜਾਣਾ ਮੁਨਾਸਿਬ ਨਹੀਂ ਇਸ ਤਰਾਂ ਤਾਂ ਕਦੀ ਵੀ ਸਾਡੀ ਇੰਡਸਟਰੀ ਦੀ development ਪੂਰੀ ਨਹੀਂ ਹੋ ਸਕਦੀ। ਇਹੀ ਵਜਾ ਹੈ ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ ਕਿ ਸਾਡੇ ਸੂਬੇ ਨੂੰ ਇੰਡਸਟਰੀ ਦੀ ਲੋੜ ਹੈ।

ਇਸ ਦੇ ਨਾਲ ਹੀ ਇਕ ਹੋਰ ਪੱਖ ਤੋਂ ਵੀ ਇਸ ਪਾਸੇ ਵਲ ਧਿਆਨ ਦੇਣ ਦੀ ਲੋੜ ਹੈ ਉਹ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਜੋ ਮਾਲਕ ਕਿਸਾਨ ਹਨ ਉਨਾਂ ਪਾਸ ਪੰਜ ਏਕੜ ਜਾਂ ਦਸ ਏਕੜ ਜ਼ਮੀਨ ਹੈ ਉਸ ਜ਼ਮੀਨ ਵਿਚੋਂ ਉਹ ਰੋਟੀ ਕਪੜਾ ਆਦਿ ਦਾ ਗੁਜ਼ਾਰਾ ਨਹੀਂ ਚਲਾ ਸਕਦੇ ਅਤੇ ਬੱਚਿਆਂ ਦੀ ਤਾਲੀਮ ਦਾ ਇੰਤਜ਼ਾਮ ਵੀ ਇਸੇ ਵਿਚੋਂ ਕਰਨਾ ਪੈਂਦਾ ਹੈ।

हैं और उधर हमारे वज़ीर साहिब उठ कर बताते हैं कि बताना वाजब नहीं कि फलां firm इतना रुपया ले गई है क्योंकि इस तरह से उसकी बदनामी होती है और उसका business खराब हो जाता है। आज भी House के अन्दर ऐसे जवाब दिए गए और पहले भी वह इसी तरह से टाल देते हैं। मुझे पता है कि बहुत सी firms ऐसी हैं, बहुत सी Societies ऐसी हैं जिन्होंने गवर्नमैंट का रुपया अभी नहीं दिया। उन को recover करने का कोई procedure नहीं सिवाय इसके कि पहले उन को notice दिया जाए और बाद में default के case में उनके खिलाफ Civil Court में proceed किया जाए। यही procedure इस वक्त पंजाब में जारी है और मुझे पता है कि इसमें 15-15 और 20-20 साल लग जाते हैं लेकिन रुपया वसूल नहीं हो सकता। यह बड़ा lengthy process है जब कि पटियाला वाला जो तरीका था वह best था और वह dues बतौर arrears of land revenue वसूल किए जा सकते थे। जब तक Co-operative Societies के dues बतौर arrears of land revenue वसूल न किए गए तब तक रुपया जो सरकार ने दिया है वह वसूल नहीं होगा और Co-operative Societies कामयाबी के साथ नहीं चल सकतीं। आज हालत क्या है? कई लोग खुद मेरे पास भी आते हैं और कहते हैं कि हमने दो आदमियों की Co-operative Society बना ली है हमें रुपया ले दो। मैं पूछता हूँ कि किस लिये बनाई तो कहते हैं कि Co-operative Society बनाने से सरकार रुपया दे देती है और उसके बाद उस रुपये का जैसे मन चाहे इस्तेमाल करो, कोई पूछने वाला नहीं है। तो यह एक रोहजान पंजाब में चला हुआ है; इसको रोकने वाला सिर्फ Pepsu वाला यही Act था जिसको अब गवर्नमैंट repeal करने जा रही है। यह गलत बात है। इसलिये ज़रूरी है कि इस point को अच्छी तरह से study किया जाए और उन से पूछा जाए कि क्या तुम Pepsu वाला Act जारी रखना चाहते हो या इसको खत्म करना चाहते हो। हमारी सरकार तो चाहती ही यही है कि public को किसी बात में confidence में न लिया जाए। यह तो चाहती ही यही है कि किसी को पता ही न लगे और कानून बना दिया जाए और सरकारी रुपया इन के दोस्त, मित्र और रिश्तेदार खा जाएं। Parliamentary Democracy का मतलब यह नहीं कि अगर किसी party की गवर्नमैंट हो तो वह public का रुपया जिस तरह चाहे इस्तेमाल कर ले और फिर arrears की वसूली भी न हो। यह तो रुपया न वसूल करने का बिल है। उन की अदायगी करने से रोकने का बिल है।

**श्री अध्यक्ष** : किस तरह आप को पता लगा कि यह recoveries को रोकने का बिल है? (How has the hon. Member come to know that this bill seeks to suspend the recoveries?)

**चौधरी धर्म सिंह राठी** : साफ ज़ाहिर है कि जब ये इस Act को repeal कर रहे हैं तो जो Government के dues हैं वह as arrears of land revenue वसूल नहीं किए जाएँगे। इसकी बजाए यह procedure adopt किया जाएगा जिसकी

[चौधरी धर्म सिंह राठी]

बाबत मैंने पहले अर्ज़ किया है। जनाब, मैं Co-operative Society का मैम्बर हूँ मुझे तजुरबा है कि Civil Court वाला procedure कितना लम्बा है। उसमें तो कई cases में 12-12 साल तक भी dues की recovery नहीं हो सकी है। आप खुद वकील रहे हैं। आप को पता है और मैं भी रोज़ देखता हूँ। (*interruptions*) दर असल वज़ीर साहिब चाहते ही यही हैं कि dues की वसूली न हो। मैं चाहता हूँ कि वसूली हो। मेरे और उनके stand में फर्क ही यही है। (*Interruptions*)

**श्री अध्यक्ष** : आपने इसे अच्छी तरह से पढ़ा भी है या नहीं ? (Has the hon. Member read the bill thoroughly or not ?)

**चौधरी धर्म सिंह राठी** : मैंने इस को बड़े गौर से पढ़ा है। मुझे पता है कि जहां तक इस बिल का ताल्लुक है यहां पर वज़ीर साहिब कह देंगे कि Co-operative Societies की बाबत तो जो Co-operative Societies का Act है उसमें provision किया हुआ है। (*interruptions*) लेकिन मुझे पता है कि Government dues बतौर arrears of land revenue recover होंगे, उसके अन्दर ऐसा कोई provision नहीं है। इसलिये जब इनके और हमारे ख्यालात में principle का फर्क है तो ज़रूरी है कि इस पर राए आमा ली जाए कि आया लोग यह चाहते हैं कि पंजाब वाला कानून ही रहने दिया जाए या जो Erstwhile Pepsu का कानून है जिस में dues की रक्म बतौर arrears of land revenue वसूल की जा सकती है, वह यहां पर भी लागू कर दिया जाए। यह एक बड़ी important तब्दीली लाना चाहते हैं। यह State के interest में है, public के फायदे की बात है कि इस बिल को public opinion के लिये circulate किया जाए।

**श्री अध्यक्ष** : यह तो एक मासूम सा बिल है। (This is an innocent bill.)

**चौधरी धर्म सिंह राठी** : जनाब, इतना innocent नहीं जितना समझा जा रहा है।

**Mr. Speaker** : Motion moved—

> That the Patiala Recovery of State Dues (Repealing) Bill, 1960 be circulated for eliciting public opinion thereon by the 31st December, 1960.

**उद्योग मंत्री** (श्री मोहन लाल) : जनाब स्पीकर साहिब, इस बिल पर और इसकी clauses पर हमें राठी साहिब के views को सुनने के और बहुत से मौके मिलेंगे। लेकिन recovery of dues के बारे में जिन views का इज़हार अभी २ उन्होंने किया है अगर छीना साहिब, जो अभी २ आए हैं, उनको सुनते तो ज़रूर जवाब में कहते कि यह क्या कह रहे हैं। यह बिल्कुल सीधी सी बात है कि Erstwhile Pepsu areas में जो arrears or dues हैं वह as arrears of land revenue वसूल न किए जायें। मैं एक ही मिसाल लेता हूँ। आप देखें कि पुरान तरीका के मुताबिक राजेन्द्रा जिमखाना क्लब है। उस के जो dues होंगे वह बतौर arrears of land revenue recover होंगे और इसी तरह पटियाला area में जो Government के dues

होंगे वह बतौर arrears of land revenue recover होंगे । यह अब तक का कायदा चल रहा है । यह चाहते हैं कि हम इसी तरह से पंजाब में भी लागू करें । सरकार पर हमेशा यह नुक्ताचीनी की जाती है कि यह arrears of Land Revenue के तौर पर क्यों वसूलियां करती है । अब जब इन के कहने के मुताबिक proposal सरकार की तरफ से आई है तो श्रीमन श्री राठी साहिब उसे भी criticise करते हैं । Government चाहती है कि Pepsu में जो बतौर arrears of land revenue के recovery होती है वह बंद हो और गवर्नमैंट के भी जो dues Co-operative Societies के हैं वह भी पंजाब की तरह ही हों । पता नहीं यह public opinion किस की चाहते हैं । मुझे तो इस के लिये public ढूंढनी पड़ेगी । इस House में एक मैम्बर नहीं जिस ने इन की हां में हां मिलाई हो । मगर इन्हों ने जरूर इस की मुखालिफत करनी है । यह बड़ी हिम्मत की बात है । यहां पर मैं ने हिम्मत का लफ्ज़ इस्तेमाल किया है, बाहर होता तो कोई और लफ्ज़ इस्तेमाल करता । यह हिम्मत जरूर है मगर इस में माकूलियत कोई नहीं (हँसी) इसलिये मैं इन की बात मानने से कासिर हूँ ।

**Mr. Speaker** : Question is—

That the Patiala Recovery of State Dues (Repealing) Bill, 1960 be circulated for eliciting public opinion thereon by the 31st December, 1960.

*The motion was lost.*

**Mr. Speaker** : Question is—

That the Patiala Recovery of State Dues (Repealing) Bill. be taken into consideration at once.

*The motion was carried.*

**Mr. Speaker** : Now the House will proceed to consider the Bill clause by clause.

CLAUSE 2

**चौधरी धर्म सिंह राठी** (सम्भालका) : स्पीकर साहिब, मैं ने एक बात कही थी कि जो सरकारी dues हैं, Co-perative Societies के dues हैं वह as arrears of land revenue वसूल होने चाहियें और यही दुरुस्त बात है । अगर गवर्नमैंट यह चाहती है कि सरकारी रुपया कुछ लोग हज़म कर जावें तब तो वज़ीर साहिब की बात ही ठीक है । शायद यही इन का मुद्दा है । अगर कोई माकूल बात भी कही जाए तो यह उस को नामाकूल बताते हैं । मैं इन से कहूँगा कि ऐसी बातें जरा सोच समझ कर कहा करें । इन्हें सोचना चाहिये कि आज तक Co-operative Societies का रुपया वसूल क्यों नहीं हो रहा । Central Co-operative Banks वाले रोते फिरते हैं । मुझे पता है क्योंकि मैं भी एक bank का मैम्बर हूं । Registrar बार २ कहता है यह 4,000 रुपया write of कर दो, यह इतना छोड़ दो । अगर arrears of land revenue के तौर पर वसूली होती तो कभी यहां तक नौबत न आती, फौरन वसूली हो जाती । मगर

[चौधरी धर्म सिंह राठी]

यह क्यों मानने लगे इस बात को क्योंकि यह रुपया तो इन के रिश्तेदारों और दोस्तों के पास है। इस लिये यह clause 2 पास नहीं होनी चाहिये वरना सरकार का तमाम रुपया वज़ीरों के रिश्तेदार और दोस्त Co-operative-Societies बना २ कर खा जाएंगे। इन लफ्ज़ों के साथ मैं इस clause की मुखालिफत करता हूँ।

**Mr. Speaker** : Question is—

That Clause 2 stand part of the Bill.

*The motion was carried.*

CLAUSE 1

**Mr. Speaker** : Question is—

That Clause 1 stand part of the Bill.

*The motion was carried.*

TITLE

**Mr. Speaker** : Question is—

That Title be the Title of the Bill.

*The motion was carried.*

**Minister for Industries** : Sir, I beg to move—

That the Patiala Recovery of State Dues (Repealing) Bill, be passed.

**Mr. Speaker** : Motion moved—

That the Patiala Recovery of State Dues (Repealing) Bill, be passed.

**Mr. Speaker** : Question is—

That the Patiala Recovery of State Dues (Repealing) Bill, be passed.

*The motion was carried.*

## THE PUNJAB MONEY-LENDING AND DEBTORS' PROTECTION LAWS (EXTENSION AND AMENDMENT) BILL, 1960.

**Minister for Industries** (Shri Mohan Lal) : Sir, I beg to move—

That the Punjab Money-lending and Debtors' Protection Laws (Extension and Amendment) Bill be taken into consideration at once.

जनाब, यह बड़ा non-controversial bill है, मैं आशा करता हूँ, पता नहीं पूरी होगी भी या नहीं, कि राठी साहिब इस की मुखालिफत नहीं करेंगे। *(interruptions)* इस में चार Acts दिए हुए हैं इन को Pepsu area में लागू करना चाहते हैं। उम्मीद है इस बिल की कोई मुखालिफत नहीं होगी।

**Mr. Speaker :** Motion moved—

That the Punjab Money-lending and Debtors' Protection Laws (Extension and Amendment) Bill be taken into consideration at once.

**चौधरी धर्म सिंह राठी** (सम्भालका) : जनाब, मैं इस बिल की हमायत करने के लिये खड़ा हुआ हूँ। यह बड़ा progressive Bill है। इस बिल से अगर किसी को तकलीफ होगी तो वह उन benches वालों को होगी, हम को नहीं होगी। जब इन को चौधरी छोटू राम ने पास करवाया था तो इन लोगों ने इन कानूनों को काले कानून कहा था। डाक्टर गोपी चन्द भार्गव, जो आज यहां नहीं, इन को काले कानून कहते रहे थे। इस में एक और अच्छी बात की गई है कि जो Pepsu laws के अन्दर अच्छे provisions थे वह इस में incorporate कर दिए गए हैं। इस के लिये वज़ीर साहिब को मैं बधाई देता हूँ। (तालियां)। जो अच्छी बात सरकार करती है हम उस की तारीफ करते हैं, मगर जो यह ग़लत बात करेगी उस को criticise करेंगे। यह बिल ग़रीबों के भले का है मैं इस की हमायत करता हूँ। इसलिये इसे पास करना चाहिये।

**श्री अध्यक्ष** : जब आप हमायत करते हैं तो अच्छे नहीं लगते। (हँसी) (It looks unusual when the hon. Member supports the Bill.) (*laughter*)

**Mr. Speaker :** Question is—

That the Punjab Money-lending and Debtors' Protection Laws (Extension and Amendment) Bill be taken into consideration at once.

*The motion was carried.*

**Mr. Speaker :** The House will now consider the Bill clause by clause.

CLAUSE 2.

**Mr. Speaker :** Question is—

That Clause 2 stand part of the Bill.

4 p.m.

*The motion was carried.*

**चौधरी इन्द्र सिंह** : जनाब, यह बहुत अच्छा बिल है जैसा कि मेरे लायक दोस्त चौधरी धर्म सिंह राठी जी ने फरमाया। मैं भी इसका स्वागत करता हूँ लेकिन इसमें कुछ inconsistency है। जिन लोगों ने पैप्सू मनी-लैंडिंग ऐक्ट के तहत फायदा उठा लिया उनको इस बिल के ज़रिये महरूम किया जा रहा है जब कि कहते यह हैं कि Pepsu Money-Lending Act की जितनी भी अच्छी provisions हैं उनको incorporate कर रहे हैं।

**Minister for Industries** : I am sorry, I could not follow.

**चौधरी इन्द्र सिंह** : इसमें चार सफे पर add किया है—यह Pepsu Money-Lending Act की clause है—

"4-A(1) Every creditor who receives repayment from his debtor on account of any loan advanced to him, shall forthwith give a receipt therefor.

(2) Notwithstanding anything contained in any other enactment for the time being in force in any suit or proceeding relating to a loan, if the court finds that the provisions of sub-section (1) have not been complied with by the creditor it shall, if the plaintiff's claim is established in whole or in part, disallow the whole or any portion of the interest found due, as may seem reasonable to the court in the circumstances of the case, and may also disallow costs."

तो यह जो 1956 के पैप्सू ऐक्ट के तहत जो लोग फायदा उठा रहे थे उन्हें 1960 के इस बिल से महरूम कर दिया जा रहा है। क्योंकि इसमें आपने यह प्रोवीज़न लगा दी....

'(3) The provisions of this section shall not apply to any loan made before the commencement of the Punjab Money-lending and Debtors' Protection Laws (Extension and Amendment) Act, 1960.'

यानी किसी का 1960 से पहले हिसाब-किताब चलता होगा वह इससे फायदा नहीं उठा सकेगा। यहां पर या तो पैप्सू मनी-लैंडिंग ऐक्ट को शामिल कर दें या इसको डिलीट करें ताकि जो लोग 1956 से अदालत के अन्दर फायदा उठा रहे थे वह उठाते रहें। मेरी अर्ज़ यह है कि पेज 3 पर कालम 4 पर सब-क्लाज़ 3 में इन अलफाज़ "The Punjab Money-lending and Debtors' Protection Laws (Extension and Amendment Act, 1960" की जगह पैप्सू मनी-लैंडिंग ऐक्ट, 1956 कर दिया जाए तो कोई inconsistency बाकी नहीं रहेगी। मैं समझता हूँ कि वज़ीर साहिब इसको ठीक कर देंगे।

**श्री अध्यक्ष** : अगर ग़लती की वजह से कोई चीज़ रह गई है तो ठीक करा दी जाएगी। (If anything has been omitted by mistake it will be got rectified.)

**उद्योग मन्त्री** : ज़ाहिरा तौर पर इनकी बात में वज़न तो मालूम होता है लेकिन I am not sure about it. अगर आप मुझे दो मिनट दे दें तो I will consult my department. Kindly take it after the next Bill.

**Mr. Speaker** : All right, we proceed with the next Bill.

## THE NORTHERN INDIA CANAL AND DRAINAGE (PUNJAB SECOND AMENDMENT) BILL, 1960.

**Minister for Irrigation and Power** (Rao Birendar Singh) : Sir, I beg to move—

That the Northern India Canal and Drainage (Punjab Second Amendment) Bill be taken into consideration at once.

**Chaudhri Inder Singh** : On a point of order, Sir. According to Rule 126 of the Rules of Procedure and Conduct of Business in the Punjab Legislative Assembly—

"(1) A bill involving expenditure shall be accompanied by a financial memorandum which shall invite particular attention to the clauses involving expenditure and shall also give an estimate of the recurring and non-recurring expenditure involved in case the Bill is passed into law."

Sir, this bill is going to be passed into law and it is incumbent and compulsory for the Minister-in-charge or for that purpose the Member-in-charge of the bill to give the exact estimate of the recurring and non-recurring expenditure involved, along with this bill. Sir, the word used in the Rule is "shall" and not "may".

दूसरे यह vague है । इस में वह क्लाजिज़ भी नहीं दिए गए जिनके तहत यह expenditure involved है । इसके financial memorandum में यह लिखा है :—

> "The Northern India Canal and Drainage (Punjab Second Amendment) Bill, 1960, if enacted, is likely to involve expenditure in the first instance on account of execution of watercourse schemes/maintenance of watercourses by the Divisional Canal Officer, for lift irrigation from an irrigation channel, outlet or State Tube-well under section 30-E/30-F of the Northern India Canal and Drainage (Amendment) Act, 1958. The estimate of the expenditure cannot be anticipated at this stage. However, the expenditure involved is to be subsequently recovered from the shareholders as arrears of land revenue."

जनाब, lift system के तहत, outlets के ज़रिये और tube-wells के ज़रिये जितनी ज़मीन काश्त होती है उस का record गवर्नमैंट के पास होता है । इस लिये जब तक estimate तैयार न हो यह चीज़ नहीं हो सकती ।

**सिंचाई तथा बिजली मन्त्री** : इस stage पर expenditure का अन्दाज़ा लगाना ना-मुमकिन है । इस लिये मैं समझता हूँ कि जब तक definition को amend नहीं करते काम नहीं चल सकता ।

**Mr. Speaker** : It is expressly provided in the memorandum :

> ".........The estimate of the expenditure cannot be anticipated at this stage. However, the expenditure involved is to be subsequently recovered from the shareholders as arrears of land revenue."

In view of this the hon. Member may tell me what other procedure could be adopted.

**Chaudhri Inder Singh :** Sir, the Rule as it stands at present, makes it obligatory upon the Government to give the estimates of the anticipated expenditure. The Rule reads—

> ".......and shall also give an estimate of the recurring and non-recurring expenditure involved in case the Bill is passed into law."

**Mr. Speaker :** What would be the position if the details or estimates of expenditure to be incurred cannot be worked out ?

**चौधरी इन्द्र सिंह** : मैं उसके लिये basis देता हूँ । Estimate देने के लिये basis है लेकिन estimate नहीं है ।

**सिंचाई तथा बिजली मन्त्री** : Existing Act के मुताबिक commanded area flow irrigation के मातहत आता है लेकिन अब चूंकि कुछ ज़मीन lift irrigation और tube-wells से सैराब होती है इसलिये इस definition को change करना ज़रूरी है ।

**Mr. Speaker :** Will this expenditure be recovered ?

**सिंचाई तथा बिजली मन्त्री** : पोज़ीशन यह है कि water courses बनाना लोगों का काम है लेकिन जहां लोग तैयार नहीं करेंगे department वाले खुद तैयार करके खर्चा लोगों से वसूल कर लेंगे ।

**चौधरी इन्द्र सिंह** : स्पीकर साहिब, हमारी तमाम motions technical grounds पर reject हो जाती हैं। मोहनगढ़ जैसे वाकया को भी technical ground पर reject कर दिया गया ।

**Mr. Speaker :** I pointed out the lacuna in your motion in my Chamber. Otherwise, I could have outright rejected that.

**चौधरी इन्द्र सिंह** : स्पीकर साहिब, सब-क्लाज़ 2 की compliance नहीं हुई ।

**Mr. Speaker :** I cannot accept the point of order raised by the hon. Member and the bill will be proceeded with.

**सिंचाई तथा बिजली मन्त्री** : स्पीकर साहिब, यह बहुत मामूली सा बिल है और मैं समझता हूँ कि इस में ग़लतफहमी हुई है वरना इस की definition को change करना ज़रूरी है ।

**Mr. Speaker :** The financial memorandum reads—

"........However, the expenditure involved is to be subsequently recovered from the shareholders as arrears of land revenue."

I am fully satisfied that the Financial Memorandum, as it is, is quite in order.

**चौधरी इन्द्र सिंह** : मैं आप की तवज्जुह sub-clause 2 की तरफ दिलाना चाहता हूँ ।

**Mr. Speaker :** I have already given my ruling. Please resume your seat.

**सिंचाई तथा बिजली मन्त्री** : उस ऐक्ट को up to date करने के लिये इस की definition को amend करना लाज़मी है । इस में न कोई financial implication involved हैं और न गवर्नमैंट को कोई खर्च ही करना पड़ेगा । इसलिये मैं अर्ज़ करूँगा कि इस को पास कर दिया जाए ।

**Mr. Speaker : Motion moved—**

That the Northern India Canal and Drainage (Punjab Second Amendment) Bill be taken into consideration at once.

**चौधरी धर्म सिंह राठी** (सम्भालका) : स्पीकर साहिब, मैं इस के बारे में दो-तीन बातें अर्ज़ करना चाहता हूँ । इस में एक तो यह है कि gross commanded area का मतलब यह होता है कि जो ज़मीन cultivation में नहीं आई या ऊंचा टीला हो और culturable land वह होती है जो काबले काश्त हो और जिस में पानी अच्छी तरह से दिया जा सकता हो । अब lift irrigation वाली और tube-well वाली

भी इस में शामिल हो गई है। मगर स्पीकर साहिब, यह पता नहीं कि वह रूल्ज़ के अंदर तब्दीली करेंगे कि नहीं करेंगे....

(*At this Stage Mr. Deputy Speaker occupied the Chair.*)

डिप्टी स्पीकर साहिब, मैं यह कह रहा था कि रूल्ज़ में यह प्रोवीज़न की हुई है कि अगर गवर्नमैंट इस तरह से पानी provide करती है तो जो किसान पानी लेगा उस को डबल रेट देना पड़ेगा। अगर कोई आदमी "by lift" खुद arrange करता है तो उस को आधा रेट देना पड़ता है। इसलिये मैं यह बात वज़ीर साहिब से पूछना चाहता हूँ कि अगर गवर्नमैंट by lift irrigation का प्रोवीज़न करती है तो खेती करने वाले किसान को भी डबल रेट देने पड़ेंगे याकि नहीं। दूसरी चीज़ मैं यह अर्ज़ करना चाहता हूँ कि इस बिल के अन्दर जो स्टेटमैंट वग़ैरह दी हुई है उस से साफ ज़ाहिर है कि कुछ नालियां बनेंगी, ट्यूब-वैल्ज़ बनेंगे। जो पानी खेती के लिये प्रोवाईड किया जाएगा उस के लिये कुछ चैनल वग़ैरह बनाने पड़ेंगे या कुछ छोटी छोटी सी नालियां या watercourses बनाने पड़ेंगे। तो उस काम के लिये मैं कहना चाहता हूँ कि इन पर खर्चा गवर्नमैंट का होना चाहिये, इस खर्च को लोगों पर नहीं डाला जाना चाहिये। हमारे हां waterlogging हो जाता है तो यह सरकार उस को हटाने के लिये एक पैसा देने के लिये तैयार नहीं होती और अगर पानी सप्लाई करने के लिये भी कुछ watercourses बनाना चाहती है तो उन के लिये पैसा लोगों से वसूल करना चाहती है। यह बड़ी भारी ज़्यादती है। इस "by lift irrigation" का खर्च सरकार को खुद बरदाश्त करना चाहिये। जहां तक ट्यूब-वैल्ज़ का ताल्लुक है उस के बारे में मैं कुछ नहीं कहना चाहता क्योंकि उस में electricity की consumption होती है। लेकिन यह जो रूल्ज़ में लिखा है कि डबल रेट्स देने पड़ेंगे क्या वज़ीर साहिब बतायेंगे कि आया गवर्नमैंट इस के लिये डबल रेट लेगी? इस में कोई शक नहीं है कि वह इस बिल को पास करवाने की कोशिश करेंगे लेकिन मैं ने अपने विचार इस के बारे में ज़ाहिर कर दिये हैं।

**सिंचाई तथा बिजली मंत्री** (राओ बीरेन्द्र सिंह): डिप्टी स्पीकर साहिब, चौधरी धर्म सिंह राठी ने जो कुछ कहा है उस का जवाब देना तो मैं ग़ैर-ज़रूरी समझता हूँ क्योंकि उन्हों ने कोई ऐसा प्वाइंट नहीं कहा जिस का ताल्लुक इस बिल से कतअन बनता हो। Lift Irrigation में डबल रेट्स का प्रोवीज़न पहले से ही किया हुआ है। इस वक्त कोई नए रेट नहीं लागू किये जा रहे। उन्हों ने वाटरकोर्सिज़ का ज़िक्र करते हुए कहा कि लोगों के खर्च पर क्यों बनवाएं। वे समझ नहीं सके कि बिल किस मकसद के लिये लाया जा रहा है और नुक्ताचीनी शुरू कर दी। अपनी ज़मीन में वाटरकोर्सिज़ बनवाना पहले से ही लोगों की ज़िम्मेदारी होती है। अब कोई नई चीज़ नहीं हो रही। जहां पर लोग नहीं बना सकते वहां पर गवर्नमैंट बनाती है। उन्हों ने एक नुक्ता पकड़ लिया है रेट्स का। जहां तक रेट्स का ताल्लुक है वे पहले ही से laid down हैं कि जहां पर लिफ्ट इर्रीगेशन होगी वहां पर डबल रेट्स चार्ज किए जाएंगे। हो सकता है कि हमें डबल से भी ज़्यादा रेट्स चार्ज करने पड़ें। यह बात ज़मीन की productivity और unproductivity पर depend करती है। लोग ऐसे भी हैं जो कि चार गुना रेट्स दे कर अपने इलाकों में पानी लेना चाहेंगे।

[सिंचाई तथा बिजली मंत्री]
मेरी यह खाहिश नहीं है कि लिफ्ट इर्रीगेशन के डबल रेट्स हों । मालूम होता है कि उन के दिमाग में किसी किस्म का confusion है और वे बात को समझ नहीं सके । मैं उन से कहूँगा कि वे मुझे बाहर मिल कर बात को साफ कर लें ।

**Mr. Deputy Speaker :** Question is—

That the Northern India Canal and Drainage (Punjab Second Amendment) Bill be taken into consideration at once.

*The motion was carried.*

**Mr. Deputy Speaker :** The House will now consider the Bill clause by clause.

CLAUSE 2

**चौधरी धर्म सिंह राठी** (सम्भालका) : डिप्टी स्पीकर साहिब, मेरे दिमाग में जो खदशा था वह बिल्कुल सही निकला कि जब सरकार lift irrigation के arrangements करेगी तो डबल रेट्स देने पड़ेंगे । वज़ीर साहिब ने यह बात मान ली कि वह प्रोवीज़न तो पहले ही से है उस में क्या तबदीली हो सकती है । यह जो प्रोवीज़न लाई गई है कि culturable commanded area के अंदर lift irrigation भी शामिल हो यह वे कहते हैं कि उन को समझ नहीं आती । दरअसल मेरी बात उन को suit नहीं करती इसलिये वे समझ नहीं रहे । लोगों के साथ यह बड़ी भारी ज़्यादती है । जो लोग आधे रेट्स पर पानी इस्तेमाल करते थे उन की ज़मीन को culturable commanded area के अंदर शामिल कर के उन से ये डबल रेट्स चार्ज करना चाहते हैं । फिर कहते हैं कि मैं बेमौका बात करता हूँ । वज़ीर साहिब को तो इस बात की समझ ही नहीं है, उन को यह पता ही नहीं है कि डबल रेट्स कैसे लगते हैं । मैं तो यह मालूम करना चाहता हूँ कि क्या रूल्ज़ में कोई तबदीली करेंगे या कि नहीं करेंगे । उन्हों ने कह दिया है कि लोगों से डबल रेट्स लेने का प्रोवीज़न तो पहले ही साफ किया हुआ है । हमारी सरकार रेट्स डबल चार्ज करने का तरीका अख्तियार कर रही है कि उस एरिया को lift irrigation में शामिल कर लिया जाए और उन से डबल रेट्स चार्ज किए जाएं । अगर डाक्टर भार्गव या पंडित मोहन लाल जी ऐसा कोई बिल लाते तो मुझे रत्ती भर अफसोस न होता । लेकिन मुझे अफसोस इस बात का है कि एक ऐसा मंत्री जो कि खुद ज़मींदार है, ज़मींदार तबके से ताल्लुक रखता है, खेती करने वाले तबके से ताल्लुक रखता है वह खुद रेट्स बढ़ाने का बिल लाया है । वे कहते हैं कि मेरी बात को समझ उन को नहीं आई । वे चाहते हैं कि वे न समझें । वे चाहते हैं कि कोई भी न समझे और गोल माल कर के बिल पास करवा लें और लोगों से ज़्यादा पैसे लें । लिफ्ट इर्रीगेशन अब भी होती है । जो लोग डाढ़ से पानी लेते हैं उन को आधा रेट देना पड़ता है और अगर वह एरिया Commanded area में शामिल कर लिया जाए तो यह बड़ी भारी ज़्यादती होगी। लेकिन ये कहते हैं कि कुछ भी नहीं है यह बेमौका बात है । ये चाहते हैं कि बिना सोचे-समझे इस बिल को हाउस पास कर दे । अगर ये पास करवाना चाहते हैं तो मैं कहूँगा कि रूल्ज़ को ज़रूर amend कर लें ।

**सिंचाई तथा बिजली मन्त्री** (राम्रो बोरेन्द्र सिंह) : डिप्टी स्पीकर साहिब, जो खतरात चौधरी धर्म सिंह राठी के दिमाग में हैं उनका तो जवाब मैं दे नहीं सकता। जिस चीज़ का इस बिल के साथ कोई ताल्लुक नहीं वह इन को सूझ रही है। इसमें सिर्फ़ एक definition की तौसीह की गई है। अब 'Culturable Commanded area' में lift irrigation से जो ज़मीन सैराब होगी उस को भी include किया जाएगा। इसका मतलब उन्होंने यह समझ लिया है कि इस ज़मीन को flow irrigation की ज़मीन में शामिल करके water-rates बढ़ाए जा रहे हैं। जनाब, उनको पता होना चाहिए कि rates का तो इस चीज़ से कोई सम्बन्ध ही नहीं। Rates तो मुख्तलिफ areas के अपनी २ categories के मुताबिक अलग अलग होते हैं। Tube-wells से जो ज़मीन सैराब होती है उस पर tube-wells के rates होते हैं, lift irrigation के अलग और flow irrigation के अलग rates हैं। बात को समझते तो हैं नहीं बस इतना कह देते हैं कि लोगों को धोका दिया जा रहा है—उन को लूटा जा रहा है। दर असल ऐसी कोई बात नहीं है।

**Mr. Deputy Speaker** : Question is—

That Clause 2 stand part of the Bill.

*The motion was carried.*

CLAUSE 1 AND TITLE

**Mr. Deputy Speaker** : Question is—

That Clause 1 and Title stand part of the Bill.

*The motion was carried.*

**Minister for Irrigation and Power** : Sir, I beg to move—

That the Northern India Canal and Drainage (Punjab Second Amendment) Bill be passed.

**Mr. Deputy Speaker** : Motion moved—

That the Northern India Canal and Drainage (Punjab Second Amendment) Bill be passed.

**चौधरी धर्म सिंह राठी** (सम्भालका) : जनाब डिप्टी स्पीकर साहिब, यह बात सही है कि lift irrigation की definition change नहीं हो रही। Undisputedly मैं इस चीज़ को मानता हूँ। लेकिन इससे जो Culturable Commanded area है उसकी definition तब्दील हो रही है। जनाब, Rules के अन्दर Commanded area के under दो किस्म के systems हैं irrigation के। एक system है by lift और lift के दो procedures हैं। एक तो वह जो government खुद provide करती है और दूसरा लोग खुद इन्तज़ाम

[चौधरी धर्म सिंह राठी ]

करते हैं । अगर lift irrigation गवर्नमैंट provide करती है तो उसके लिये आबियाने का double rate होगा और अगर लोग खुद करते हैं तो पानी का half rate होगा । लेकिन इस बिल के अन्दर Culturable Commanded area की definition भी तब्दील कर रहे हैं । इस से position change होती है । इससे तो आप डार और तोड़ के areas को भी double rates वाले area में शामिल कर लेंगे जब कि उस पर half rates वाला provision लागू होना चाहिये, लेकिन ये areas भी चूंकि 'lift irrigation' के under आते हैं इसलिये इनपर भी अब double rates charge किए जाएंगे । इसलिये मैं इस चीज़ को clear करना चाहता था ताकि House समझ जाए कि क्या position है । इसके results क्या होंगे वह तो जनाब भी देखेंगे और सब लोग देखेंगे । मैं तो Irrigation Department वालों को consult करके आया हूँ और इन सारी बातों का पता करके आया हूँ ।

**श्री राम प्यारा** (करनाल) : डिप्टी स्पीकर साहिब, जहां तक इस बिल का ताल्लुक है, यह गवर्नमैंट मुबारकबाद की मुस्तहक है क्योंकि lifts के लग जाने से हो सकता है कि काफी ज़्यादा ज़मीन के सैराब होने का मौका मिलेगा । एक बात जो rates के बारे में कही गई है उसी सम्बन्ध में मैं गवर्नमैंट से clarification चाहता हूँ । कई ज़मीनें ऐसी हैं जहां कुएं भी हैं और नहर का पानी भी लगता है । जो ज़मीनें कुवों से सैराब होती हैं वहां तो गवर्नमैंट को थोड़ा आबियाना मिलता है और जहां नहरें चलती हैं वहां ज़्यादा आबियाना मिलता है । मगर कुछ लोगों की ऐसी ज़मीनें भी हैं जो canals से भी irrigate होती हैं और कुछ lift system से irrigate होती हैं । इधर हमारे इलाके से जो drains जा रही हैं वहां भी गवर्नमैंट lift लगा सकती है और मेरी इत्तलाह के मुताबिक जहां से जो drains गुज़रती हैं वहां लोग पहले ही उन से पानी लेकर ज़मीनें irrigate करते हैं । इस लिये जो rates का सवाल है इसमें गवर्नमैंट को अपनी position clear करनी चाहिये । इस बात की clarification होनी चाहिये कि जहां लोग अपनी cost पर lift लगाते हैं उसके क्या charges होंगे और जहां गवर्नमैंट खुद lift की facility provide करती है वहां क्या charges होंगे । इसके इलावा यह भी साफ तौर पर बताया जाना चाहिये कि जो lift गवर्नमैंट लगाकर देगी उसके क्या charges होंगे और flow irrigation के क्या charges होंगे—क्या इन दोनों के charges एक से ही होंगे या इनमें कुछ फर्क होगा ? अगर इस बात को clear न किया गया तो अगर canal water के charges lift irrigation के charges से कम हुए तो लोग ज़मीन lift irrigation से irrigate करके भी canal से irrigate हुई लिखवा देंगे और अगर lift irrigation के charges canal irrigation के charges से कम हुए तो canal से ज़मीन को irrigate करके lift irrigation में लिखवा देंगे । यह हेराफेरी वह लोग करेंगे जिन के पास दोनों facilities होंगी । इससे इस तरह के इन्दराज कागज़ात में करवाएंगे जिस से खर्चा कम हो । इसलिये मैं सिर्फ यही दरखास्त करना चाहता हूँ कि Abiana के मामले में और

revenues के interest में मिनिस्टर साहिब इस position को वाज़ेह करें कि जो commanded area under canal irrigation होगा और जो area under lift irrigation होगा उनमें basically क्या फर्क होगा और उन से जो आबियाना गवर्नमैंट को मिलना है उन में क्या फर्क होगा। इसके अलावा इस बात की भी वाज़ेह तौर पर clarification होनी चाहिये कि जो lift गवर्नमैंट अपने पास से लगाएगी उस की और जो lift लोग अपने पास से लगाएंगे उस की water-supply के rates के लिहाज़ से क्या फर्क होगा। यह इसलिये भी ज़रूरी है ताकि एक तो गवर्नमैंट को revenues का नुक्सान न हो और दूसरे लोग भी ज़्यादा से ज़्यादा फायदा उठा सकें।

**सिंचाई तथा बिजली मन्त्री** (राओ बीरेन्द्र सिंह) : डिप्टी स्पीकर साहिब, इन सब points के मुतअल्लिक तो पहले भी मैं अर्ज़ कर चुका हूँ। मैं hon. Members को फिर इस बात का यकीन दिलाना चाहता हूँ कि इस definition को तब्दील करने में 'rates' में कोई फर्क नहीं पड़ता। Land irrigation का system कुछ भी हो उसके 'rates' अलग २ हैं। अगर 'lift' government खुद provide करेगी तो उसके 'rates' double होंगे जैसा कि कायदा है और अगर लोग अपने आप पानी lift करते हैं तो उसका आधा rate चार्ज किया जाता है। यह बात उसी तरीके से रहेगी। जनाब 'lift' गवर्नमैंट वहां provide करती है जहां flow irrigation नामुमकिन हो क्योंकि इस पर खर्चा बहुत पड़ता है और लोगों से 'rates' double वसूल करने पड़ते हैं। ऐसी ज़मीनों को पानी देने के लिये गवर्नमैंट ऐसी स्कीम पर सिर्फ उसी हालत में खर्चा करती है जब कि पानी वहां पर ले जाना अशद ज़रूरी हो। साथ ही यह भी ज़रूरी है कि लोग lift irrigation के तौर पर double rates देने के लिये तैयार हों। इसलिये यह खतरा पैदा नहीं होना चाहिये कि जहां flow irrigation होती है उसके rates भी बढ़ने हैं। Flow irrigation और है और lift irrigation अलग है। यह तो Act के अन्दर उस definition को तब्दील किया जा रहा है जो कि आज के ज़माने में नाकाफी थी। जब यह 'definition' पहले पहल की गई थी उस वक्त पंजाब में canal irrigation का system था और lift irrigation अब शुरू हुई है। इसलिये मैं समझता हूँ कि जो वहम हमारे दोस्तों के दिमाग़ में चल रहा है वह उन्हें निकाल देना चाहिये।

**Mr. Deputy Speaker** : Question is—

That the Northern India Canal and Drainage (Punjab Second Amendment) Bill be passed.

*The motion was carried.*

---

## THE PUNJAB MONEY-LENDING AND DEBTORS' PROTECTION LAWS (EXTENSION AND AMENDMENT) BILL, 1960. (RESUMPTION OF CONSIDERATION)

### CLAUSE 3

**उद्योग मन्त्री** (श्री मोहन लाल) : डिप्टी स्पीकर साहिब, Money-Lending and Debtors' Protection Laws (Extension and Amendment)

[उद्योग मन्त्री]

Bill पर discussion held up की गई थी क्योंकि चौधरी इन्द्र सिंह जी ने इस पर कुछ एतराज़ उठाए थे। Discussion Clause 3 पर चल रही थी। इसके मुतअल्लिक मैंने तसल्ली कर ली है। कानूनी position इस तरह है कि जो erstwhile Pepsu Areas का कानून है, जिसको repeal किया जा रहा है, वह उस दिन से repeal होगा जिस दिन से यह कानून गज़ट होगा। इसलिये उससे पहले के जो transactions हैं उनपर इस sub-clause (2) में जो schedule है उसका कोई असर नहीं पड़ेगा। यह चीज़ दर असल इसलिये की जा रही है क्योंकि पंजाब में भी यह लागू हो रहा है। बहरहाल जो कानून पैप्सू में अब तक लागू है वह जारी रहेगा जब तक कि यह Act गज़ट नहीं हो जाता। इसलिये ज़ाहिर है कि जो concessions debtors को मिली हुई हों वह हम नहीं ले रहे बल्कि उसके बरअक्स यह provision erstwhile Punjab Areas में भी लागू हो जाएगा इससे कोई बड़ी दिक्कत की बात नहीं है।

**Mr. Deputy Speaker :** Question is—

That Clause 3 stand part of the Bill.

*The motion was carried.*

CLAUSE 4

**Mr. Deputy Speaker :** Question is—

That Clause 4 stand part of the Bill.

*The motion was carried.*

CLAUSE 5

**Mr. Deputy Speaker :** Question is—

That Clause 5 stand part of the Bill.

*The motion was carried.*

SCHEDULE

**Mr. Deputy Speaker :** Question is—

That Schedule stand part of the Bill.

*The motiom was carried.*

CLAUSE 1

**Mr. Deputy Speaker :** Question is—

That Clause 1 stand part of the Bill.

*The motion was carried.*

TITLE

**Mr. Deputy Speaker** : Question is—

That Title be the Title of the Bill.

*The motion was carried.*

**Minister for Industries** (Shri Mohan Lal) : Sir, I beg to move—

That the Punjab Money-lending and Debtors' Protection Laws (Extension and Amendment) Bill be passed.

**Mr. Deputy Speaker** : Motion moved—

That the Punjab Money-lending and Debtors' Protection Laws (Extension and Amendment) Bill be passed.

**Mr. Deputy Speaker** : Question is—

That the Punjab Money-lending and Debtors' Protection Laws (Extension and Amendment) Bill be passed.

*The motion was carried.*

---

## THE PUNJAB SLUM AREAS (IMPROVEMENT AND CLEARANCE) BILL, 1960

**Minister for Public Works** (Chaudhri Suraj Mal) : Sir, I beg to move—

That the Punjab Slum Areas (Improvement and Clearance) Bill be taken into consideration at once.

जनाब, यह एक बड़ा ही मुफीद bill है। शहरों में आबादी ज़्यादा हो जाने की वजह से जगह तंग हो गई है। वह लोग जहां रहते हैं वहां न हवा और न ही रौशनी के आने का प्रबन्ध है और न ही उन इलाकों में drains का कोई प्रबन्ध है। इसलिये वहां पर गन्दगी फैल गई है और वह जगह काबिले रिहायश नहीं रही। इसलिये उन जगहों को दुरुस्त करने के लिये, slums remove करने के लिये यह bill लाया गया है। उन जगहों को साफ करने में कुछ दिक्कतें पेश आती हैं। Slum areas में रहने वाले लोगों को उन गन्दी बस्तियों से उठाने में दिक्कत पेश आती है। इस के लिये कोई कानून नहीं है। इसी तरह उन गन्दे मकानात को गिरा कर दुरुस्त कराने के लिये भी हमारे पास कोई कानून नहीं है। इन सारी बातों के लिये यह bill पेश किया जा रहा है। यह निहायत ही मुफीद बिल है और मैं उम्मीद करता हूँ इसे सब साहिबान खुशामदेद कहेंगे और जल्दी से जल्दी इसे पास कर दिया जाएगा; यह मैं House की consideration के लिये पेश करता हूँ।

**Mr. Deputy Speaker** : Motion moved—

That the Punjab Slum Areas (Improvement and Clearance) Bill be taken into consideration at once.

**Chaudhri Dharam Singh Rathi** (Sambhalka) : Sir, I beg to move—

That the Punjab Slum Areas (Improvement and Clearance) Bill, 1960, be referred to a Select Committee consisting of —

(1) Pandit Shri Ram Sharma, M.L.A.
(2) Chaudhri Sri Chand, M.L.A.
(3) Chaudhri Devi Lal, M.L.A.
(4) Sardar Umrao Singh, M.L.A.
(5) Chaudhri Inder Singh, M.L.A.
(6) Shrimati Om Prabha Jain, M.L.A.
(7) Chaudhri Dharam Singh Rathi, ML.A.

with a direction to make a report by the 31st December, 1960.

जनाब, जहां तक इस बिल के मनशा का ताल्लुक है, वह बड़ा नेक है। जो लोग गन्दे मकानों में रहते हैं उन को अच्छे मकान मिलने चाहियें और जो मौजूदा कानून हैं उन में improvement होनी चाहिये। इस का मैं स्वागत करूँगा। लेकिन अगर यह किया जाता कि यह काम Government basis पर होगा तो यह बेहतर होता। इस में लिखा है कि सरकार लोगों को notice देगी। अगर वह improvement नहीं करेंगे तो सरकार कर देगी मगर जो खर्च होगा वह उन से as arrears of land revenue वसूल किया जायेगा। अगर कहीं मोरी में ईंट भी लगाई तो उन लोगों से वसूली इसी तरह की जाएगी। जहां पर यह करने की ज़रूरत होती है वहां करते नहीं। मैं तो कहूँगा कि यह एक fascist measure है। गवर्नमैंट को बहुत ज़्यादा अख्तियार दिए जा रहे हैं। जहां पर इन्हों ने compensation देनी होगी उस बारे फैसला competent authority करेगी तो उसकी appeal High Court में नहीं होगी बल्कि हमारे वज़ीर साहिब की सरकार सुनेगी यानी High Court के फैसले यह review किया करेंगे। बड़ी हैरानी की बात है। जो degree tenants अपनी eviction बारे ले लेंगे उसका review भी यह किया करेंगे। Parliamentary Democracy में ऐसी बात कहीं नहीं सुनी थी। फिर यह एक वकील वज़ीर साहिब से करवा रहे हैं। इनका कोई बिल उठा के देख लो सारे अख्तियारात गवर्नमैंट को दिए जा रहे हैं। अब तो मास्टरों और पटवारियों के तबादले भी इन्होंने अपने हाथ में रखे हुए हैं। भला इस से ज़्यादा fascist बात और क्या होगी।

फिर penalty रखी है। यह नोटिस देंगे। अगर कोई नाली की मुरम्मत नहीं कराता तो यह करा देंगे और पैसे वसूल कर लेंगे। यहां तक तो ठीक था मगर साथ में penalty भी लगायेंगे। तीन महीने की सज़ा और एक हज़ार रुपया जुर्माना। 5 रुपए तो नाली की मुरम्मत पर खर्च आएगा और सज़ा इतनी बड़ी। इस को कहते हैं कि लोगों के फायदे का बिल है। फिर इस बिल में drafting के defects हैं। वकील वज़ीर साहिब ने शायद इन्हें देखा नहीं या overlook हो गए। जो defects हैं वह मैं clause by clause stage पर बताऊँगा।

इस में एक और अजीब बात लिखी है। इन्होंने अगर एक मकान बनाना है, ठीक करना है तो उसके साथ लगते मकान का हिस्सा भी requisition कर लेंगे, सामान रख देंगे। इस के अन्दर competent authority को इतने अख्तियार हैं जो आज

तक किसी को नहीं दिए गए, पुलिस वालों को भी नहीं दिए गए। Cognisable offence में भी इतने अख्तियार उन को नहीं हैं। एक बात की बड़ी हैरानी है कि जो मवेशी बंधते हैं उनके लिये कोई नोटिस की ज़रूरत नहीं है। मवेशी चाहे जहां फिरें। यहां तो पहले ही मवेशी आवारा हैं. . . . (विघ्न) तो जनाब, डिप्टी स्पीकर साहिब, मैं यह कहना चाहता हूँ कि इस बिल के बारे में सोच समझ कर चलना चाहिये। एक बात और है कि सारे Provision ग्राम पंचायत ऐक्ट के अन्दर मौजूद हैं। किसी का घर खराब है या किसी की नाली खराब है तो उस को वह नोटिस दे सकता है। इसी तरह से म्युनिसिपल ऐक्ट जो है उसके अन्दर भी provisions मौजूद हैं। पंचायत ऐक्ट के अन्दर लिखा है कि offensive trade को बन्द करेंगे और इस ऐक्ट के अन्दर भी वह मौजूद है। डिप्टी स्पीकर साहिब, यह सब इसलिये हो रहा है कि अगर कोई वज़ीर साहिब की मर्ज़ी के मुताबिक न चले तो उसको खराब करने के लिये इस ऐक्ट के तहत यह declare कर दें कि यह clearance area है, इसको साफ किया जाएगा। और फिर देखिए जनाब इसके अन्दर एक provision रखी है कि अगर गवर्नमैंट के पास कोई representation करे और गवर्नमैंट satisfied हो जाए तो सब चीज़ खड़ी रहेगी और कोई मकान वग़ैरह नहीं गिराया जाएगा। तो जब कोई इनके पास जाएगा तब यह कहेंगे कि देखो कांग्रेस की सेवा करो तो सब ठीक हो जाएगा। इसलिये यह provision रखी है। इसलिये मैं डिप्टी स्पीकर साहिब, यह कहना चाहता हूँ कि इसे जल्दी में पास न करो इसके लिये एक कमेटी बिठाओ और उस में इस पर विचार किया जाए और जो जो कमियां रह गई हैं उनको दूर किया जाए। इन अल्फाज़ के साथ मैं अपनी मोशन पेश करता हूँ और consideration की जो Motion है उसकी मुखालिफत करता हूँ।

**Mr. Deputy Speaker** : Motion moved—

That the Punjab Slum Areas (Improvement and Clearance) Bill, 1960, be referred to a Select Committee consisting of—

(1) Pandit Shri Ram Sharma, MLA.
(2) Chaudhri Sri Chand MLA.
(3) Chaudhri Devi Lal, MLA.
(4) Sardar Umrao Singh, MLA.
(5) Chaudhri Inder Singh, MLA.
(6) Shrimati Om Prabha Jain, MLA.
(7) Chaudhri Dharam Singh Rathi, MLA.

with a direction to make a report by the 31st December, 1960.

**ਸਰਦਾਰ ਉਮਰਾਓ ਸਿੰਘ** (ਨਕੋਦਰ ਜਨਰਲ) : ਜਨਾਬ ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਇਹ ਜਿਹੜਾ ਬਿਲ ਵਜ਼ੀਰ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਹਾਉਸ ਦੇ ਸਾਹਮਣੇ ਪੇਸ਼ ਕੀਤਾ ਹੈ ਇਸ ਦੀ ਕਾਫ਼ੀ ਅਰਸੇ ਤੋਂ ਜ਼ਰੂਰਤ ਮਹਿਸੂਸ ਹੋ ਰਹੀ ਸੀ ਕਿਉਂਕਿ ਸ਼ਹਿਰਾਂ ਦੇ ਵਿਚ ਬਹੁਤ ਸਾਰੇ ਐਸੇ ਮਕਾਨ ਹਨ ਜਿਹੜੇ ਬਹੁਤ ਪੁਰਾਣੇ ਹੋਣ ਕਰਕੇ ਰਹਿਣ ਦੇ ਕਾਬਿਲ ਨਹੀਂ ਹਨ ਔਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਵਿਚ ਲੋਕਾਂ ਦੀ ਜਾਨ ਅਤੇ ਮਾਲ ਖ਼ਤਰੇ ਵਿਚ ਰਹਿੰਦਾ ਹੈ। ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੇ ਮਕਾਨਾਂ ਨੂੰ ਠੀਕ ਕਰਨ ਦੀ ਜਾਂ ਗਿਰਾਉਣ ਦੀ ਜ਼ਰੂਰਤ ਸੀ। ਇਸ ਵਾਸਤੇ ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜਿੱਥੋਂ ਤਕ ਇਸ ਬਿਲ ਦੇ principles ਦਾ ਤਅੱਲੁਕ ਹੈ ਉਹ ਬਿਲਕੁਲ ਠੀਕ ਹਨ ਔਰ ਉਸ

[ਸਰਦਾਰ ਉਮਰਾਓ ਸਿੰਘ]

ਦੇ ਵਾਸਤੇ ਮੈਂ ਆਪਣੇ ਵਜ਼ੀਰ ਸਾਹਿਬ ਨੂੰ ਵਧਾਈ ਦਿੰਦਾ ਹਾਂ। ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਇਹ ਬਿਲ ਲਿਆਕੇ ਸੂਬੇ ਦੀ ਬੜੀ ਭਾਰੀ ਲੋੜ ਨੂੰ ਪੂਰਾ ਕੀਤਾ ਹੈ। ਬਾਕੀ ਇਸ ਬਿਲ ਦੇ ਵਿਚ ਕੁਝ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ ਪਰੋਵੀਜ਼ਨਜ਼ ਹਨ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ amend ਕਰਨ ਦੀ ਲੋੜ ਹੈ। ਮਿਸਾਲ ਦੇ ਤੌਰ ਤੇ ਗੌਰਮਿੰਟ ਇਕ competent authority appoint ਕਰੇਗੀ ਜਿਸ ਨੂੰ ਇਸ ਬਿਲ ਦੀਆਂ provisions ਨੂੰ implement ਕਰਨ ਦਾ ਅਖਤਿਆਰ ਹੋਵੇਗਾ। ਮਗਰ ਨਾਲ ਦੀ ਨਾਲ ਸੈਕਸ਼ਨ ੩੬ ਦੇ ਵਿਚ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਇਹ ਲਿਖ ਦਿਤਾ ਹੈ ਕਿ ਜਿਹੜੀ competent authority ਗੌਰਮੈਂਟ ਨੋਟੀਫ਼ਾਈ ਕਰੇਗੀ ਉਸ ਨੂੰ ਇਹ ਅਖਤਿਆਰ ਹੋਵੇਗਾ ਕਿ ਉਹ ਅੱਗੇ ਜਿਸ ਨੂੰ ਚਾਹੇ ਇਹ ਅਖਤਿਆਰ ਦੇ ਸਕਦੀ ਹੈ। ਇਹ ਇਕ ਅਜੀਬ ਚੀਜ਼ ਹੈ। ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਾਂਗਾ ਕਿ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦਾ ਅਖਤਿਆਰ ਗੌਰਮੈਂਟ ਨੂੰ ਅਗਰ ਹੋਵੇ ਤਾਂ ਕੋਈ ਹਰਜ ਨਹੀਂ ਮਗਰ ਇਸ ਅਖਤਿਆਰ ਨੂੰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਅਗੇ ਨਹੀਂ ਦੇਣਾ ਚਾਹੀਦਾ। ਇਹ ਬਿਲਕੁਲ ਗ਼ਲਤ ਚੀਜ਼ ਹੈ ਜਿਹੜੀ ਕਿ ਏਸ ਹਾਊਸ ਨੂੰ ਪਾਸ ਨਹੀਂ ਕਰਨੀ ਚਾਹੀਦੀ। ਇਸ ਤੋਂ ਇਲਾਵਾ ਮੈਂ ਇਹ ਕਹਿਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਗੌਰਮੈਂਟ ਨੂੰ ਵੀ ਇਸ ਚੀਜ਼ ਨੂੰ define ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਕਿ ਉਹ ਕਿਹੜੀ competent authority ਹੋਵੇਗੀ ਜਿਸ ਨੂੰ ਕਿ ਇਹ ਅਖਤਿਆਰ ਦਿਤੇ ਜਾਣਗੇ। ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਦਸਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਕਿ ਉਹ ਡਿਪਟੀ ਕਮਿਸ਼ਨਰ ਹੋਵੇਗਾ ਜਾਂ ਕਮਿਸ਼ਨਰ ਹੋਵੇਗਾ ਜਾਂ ਕਿਹੜਾ ਅਫਸਰ ਹੋਵੇਗਾ। ਅਗਰ ਇਸ ਨੂੰ define ਨਾ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਤਾਂ ਉਹ competent authority ਪਟਵਾਰੀ ਵੀ ਹੋ ਸਕਦਾ ਹੈ, ਕੋਈ ਓਵਰਸੀਅਰ ਵੀ ਹੋ ਸਕਦਾ ਹੈ ਜਾਂ ਕੋਈ ਹੋਰ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੇ ਛੋਟੇ ਦਰਜੇ ਵਾਲਾ ਆਦਮੀ ਹੋ ਸਕਦਾ ਹੈ। ਇਸ ਵਾਸਤੇ ਇਹ ਜ਼ਰੂਰੀ ਹੈ ਕਿ ਇਸ ਚੀਜ਼ ਨੂੰ define ਕੀਤਾ ਜਾਵੇ ਕਿ ਫਲਾਂ ਫਲਾਂ ਰੈਂਕ ਤੋਂ ਘਟ ਵਾਲਾ ਅਫਸਰ competent authority ਨਹੀਂ appoint ਕੀਤਾ ਜਾਵੇਗਾ।

ਇਸ ਤੋਂ ਇਲਾਵਾ ਇਹ ਜੋ power ਅਗੇ competent authority ਨੂੰ ਦਿਤੀ ਗਈ ਹੈ ਕਿ ਉਹ ਇਕ notification ਦੇ ਜ਼ਰੀਏ ਆਪਣੀ ਉਸ power ਨੂੰ ਆਪਣੇ ਕਿਸੇ ਮਾਤਹਿਤ ਅਫਸਰ ਨੂੰ delegate ਕਰ ਸਕਦਾ ਹੈ ਇਹ ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਠੀਕ ਨਹੀਂ ਅਤੇ ਇਹ provision derogatory ਹੈ। ਜੇਕਰ ਹੋਰ ਕਿਸੇ ਮਾਤਹਿਤ ਅਫਸਰ ਨੂੰ power ਦੇਣੀ ਹੀ ਹੈ ਤਾਂ ਇਸਦੇ ਦੇਣ ਦੀ ਤਾਕਤ ਗੌਰਮਿੰਟ ਕੋਲ ਹੀ ਹੋਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ ਅਤੇ competent authority ਨੂੰ ਇਹ ਅਖਤਿਆਰ ਨਹੀਂ ਦੇਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਕਿ ਉਹ ਆਪਣੀ power ਆਪਣੇ ਕਿਸੇ ਮਾਤਹਿਤ ਨੂੰ ਅਗੇ delegate ਕਰ ਦੇਵੇ। ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਇਹ ਕਲਾਜ਼ derogatory ਹੈ। ਇਸ ਲਈ ਮੈਂ ਵਜ਼ੀਰ ਸਾਹਿਬ ਨੂੰ ਅਰਜ਼ ਕਰਾਂਗਾ ਕਿ ਉਹ ਇਸ ਨੂੰ ਜ਼ਰੂਰ amend ਕਰ ਲੈਣ ਤਾਕਿ ਇਹ ਜੋ Section 36 ਹੇਠ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ arbitrary powers ਦਿਤੀਆਂ ਗਈਆਂ, ਉਹ ਖਤਮ ਹੋ ਜਾਣ। ਕਿਸੇ ਜ਼ਿਲੇ ਵਿਚ ਹੋ ਸਕਦਾ ਹੈ ਕਿ competent authority ਤਹਿਸੀਲਦਾਰ ਨੂੰ ਇਹ ਅਖਤਿਆਰ ਦੇ ਦੇਵੇ, ਕਿਸੇ ਜ਼ਿਲੇ ਵਿਚ competent authority ਉਸ ਤੋਂ ਛੋਟੇ ਅਫਸਰ ਨੂੰ ਦੇ ਦੇਵੇ ਅਤੇ ਕਿਸੇ ਹੋਰ ਜ਼ਿਲੇ ਵਿਚ ਹੋਰ ਘਟ ਦਰਜੇ ਦੇ ਅਫਸਰ ਨੂੰ ਦੇ ਦੇਵੇ ਅਤੇ ਇਸ

5-00 p. m.

ਤਰ੍ਹਾਂ ਗੌਰਮਿੰਟ competent authority ਨੂੰ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਕਰਨ ਤੋਂ check ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕਦੀ ਕਿਉਂਕਿ ਇਸ ਪਾਸ ਕੋਈ powers ਨਹੀਂ ਹਨ। ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ uniformity ਨਹੀਂ ਰਹੇਗੀ ਇਸ ਲਈ ਜ਼ਰੂਰੀ ਹੈ ਕਿ ਇਹ ਕਲਾਜ਼ amend ਕੀਤੀ ਜਾਵੇ ਤਾਕਿ ਹਰ ਥਾਂ uniform practice ਲਾਗੂ ਹੋ ਸਕੇ। ਇਸ ਲਈ ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ competent authority ਨੂੰ powers delegate ਕਰਨ ਦੀ power ਨਹੀਂ ਹੋਣੀ ਚਾਹੀਦੀ।

ਇਸ ਤੋਂ ਇਲਾਵਾ ਮੈਂ ਇਕ ਹੋਰ ਬੇਨਤੀ ਕਰਨੀ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ। ਜਿਥੋਂ ਤਕ ਪਰਾਈਵੇਟ ਘਰਾਂ ਤੇ ਮਹੱਲਿਆਂ ਦਾ ਤੁੱਅਲੁਕ ਹੈ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਇਸ ਬਿਲ ਦੇ ਜ਼ਰੀਏ ਕੋਸ਼ਿਸ਼ ਕੀਤੀ ਹੈ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ improve ਕੀਤਾ ਜਾ ਸਕੇ ਅਤੇ slums ਨੂੰ clear ਕੀਤਾ ਜਾ ਸਕੇ। ਲੇਕਿਨ ਆਮ ਵੇਖਣ ਵਿਚ ਆਉਂਦਾ ਹੈ ਕਿ ਗੌਰਮਿੰਟ ਦੀਆਂ ਆਪਣੀਆਂ ਬੇਸ਼ੁਮਾਰ buildings ਅਜਿਹੀਆਂ ਹਨ ਜਿਹੜੀਆਂ ਬਹੁਤ ਖਸਤਾ ਹਾਲਤ ਵਿਚ ਹਨ। ਇਸ ਲਈ ਜ਼ਰੂਰੀ ਹੈ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ slum area declare ਕੀਤਾ ਜਾਵੇ ਅਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਹਾਲਤ ਵੀ ਲਾਜ਼ਮੀ ਤੌਰ ਤੇ ਦਰੁਸਤ ਕੀਤੀ ਜਾਵੇ। ਮਿਸਾਲ ਦੇ ਤੌਰ ਤੇ ਤੁਸੀਂ ਸਕੂਲਾਂ ਨੂੰ ਲੈ ਲਉ। ਸਾਡੇ ਸੂਬੇ ਵਿਚ ਬੇਸ਼ੁਮਾਰ ਸਕੂਲਾਂ ਦੀਆਂ buildings ਐਨੀਆਂ ਖਸਤਾ ਹਾਲਤ ਵਿਚ ਹਨ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਡਿਗਣ ਦਾ ਹਰ ਵਕਤ ਖਤਰਾ ਰਹਿੰਦਾ ਹੈ। ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ ਛੱਤਾਂ ਤੇ ਦੀਵਾਰਾਂ ਬਿਲਕੁਲ ਬੋਸੀਦਾ ਹੋ ਚੁਕੀਆਂ ਹਨ। ਬਰਸਾਤ ਦੇ ਦਿਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚ ਬਹੁਤ ਸਾਰੇ ਲੋਕ ਅਪਣਿਆਂ ਬਚਿਆਂ ਨੂੰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚ ਪੜ੍ਹਨ ਲਈ ਨਹੀਂ ਭੇਜਦੇ ਕਿਉਂ ਜੋ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਡਿਗਣ ਦਾ ਹਰ ਵਕਤ ਖਤਰਾ ਰਹਿੰਦਾ ਹੈ। ਸਕੂਲਾਂ ਤੋਂ ਇਲਾਵਾ ਹੋਰ ਬੇਸ਼ੁਮਾਰ ਗੌਰਮਿੰਟ ਦੀਆਂ buildings ਨਾਕਾਬਲੇ ਇਸਤੇਮਾਲ ਹਨ। ਤੁਸੀਂ ਜਲੰਧਰ ਦੀਆਂ ਕਚਹਿਰੀਆਂ ਨੂੰ ਵੇਖੋ। ਉਹ buildings 100 ਸਾਲ ਤੋਂ ਵੀ ਵਧ ਅਰਸੇ ਤੋਂ ਬਣੀਆਂ ਹੋਈਆਂ ਹਨ, ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਮਿਆਦ ਖਤਮ ਹੋ ਚੁਕੀ ਹੈ ਅਤੇ ਛੱਤਾਂ ਟਪਕਦੀਆਂ ਹਨ। ਲੇਕਿਨ ਫੇਰ ਵੀ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਮੁਰੰਮਤ ਕਰਕੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਵਰਤਿਆ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ। ਹਜ਼ਾਰਾਂ ਆਦਮੀ ਉਥੇ ਜਾਂਦੇ ਹਨ ਅਤੇ ਗੌਰਮਿੰਟ ਦੇ ਬਹੁਤ ਸਾਰੇ ਕਰਮਚਾਰੀ ਉਥੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਖਸਤਾ ਤੇ ਖਤਰੇ ਵਾਲੀਆਂ buildings ਵਿਚ ਕੰਮ ਕਰਦੇ ਹਨ। ਤੇ ਮੇਰੀ ਅਰਜ਼ ਹੈ ਕਿ ਇਸ ਪਾਸੇ ਧਿਆਨ ਦਿਤਾ ਜਾਵੇ ਅਤੇ ਗੌਰਮਿੰਟ ਦੀਆਂ ਜਿਤਨੀਆਂ ਵੀ ਅਜਿਹੀਆਂ buildings ਹਨ, ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਮਿਆਦ ਖਤਮ ਹੋ ਚੁਕੀ ਹੈ ਅਤੇ P.W.D. ਖੁਦ ਇਹੁ certificate ਦਿੰਦੀ ਹੈ ਲੇਕਿਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਖਤਮ ਨਹੀਂ ਕੀਤਾ ਜਾਂਦਾ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ slum area declare ਕੀਤਾ ਜਾਵੇ। ਅਜਿਹੀਆਂ buildings ਨੂੰ ਖਤਮ ਕਰਕੇ ਨਵੀਆਂ ਬਣਾਈਆਂ ਜਾਣੀਆਂ ਚਾਹੀਦੀਆਂ ਹਨ। ਇਹ ਠੀਕ ਹੈ ਕਿ ਇਹ ਬਿਲ ਬੜਾ comprehensive ਹੈ ਅਤੇ ਇਸਦੇ ਬੜੇ ਅੱਛੇ ਨਤੀਜੇ ਹੋਣੇ ਹਨ ਲੇਕਿਨ ਇਸਨੂੰ ਅਜੇ ਹੋਰ improve ਕਰਨ ਦੀ ਲੋੜ ਹੈ। Slum areas ਦੀ improvement ਲਈ ਜ਼ਰੂਰੀ ਹੈ ਕਿ ਲੋਕਾਂ ਦੀ good-will ਵੀ ਨਾਲ ਹੋਵੇ। ਇਸ ਲਈ ਬਹੁਤ ਚੰਗਾ ਹੋਵੇਗਾ ਜੇਕਰ ਇਸ ਨੂੰ ਹੋਰ improve ਕਰਨ ਲਈ ਸਿਲੈਕਟ ਕਮੇਟੀ ਨੂੰ refer ਕਰ ਦਿਤਾ ਜਾਵੇ।

**श्री मुनी लाल कामरेड** (शिमला) : डिप्टी स्पीकर साहिब, इस बिल का मकसद नेक है इस लिये मैं इस की ताईद करता हूँ लेकिन इसके साथ ही मैं सरकार से यह अर्ज़ करना चाहता हूं कि इस में prescribed authority की चर्चा हर जगह है। इस

[श्री मुनी लाल]

लिये जिस वक्त इस पर अमल शुरू होगा तो इस के desired effects हासल नहीं हो सकेंगे। हमारे देश में बाज़ शहर ऐसे हैं जहां आदमी का रहना मुश्किल हो जाता है लेकिन लोगों को मजबूरी की वजह से रहना पड़ता है इस लिये slums clearance के सिलसिले में और अच्छे शहर develop करने के बारे में सरकार की सोच काबले दाद है लेकिन यह जज़बा लोगों में खुदबखुद पैदा होना चाहिये। आज हम model towns और शहरों के साथ छोटे छोटे कस्बाजात देखते हैं जो कि इस बात की दलील हैं कि लोग खुले शहरों में आबाद होना चाहते हैं। दूसरे मैं यह अर्ज़ करना चाहता हूँ कि prescribed authority के अख्तियारात को minimise करके म्युनिसिपल कमेटियों को ज़्यादा अख्तियारात दिए जाएं और public की co-operation के साथ इस स्कीम को implement करने की कोशिश की जाए तो इस के बेहतर नतायज होंगे। मैं महसूस करता हूँ कि slums clearance में सरकार को मुश्किलात का सामना करना पड़ता है क्योंकि लोगों का mental make up पुराना है, बोसीदा किस्म का है, वह छोटी छोटी modification करना भी गवारा नहीं करते लेकिन इस के साथ ही मैं समझता हूँ कि लोगों की ज़हनियत में change लाने के लिये democratic तरीका ही बेहतर है। अगर authority से बात करेंगे तो इस बिल का मनशा अच्छा होते हुए भी नतीजा अच्छा नहीं निकलेगा। इस लिये इस बिल को मुअस्सर बनाने के लिये राठी साहिब की तजवीज़ मान ली जाये। अगर मैम्बरान के नाम से इत्तफाक न हो तो सिलेक्ट कमेटी के नाम अपनी तरफ से मुकर्रर कर लें। लेकिन अगर आप ने authority से काम करने की कोशिश की तो उस से नान-कोआप्रेशन का जज़बा पैदा होगा।

**खान अब्दुल गफ्फार खां** (अम्बाला शहर) : जनाब डिप्टी स्पीकर साहिब, जैसा कि मैम्बर साहिबान ने कहा है मैं भी यह अर्ज करना चाहता हूँ कि इस बिल का मकसद नेक है—नेक ही नहीं बल्कि पाक है। लेकिन जिस ढंग से आप यह मकसद हासल करना चाहते हैं वह ठीक नहीं है। अगर आप एक मरीज़ को दवाई पिलाना चाहते हैं तो देखना यह है कि आया मरीज़ उस दवाई के लिये रग़बत भी रखता है या नहीं। अगर आप डांट डपट कर दवाई पिलाना चाहते हैं तो उस की बीमारी दूर नहीं होगी बल्कि उसे सदमा पहुँचेगा। इस में शक नहीं कि मुद्दा नेक है और बज़ाहर यह मालूम होता है कि ये slums वग़ैरह को remove करना चाहते हैं लेकिन लोगों के साथ जबरदस्ती करके, उन को जेलों में डाल कर और उन में नफरत फैला कर slums को दूर नहीं किया जा सकता। जैसे कि एक आनरेबल मैम्बर ने अभी कहा कि उन के ख्यालात बोसीदा हैं और इस लिये वे अपने मकानात नहीं बदलना चाहते, मैं सही नहीं मानता, यह ग़लत है। क्योंकि कोई आदमी नहीं चाहता, दुनिया में कोई शख्स ऐसा नहीं जो कि गन्दगी में रहना चाहता हो। जो कि बुरी हालत में रहना चाहता हो और जो कि अपने मकानात को बुरी तरह से रखना चाहता हो। सवाल पैसे का है। क्या उन की माली हैसियत ऐसी है, क्या वह इस काबिल हैं कि नहीं, क्या वे अपने रहन सहन में रद्दोबदल करने के लिये बेहतरी की तरफ कदम उठा सकते हैं कि नहीं, यह बात सोचने की है। सवाल सारा पैसे का है। Economic problem है।

जब तक इस को हल नहीं किया जाता तब तक यह मसला भी हल नहीं हो सकता। मैं वज़ीर साहिब से कहूँगा कि आप दाना डालिये, कोई ऐसी चीज़ रखें कि अगर वह मकानात को दुरुस्त करेंगे तो आप उन को कोई certificate देंगे या कोई इनाम देंगे या कोई और तजवीज़ रखें। लेकिन आप कह रहे हैं कि अगर कोई नहीं करेगा तो जेल में ठौंस देंगे या जुर्माना कर देंगे। आप सोचिये कि आप किस गवर्नमैंट की बात कर रहे हैं। कहा है कि "The best Government is that which governs the best." But here is a Government which wants to govern the most.

मैं अर्ज़ करता हूँ कि इस में जितना भी अपनी हकूमत का इज़हार लोगों पर करने का तरीका है कि अगर तुम ज़रा सी बात नहीं करोगे तो हम तुम को जेल भेज देंगे इस से उन के अन्दर inferiority complex पैदा होगा। मैं कहूँगा कि आप लोगों के साथ कोआप्रेशन करें। पंडित नेहरू तो यह कहते हैं कि कोआप्रेटिव की मूवमैंट में भी जितना अख्तियार गवर्नमैंट को या गवर्नमैंट के कर्मचारियों को दिया गया है वह और भी कम होना चाहिये, इतना भी नहीं होना चाहिये। लेकिन यहां क्या किया जा रहा है। करना तो चाहते हैं मेरी बेहतरी। चाहते हैं कि अब्दुल गफ्फार अच्छे मकान में रहे। अब्दुल गफ्फार खां के पास पैसा नहीं है। अगर वह नहीं करता और खुद करते हैं तो कहते हैं कि इस को भेजो जेल में। महाराज यह तो वही बात हुई "बी बिल्ली बख्शो चूहा लंडोरा ही भला" मैं अर्ज़ कर रहा था कि इस बिल का मकसद बहुत नेक है, बहुत पाक है। लेकिन आप को चाहिये कि हकूमत का हंटर कम इस्तेमाल करें। लोगों की माली हालत देख कर स्कीम को लागू करें। लोगों को बतायें कि तमाम चीज़ें तुम्हारी बेहतरी के लिये की जा रही हैं। करोड़ों रुपये नहीं बल्कि अरबों रुपये लोगों की बेहतरी के लिये खर्च किये जा रहे हैं। लेकिन जिन के हाथों में अख्तियारात हैं, administration है उन से लोग नाराज़ हैं, नालां हैं। अगर लोगों पर हकूमत का डंडा और इस्तेमाल किया गया, उन पर और ज़्यादा रोब डाला गया तो लोगों में नाराज़गी बढ़ेगी। इस लिये मैं मूवर मिनिस्टर की खिदमत में अर्ज़ करूँगा कि जहां तक हो सके हकूमत को इस चीज़ के लिये लोगों को तैयार करना चाहिये और इस काम के लिये उन के अन्दर publicity करनी चाहिये, प्रचार करना चाहिये। Persuation के ज़रिये उन को इस बात के लिये तैयार करना चाहिये कि अपने इरद गिरद के माहौल को जो कि गन्दा है बेहतर बनाने की कोशिश करें, मकानात को साफ रखें। इस बिल को public opinion के लिये भेज दें, select committee के पास भेज दें। कमेटी अपनी रिपोर्ट हाउस के पास भेजेगी और अगर वह रिपोर्ट पसंदीदा न हो तो हाउस उस को रिजैक्ट कर सकता है, नामंजूर कर सकता है। इस लिये मैं वज़ीर साहिब से अर्ज़ करूँगा कि हाउस की यही मर्ज़ी है वह इस को मान लें और कमेटी के पास भेज देवें।

**श्री राम प्यारा** (करनाल) : डिप्टी स्पीकर साहिब, जहां तक इस बिल के मकसद का ताल्लुक है वह साफ ज़ाहिर है कि जो गरीब आदमी गंदी बस्तियों में रह रहे हैं, अच्छी जगहों में नहीं रह रहे उन के रहने का प्रबन्ध अच्छी और साफ जगहों पर किया जाए

[श्री राम प्यारा]
ताकि उन की सेहत पर अच्छा असर पड़े। मैं यह कहना चाहता हूं कि सब से पहले सरकार को उन की माली हालत का अन्दाज़ा लगाना चाहिये। क्योंकि किसी आदमी की यह ख्वाहिश नहीं होती कि वह गंदी बस्ती में रहे, या गंदे मकान में रहे। मजबूरी की वजह से ही वे लोग गंदी बस्ती में रहते हैं, उन के पास पैसे नहीं हैं कि वे खर्च करके अच्छी जगह पर अपने लिये अच्छे मकान बना सकें। न ही उन में अच्छे मकानों का किराया देने की हिम्मत है। आज हम यह कानून बना कर उन को अच्छी जगहों पर बसाना चाहते हैं। मुझे पता नहीं है कि House-tax से जो रुपया इकट्ठा होगा उस का क्या हशर होगा लेकिन मैं यह कहना चाहता हूं कि अगर उन को slums area से बिना compensation दिये, उठा दिया गया तो क्या उन के साथ ज़्यादती नहीं होगी और खास कर के उस हालत में कि जब उन के लिये नई जगह का इन्तज़ाम न किया गया हो। बतलाया गया था कि अमृतसर में पहले ग़रीब आदमियों के लिये नए quarters बनाए जाएंगे और बाद में उन को अपने घरों से निकाल कर वहां पर बसा दिया जाएगा। लेकिन इस बिल को पढ़ने से कोई ऐसी बात नज़र नहीं आती। हो सकता है कि यह बात rule making stage पर सोची जाए लेकिन जैसा कि अभी अभी मेरे एक भाई ने कहा है clause ३६ के मातहत बहुत ज़्यादा अख्तियारात किसी competent authority को देना मुनासिब नहीं है और वह powers Legislative के point of view से derogatory सी हैं। इस लिये मैं कहता हूं कि जिस बात के लिये कोई शक या शुबह पैदा होता हो उस को हाउस के सामने लाना लाज़मी होता है। इस लिये भी लाज़मी है कि जब कोई कानून बनता है तो उस के rules बनाने में कितना ही अरसा लग जाता है। पिछले दिनों बच्चों में immoral traffic के कानून के सम्बन्ध में rules 9 साल के बाद बन कर आए थे। इस लिये जिन गरीब लोगों को अपने घरों से उठाना है उन की रिहायश का प्रबन्ध फौरी तौर पर करना चाहिये। यह निहायत लाज़मी है।

इसके साथ जो गवर्नमैंट नें taxes के ज़रिए इकट्ठा किया हुआ रुपया distribute करना है उस distribution पर भी पूरे तौर पर ध्यान देना लाज़मी है। House building loans गवर्नमैंट की तरफ से दिए गए। लाखों नहीं करोड़ों रुपया इस सिलसिले में distribute किया गया। अच्छी बात है, मकानात की किल्लत थी और इस किल्लत को दूर करने के लिए वह रुपया खर्च करना लाज़मी था। लेकिन अगर हम loanees के नामों की list उठाकर देखें तो ज़्यादा से ज़्यादा 10 फीसदी ऐसे लोग नज़र आएंगे जो वाकई बहुत गरीब हैं और जो न तो अपनी जेब से मकान बना सकते हैं और न ही मकान में रहने का किराया afford कर सकते हैं। उन को यह loans नहीं मिला। मैं नहीं कहता कि बाकी के 90 फीसदी लोगों को यह रुपया नहीं मिलना चाहिए था। उन को भी बेशक दिया जाता लेकिन सवाल priority का है कि आया preference उन को दी जाय जो slum areas में रहते हैं, गन्दी बस्तियों में रहते

हैं या उनको जो कि पहले ही Model Towns में रहते हैं। बहुत से नाम उन loanees में ऐसे लोगों के हैं जो पहले ही अच्छे मकानों में रहते हैं—चाहे वह नौकरी पेशा हैं, चाहे ज़रायत का काम करते हैं या business करते हैं। लेकिन उनके मुकाबले में जिन की आमदन नहीं है, जिन का ज़रिया आमदन नहीं है और जो दर असल इस मदद के मुस्तहक हैं उनको ignore किया गया। इस लिए मेरा यह खदशा है कि इस सिलसिले में भी जहां influential आदमी पहुंच जाएंगे उनको favour की जाएगी और गरीब आदमियों को, deserving persons को ignore किया जाएगा, तंग किया जाएगा।

इसमें Competent Authority को भी जो अख्तियारात दिए गए हैं वह बहुत वसीह हैं—ज़्यादा हैं। साथ में लिखा है कि अगर कोई शख्स notice को defy करता है तो उसके लिए तीन महीने की सज़ा हो सकती है और जुर्माना भी किया जा सकता है जो कि एक हज़ार रुपए तक होगा। यह चीज़ penalties वाली clause में दी हुई है। डिप्टी स्पीकर साहिब, हालात और तजुरबा इस बात की गवाही देता है कि यह नज़ला भी गरीब आदमियों पर ही पड़ेगा, बड़े आदमियों को कोई हाथ नहीं लगा सकेगा। आप सुनकर हैरान होंगे कि पटियाला में एक सिनेमा बन रहा है जिस की मंजूरी Town Planner से नहीं ली गई। अगर किसी ने challenge कर दिया तो हो सकता है कि एक, दो या चार दिन में प्रबन्ध कर लिया जाए या उसके गले में अंगूठा देकर उससे दस्तखत करवा लिए जाएं लेकिन हकीकत.......

**श्री उपाध्यक्ष** : लेकिन इसका इस बिल के साथ क्या ताल्लुक है ? (But how is it connected with this Bill?)

**श्री राम प्यारा** : बिल में लिखा है, जनाब कि 3 महीने की कैद और एक हज़ार रुपया जुर्माना हो सकता है। मैं आप के सामने यह बताने जा रहा था कि यह जुर्माना वगैरा भी ऐसे आदमियों को देना पड़ेगा जो बहुत गरीब हैं जब कि बिल गरीबों की ही बेहतरी के लिए बन रहा है। मैं इस तरफ आ रहा हूं कि जो रुपया taxes के ज़रिए इकट्ठा किया हुआ स्टेट के खज़ाने में है वह गरीबों के फायदे के लिए खर्च नहीं हो रहा बल्कि उन लोगों पर खर्च हो रहा है जो बहुत पैसे वाले हैं और तकड़े आदमी हैं, बाअसर हैं और ज़ोर वाले आदमी हैं।

**श्री उपाध्यक्ष** : यह सब बिल के scope के बाहर की बातें हैं। (All this is outside the scope of the Bill.)

**श्री राम प्यारा** : अगर आप इसकी इजाज़त नहीं देते तो मैं दूसरी तरफ आ जाता हूं।

**एक माननीय सदस्य** : यह मैम्बर की apprehensions हैं।

**Chaudhri Inder Singh** : It is a fact and not mere apprehensions.

**Minister for Public Works** : All facts are not relevant. (*Laughter*)

**श्री उपाध्यक्ष :** अगर आप इस तरह से सारी बातें करते जाएं फिर तो सारा I.P.C. ही discuss हो जाएगा (If the hon. Member goes on saying all such things like this then the whole of the I.P.C. will be discussed during this debate.)

**श्री राम प्यारा :** जनाब अगर आप इसको irrelevant समझते हैं तो मैं इस बात को यहीं छोड़ता हूं।

**ਸਾਮੂਹਿਕ ਵਿਕਾਸ ਮੰਤਰੀ :** ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਜੋ ਗੱਲ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਕਹਿਣੀ ਸੀ ਉਹ ਇਨ੍ਹਾਂ ਕਹਿ ਲਈ ਹੈ।

**ਸ੍ਰੀ ਰਾਮ ਪਿਆਰਾ :** ਮਾਸਟਰ ਜੀ, ਤੁਹਾਡੀ ਮਰਜ਼ੀ ਹੈ, ਨਾ ਕਹਿਣ ਦਿਓ। ਅਸੀਂ ਕੀ ਕਰ ਸਕਦੇ ਹਾਂ।

डिप्टी स्पीकर साहिब, जमीन acquire करने के सिलसिले में भी Competent Authority को बहुत ज़्यादा अख्तियारात दिए गए हैं। एक तरफ तो हम इस बिल को पास करके यह ज़ाहिर कर रहे हैं और हकीकत भी है कि यह गरीब आदमियों के फायदे के लिए है लेकिन दूसरी तरफ यह भी महसूस किया जा रहा है कि वही गरीब आदमी, अवाम, इस पर अमलदरामद करने में गवर्नमैंट का साथ नहीं देंगे। इस लिए यह किया गया है कि जब वह साथ नहीं देंगे तो उन पर जुर्माना किया जाएगा, उन को कैद की सज़ा दी जाएगी। इस बात से हमें यह बात सोचने का मौका मिलता है कि जिन लोगों के फायदा के लिए बिल बनाया जा रहा है, जिन को गन्दी बस्तियों से निकालकर अच्छी बस्तियों में ले जाना है, जिन को गन्दे मकानात से निकाल कर साफ़ सुथरे मकानों में बसाना है वह इस बात के लिए क्यों तैयार नहीं होंगे? आखिर गवर्नमैंट के इस ख्याल की बुनियाद क्या है? जनाब, मैं चार कमरों के मकान में रहता हूं। अगर मुझे यह कहा जाय कि तुम चार कमरों के मकान को छोड़कर आठ कमरों के मकान में चले जाओ तो मैं क्यों नहीं जाऊंगा? साफ है कि सिर्फ उस सूरत में नहीं जाऊंगा जब कि मैं देखूंगा कि या तो मुझे कहा कुछ जा रहा है और किया कुछ और ही जा रहा है या यह कि मैं उस आठ कमरों वाले मकान को maintain नहीं कर सकूंगा, उसको furnish नहीं कर सकूंगा। सिर्फ यही दो हालात हो सकते हैं मेरे इनकार करने के। लेकिन मेरी समझ में नहीं आया कि क्यों गवर्नमैंट को इस बात का ख्याल आया है कि लोग गन्दी बस्तियों को छोड़ने के लिए तैयार नहीं होंगे। वाकियात बताते हैं कि बात बीच में कुछ और ही है। Competent Authority को इतने अख्तियारात दिए गए हैं कि वह जिस area को चाहे acquire करवाए और जिस area को को न चाहे acquire न करवाए। यह बिल्कुल वैसी ही बात है जैसे कि हिसार में एक बाग पैंतीस छत्तीस हजार रुपया में acquire कर लिया जब कि P.W.D. की रिपोर्ट के मुताबिक उसकी building ही एक लाख की है। मतलब यह कि जहां पर जैसी नज़र पड़ी वहां वैसा कर लिया, पूछने वाला कौन है। इसी तरह भिवानी में भी ज़मीन acquire की। वहां पर Administrator के खिलाफ बहुत शोर हुआ और गवर्नमैंट को मजबूर हो कर Administrator को कहना पड़ा

कि तुम किसी और जगह जाकर काम सम्भाल लो। इसी तरह रोहतक में हुआ। मुझे मालूम है कि अमृतसर में एक कान्फ्रेंस हुई जिस में यह कहा गया कि जो मुस्तहक हैं उन को न दी जाए बल्कि ज़मीन acquire करके जिन का उसमें interest हैं और जिन की मरज़ी वहां रहने की है उनको ही दी जाए। जनाब आप ने फरमाया था कि पटियाला के सिनेमा वाली बात यहां पर relevant नहीं। मैं तो इतनी ही अर्ज़ करना चाहता था कि जो बाअसर हैं उन के खिलाफ आवाज़ उठ नहीं सकती बल्कि इस के उलट जो बाअसर हैं वह अपनी मरज़ी के मुताबिक कानून का इस्तेमाल करते हैं। इस लिए ज़रुरी है कि जो कानून हम बनाएं उसके अन्दर सब बातें clear करें। सिर्फ लिख देने से कुछ नहीं बनता। इसी हाउस ने सिट्टे के लिए बिल पास किया। इसी हाउस ने Foodgrains की smuggling को रोकने के लिए बिल पास किया। मगर दो वाकियात भी गवर्नमेंट नहीं बता सकती कि जहां कानून के पास होने के बाद किसी आदमी को सज़ा दी गई हो। हकीकत यह है कि एक बहुत बड़ा आदमी जो सिट्टे में पकड़ा गया और जिस पर मुक्दमा चल रहा था......

**श्री उपाध्यक्ष :** सिट्टे का इस बिल से क्या ताल्लुक है ? आप बिल के स्कोप से बाहर न जाएं। (What has 'Satta' to do with this Bill ? He should not go beyond the scope of the Bill.)

**श्री राम प्यारा :** जनाब, इस बिल में यह बताया गया है कि जो आदमी नोटिस को defy करता है उस को तीन महीने तक कैद हो सकती है और एक हजार रुपया जुर्माना हो सकता है। लेकिन मैं बताता हूं कि कैसे इस तरह के पहले पास किए हुए कानूनों की implementation हुई है। मैं यह बताने जा रहा था कि जिन लोगों को सिट्टे में पकड़ा गया उन में से दो को तो डिपो दिए गए।

**श्री उपाध्यक्ष :** Order please. यह relevant नहीं। जब आप को अपने ख्यालात का इज़हार कपने के लिए कोई और रास्ता नहीं मिलता तो आप बिलों की बहस के दौरान में अपना गुस्सा निकाल लेते हैं। (Order please. It is not relevant. When the hon. Member fails to find any other avenue for giving vent to his feelings, then he expresses all his wrath during the discussion on bills.)

**श्री राम प्यारा :** जनाब, यह बिल हमारे सामने है। अगर इसके साथ मिलती जुलती कोई मिसाल देनी हो तो वह मजबूरी में देनी पड़ती है। अब हालत यह है कि अगर मुझे एक नोटिस आता है जिसे मैं जायज़ नहीं समझता और comply with नहीं करता तो उसके बाद मुझे जुर्माना हो जाता है। लेकिन इसके साथ ऐसे भी केसिज़ हैं जिनको नोटिस आते हैं और वह comply with नहीं करते फिर भी उन को जुर्माना नहीं होता। इस लिए आप बताएं कि इस बिल में ऐसी कौन सी बात मैंने कही जो relevant न हो। लिहाज़ा मेरा यह कहना कि उन आदमियों को डिपो देकर सजा देने की बजाय इनाम दिया गया, irrelevant नहीं हैं।

[श्री राम प्यारा]

इसी तरह ejectment के मुतअल्लिक गवर्नमैंट ने अपने पास और Competent Authority के पास बहुत से अख्तियारात रखे हैं लेकिन उन को alternate जगह देने का इस बिल के अन्दर कहीं भी ज़िक्र नहीं किया गया। कौन eject होगा? जो गरीब है और जो चंडीगढ़ तक पहुंचने का किराया भी खर्च नहीं कर सकता। यह हालत अच्छी होने की बजाय बुरी हो सकती है। डिप्टी स्पीकर साहिब, मैं बिल को और उसकी भावना को बुरा नहीं कहता लेकिन मेरा कहना यह है कि इन बातों को बिल के अन्दर clear नहीं किया गया इस लिए इसकी interpretation कुछ और भी हो सकती है और उससे गरीबों को बजाय फायदा होने के नुक्सान भी हो सकता है। Competent Authority को बड़े लम्बे चौड़े अख्तियारात हैं। उसको अख्तियार है कि इस Power को आगे delegate भी कर सके। इस delegation of power करने का मतलब एक की बजाय दूसरे आदमियों की appointment भी हो सकता है।

अब मैं Schedule को भी लेता हूं। इसमें average monthly income को determine करने के principles दर्ज हैं।...यह compensation इस बिल की clause 15 के मुताबिक दी जानी है। लेकिन जो ज़मीन acquire करनी है हो सकता है कि उसमें कोई building का भी हिस्सा आ जाए। अगर आप इस बिल की Statement of Objects and Reasons को देखें तो वहां पर दर्ज है कि जो लोग मकानात छोड़ने के लिए willing नहीं हैं उन के मकानों को demolish करने के लिए भी यह बिल पेश किया जा रहा है। ठीक है कि यह सब उन गरीब लोगों की बेहतरी के लिए किया जाएगा लेकिन जिन की बेहतरी के लिए आप यह सारा सिलसिला कर रहे हैं उन को वहां से उठाने के बाद उन के रहने का क्या प्रबन्ध आप करेंगे, इसका भी तो उन को पता होना चाहिए। मेरे अन्दाज़े के मुताबिक कोई ऐसा प्रबन्ध नहीं होगा जिसका किया जाना जरुरी है। इसी तरह कीमत की बाबत भी जो procedure रखा गया है वह बहुत defective है। यह पांच सालों की average निकालेंगे। यह तो गवर्नमैंट के अपने रिकार्ड से निकाली जाएगी। लेकिन म्युनिसिपल कमेटियां किस तरह से हाउस टैक्स लगाती हैं या Property Tax किस तरह से assess किया जाता है, इसके मुतअल्लिक भी बहुत से शकूक हैं। कई ऐसे बड़े बड़े मकानात देखे गए हैं जिन का हाउस टैक्स और Property Tax बहुत कम लगा हुआ है। और जो छोटे लोग हैं, उन से ज़्यादा tax लिया जा रहा है। जो resources वाले हैं, उन से थोड़ा Property Tax लिया जा रहा है। लेकिन जब compensation का वक्त आयेगा तो जो influential लोग हैं वह फिर कहेंगे कि हम तो पुराने मकानों में बैठे रहे, गलती तो अफसर से हुई जिन्होंने property और House Tax थोड़ा लगाया है। इस लिए मैं यह कहता हूं कि इस पर और ज्यादा विचार होना चाहिए। अगर कोई कमेटी बना दी जाए तो नुक्सान न होगा। जो लोग eject हों, उन का भी

कोई इन्तज़ाम होना चाहिए। मैं ने house loans के बारे में अर्ज़ किया था कि यह गरीबों को नहीं मिले बल्कि income tax payers और बड़े बड़े businessmen ने ले लिए हैं। जब उन से recovery का वक्त आता है तो यह postpone हो जाती है चूंकि उन का असरो रसूख है। इसी तरह यहां भी यह कह देना कि वहां की authorities ejected लोगों के लिए जगह रिहायश का इन्तज़ाम करेंगी इस बारे में कोई भरोसा नहीं है। इस बारे provision होना चाहिए। उन को subsidy मिले, interest free या nominal interest पर loan मिले। गन्दगी को दूर करने का idea अच्छा है। मगर इस बिल के इस बारे कोई clause होनी चाहिए कि जो लोग eject हों उन के लिए मकानों का प्रबन्ध हो।

**श्री बलराम दास टंडन** : (अमृतसर शहर, पश्चिम) Deputy Speaker साहिब, यह जो Bill House के सामने है, इस के objects की अच्छाई बारे दो राएं नहीं हो सकतीं। हम सब चाहते हैं कि हमारे देश में जहां भी किसी तरह का गंद हो वह दूर किया जाए, मकान खुले और हवादार बनाए जाएं। लेकिन जिस ढंग से इस सारे काम को किया जाना है, जिस तरह से इस बिल की implementation होनी है वह नामुनासब है। जहां भी local bodies बनी हुई हैं चाहे पंचायतें हैं, चाहे Municipalities हैं या Improvement Trusts हैं, वहां पर यह bodies जहां तक मुमकिन है इस काम को कर रही हैं। मुझे अमृतसर के Improvement Trust के working को देखने का मौका मिलता है। वह बहुत बड़ी body है और इसी काम को कर रही है। Municipalities भी यही काम कर रही हैं। नई नई सड़कों को बनाना और दूसरी schemes को सिरे चढ़ाना उन का बहुत बड़ा फर्ज़ है। जब ऐसी दशा हो कि यह काम इतनी बड़ी बड़ी bodies पहले ही कर रही हों तो भला इस प्रकार से एक और नई ही organisation खड़ी कर देना कहां की बुद्धिमत्ता है। मैं हैरान हूं कि सिवाए चन्द लोगों को मुलाज़मत दिलाने के इस से और क्या लाभ होगा। जो powers इस बिल में दी गई हैं यही कमेटियों के Executive Officers या दूसरे अधिकारियों को दी जा सकती थीं, Improvement Trusts के Chairmen को दी जा सकती थीं। एक तरफ तो सरकार कहती है कि हमारी Third Five-Year Plan आ रही है, हमें पैसा चाहिए और इस के लिए tax पर tax लगाए जा रहे हैं चाहे यह खुद मानते हैं कि taxes का बोझ अब saturation point तक पहुंच गया है मगर दूसरी तरफ इस तरह से पैसे के खर्च को बिना किसी आवश्यकता के बढ़ाया जा रहा है। हम रोज़ अपनी केन्द्र की सरकार से पैसा मांगते हैं। वह खुद थाली फैलाए लोगों से पैसा मांग रही है कि हमारे पास कोई resources नहीं हैं। यह हालत है मगर इस को realise नहीं करते। जो काम बड़ी आसानी से पहले से स्थापित bodies से करवाया जा सकता था और जो आगे ही कर भी रही हैं, उसी को करने के लिए अब यह नया अमला रखना चाहते हैं। इस में जितने काम दर्ज हैं अमृतसर में Improvement Trust यह सब काम कर रहा है। तो फिर एक नई authority खड़ी कर के उस को wide

rR

[श्री बलराम दास टंडन[

powers देना कहां तक जायज़ है। सरकार को चाहिए कि नई body न बना कर लोगों का बोझ हलका करने की कोशिश करे। मुझे वज़ीर साहिब बताएं कि यह काम established bodies के ज़रिए क्यों नहीं करवाए जा सकते अगर उन को यही powers दे दी जाएँ।

मैं समझता हूं कि जो नया म्युनिसिपल बिल आ रहा है उसके अन्दर यह incorporate कर दें। डिप्टी स्पीकर साहिब, मैं आपके ज़रिए मिनिस्टर साहिब से यह अर्ज़ करना चाहता हूं कि इसे इतनी जल्दी में पास न किया जाए। ज़रूरत इस बात की है कि सिलैक्ट कमेटी के अन्दर मिनिस्टर साहिब बैठें और हर शेड के मैम्बर उसमें हों। फिर जिस तरीके से सब की राय हो उस तरीके से इस बिल को बना कर बिल को यहां लाया जाए और पास किया जाए। मैं समझता हूं कि मिनिस्टर साहिब इस बात की तरफ जरूर ध्यान दें। और जो मोशन इस हाउस में रखी गई है उसके पेशेनज़र एक सिलैक्ट कमेटी बैठे और वह इस पर विचार करे। अन्त में मैं फिर इस बात की आशा करता हूं कि मिनिस्टर साहिब इस बात की तरफ ध्यान देंगे।

**ਭਗਤ ਗੁਰਾਂ ਦਾਸ ਹੰਸ** (ਮੁਕੇਰੀਆਂ 'ਰਿਜ਼ਰਵਡ') : ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਇਹ ਜਿਹੜਾ ਬਿਲ ਪੇਸ਼ ਹੋਇਆ ਹੈ, ਇਹ ਬੜਾ ਹੀ ਅੱਛਾ ਹੈ, ਇਹ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਸਾਫ਼ ਰਹਿਣ ਲਈ ਅਤੇ ਰਿਹਾਇਸ਼ ਦੀ ਜਗ੍ਹਾ ਸਾਫ਼ ਰੱਖਣ ਲਈ ਇਕ ਬਹੁਤ ਹੀ ਅੱਛਾ ਸਾਧਨ ਹੈ। ਅੱਜ ਆਜ਼ਾਦੀ ਦਾ ਜ਼ਮਾਨਾ ਹੈ, ਹਰ ਕੋਈ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹੈ ਕਿ ਉਹ ਸਾਫ਼ ਮਕਾਨ ਵਿਚ ਰਹੇ ਅਤੇ ਆਪਣੇ ਲਈ ਅਤੇ ਆਪਣੇ ਆਲੇ ਦੁਆਲੇ ਸਫ਼ਾਈ ਰੱਖੇ। ਇਹ ਹਰ ਇਕ ਦੀ ਖਾਹਸ਼ ਹੈ ਚਾਹੇ ਕੋਈ ਅਮੀਰ ਅਤੇ ਚਾਹੇ ਕੋਈ ਗ਼ਰੀਬ ਹੈ ਕਿ ਉਹ ਸਾਫ਼ ਸੁਥਰੇ ਮਕਾਨ ਵਿਚ ਰਹੇ। ਪਰ ਇਸ ਬਿਲ ਦੇ ਵੇਖਣ ਤੋਂ ਪਤਾ ਲਗਦਾ ਹੈ ਕਿ ਇਸ ਗਲ ਨੂੰ ਨਜ਼ਰਅੰਦਾਜ਼ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਹੈ। ਇਸ ਵਿਚ ਇਕ ਜਗ੍ਹਾ ਇਹ ਵੀ ਤਜਵੀਜ਼ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਹੈ ਕਿ ਜਿਹੜੇ ਅਮਲ ਨਹੀਂ ਕਰਨਗੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਇਕ ਹਜ਼ਾਰ ਰੁਪਿਆ ਜ਼ੁਰਮਾਨਾ ਅਤੇ ਤਿੰਨ ਮਹੀਨੇ ਦੀ ਕੈਦ ਦੀ ਸਜ਼ਾ ਵੀ ਦਿੱਤੀ ਜਾ ਸਕਦੀ ਹੈ। ਮੈਂ ਕਿਉਂਕਿ ਹਰੀਜਨ ਬਸਤੀ/ਵਿਚ ਰਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਇਸ ਲਈ ਮੈਨੂੰ ਪਤਾ ਹੈ ਕਿ ਕਿਤਨੀ ਕੁ ਤਕਲੀਫ ਹੁੰਦੀ ਹੈ ਇਨ੍ਹਾਂ ਬਸਤੀਆਂ ਵਿਚ ਰਹਿਣ ਵਾਲੀਆਂ ਦੀ ਆਮਦਨੀ ਬੜੀ ਘਟ ਹੁੰਦੀ ਹੈ। ਉਹ ਗੰਦੇ ਮਕਾਨਾਂ ਵਿਚ ਰਹਿੰਦੇ ਹਨ ਔਰ ਐਸੇ ਗੰਦੇ ਮਕਾਨਾਂ ਵਿਚ ਰਹਿੰਦੇ ਹਨ ਜਿਥੇ ਕੋਈ ਪਸ਼ੂ ਬਨ੍ਹਣੇ ਵੀ ਪਸੰਦ ਨਹੀਂ ਕਰਦਾ। ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਮਕਾਨਾਂ ਦੀ ਸਫ਼ਾਈ ਦੀ ਹਾਲਤ ਹੈ।

ਮੈਨੂੰ ਕੁਝ ਦਿਨ ਹੋਏ ਪਠਾਨਕੋਟ ਜਾਣ ਦਾ ਮੌਕਾ ਮਿਲਿਆ। ਉਥੇ ਮੈਂ ਹਰੀਜਨਾਂ ਦੀ ਬਸਤੀ ਵਿਚ ਗਿਆ। ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਸਭ ਤੋਂ ਪਹਿਲਾਂ ਇਹੋ ਕਿਹਾ ਕਿ ਅਸੀਂ ਕੁਝ ਨਹੀਂ ਚਾਹੁੰਦੇ ਪਹਿਲਾਂ ਸਾਡੀ ਬਸਤੀ ਨੂੰ ਵੇਖਿਆ ਜਾਵੇ। ਇਨ੍ਹਾਂ ਇਸ ਬਸਤੀ ਦਾ ਨਾਂ ਗਾਂਧੀ ਨਗਰੀ ਰਖਿਆ ਹੋਇਆ ਹੈ। ਇਹ ਇਤਨੀ ਗੰਦੀ ਹੈ ਕਿ ਕੋਈ ਵੀ ਭਲਾ ਆਦਮੀ ਇਸ ਵਿਚ ਰਹਿਣ ਨੂੰ ਤਿਆਰ ਨਹੀਂ। ਜਦੋਂ ਵੀ ਕੋਈ ਵਜ਼ੀਰ ਜਾਂ ਹੋਰ ਭਲਾ ਆਦਮੀ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਤਾਂ ਉਹ ਉਸ ਨੂੰ ਇਹੀ ਥਾਂ ਵਿਖਾਂਦੇ ਹਨ। ਪਰ ਹੁਣ ਤਕ ਕੋਈ ਪ੍ਰਬੰਧ ਨਹੀਂ ਹੋਇਆ। ਗੌਰਮੈਂਟ ਕਰੋੜਾਂ ਰੁਪਏ ਮਕਾਨਾਂ ਵਾਸਤੇ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਦੇ ਰਹੀ ਹੈ ਪਰ ਇਹ ਤਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਦੇਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਗੰਦੇ ਮਕਾਨ ਹਨ ਜਾਂ ਗਲੀਆਂ ਸਾਫ਼ ਨਹੀਂ। ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਇਸ ਪਾਸੇ ਵਲ ਖਾਸ ਤੌਰ ਤੇ ਧਿਆਨ ਦੇਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ।

ਇਸ ਤੋਂ ਇਲਾਵਾ ਮੈਂ ਇਕ ਹੋਰ ਚੀਜ਼ ਦਾ ਜ਼ਿਕਰ ਕਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ। ਉਹ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਮੈਨੂੰ ਦੋ ਇਕ ਸਕੂਲਾਂ ਦੇ ਵੇਖਣ ਦਾ ਮੌਕਾ ਮਿਲਿਆ ਹੈ। ਹੁਸ਼ਿਆਰਪੁਰ ਵਿਚ ਇਕ ਚੌਕ ਸਰਾਜਾਂ ਦਾ ਸਕੂਲ ਸੀ ਜਿਹੜਾ ਕਿ ਪਹਿਲਾਂ ਮਿਊਂਸੀਪਲ ਸਕੂਲ ਸੀ। ਅੱਜ ਇਸ ਵਿਚ 600 ਬੱਚੇ ਪੜ੍ਹਦੇ ਹਨ। ਪਰ ਇਹ ਸਾਰੇ ਬੱਚੇ ਬਾਹਰ ਬੈਠਦੇ ਹਨ ਕਿਉਂਕਿ ਛੱਤਾਂ ਨਾਕਸ ਹਨ ਅਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਇਹ ਬੇਹਦ ਖਤਰਾ ਹੈ ਕਿ ਕਿਸੇ ਵੇਲੇ ਕੋਈ ਛਤ ਹੀ ਨਾ ਗਿਰ ਜਾਵੇ। ਇਤਨੀਆਂ ਨਾਕਸ ਉਸ ਸਕੂਲ ਦੀਆਂ ਛੱਤਾਂ ਹਨ। ਬੱਚੇ ਸਾਡੇ ਦੇਸ਼ ਦਾ ਧਨ ਹਨ। ਸਾਡਾ ਫਰਜ਼ ਹੈ ਕਿ ਅਸੀਂ ਆਪਣੇ ਧਨ ਦਾ ਪੂਰਾ ਪੂਰਾ ਖਿਆਲ ਰੱਖੀਏ। ਸਾਡੀ ਗੌਰਮਿੰਟ ਨੂੰ ਪੁਰਾਣੀਆਂ ਬਿਲਡਿੰਗਾਂ ਵਲ ਖਾਸ ਧਿਆਨ ਦੇਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ।

ਦੂਸਰੇ ਗ਼ਰੀਬਾਂ ਦਾ ਅਤੇ ਹਰੀਜਨਾਂ ਦਾ ਵਜ਼ੀਰ ਸਾਹਿਬ ਪਹਿਲਾਂ ਹੀ ਖਿਆਲ ਰਖਦੇ ਹਨ, ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਮੈਂ ਇਹ ਅਰਜ਼ ਕਰਾਂਗਾ ਕਿ ਜਿਹੜੀ ਵੀ ਕਮੇਟੀ ਬਣੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚ ਹਰੀਜਨਾਂ ਦੇ ਨੁਮਾਇੰਦਿਆਂ ਤੋਂ ਇਲਾਵਾ ਉਹ ਨੁਮਾਇੰਦੇ ਵੀ ਲਏ ਜਾਣ ਜਿਹੜੇ ਇਨ੍ਹਾਂ ਗ਼ਰੀਬਾਂ ਦਾ ਹਿਤ ਰਖਦੇ ਹੋਣ। ਇਹ ਨਾ ਹੋਵੇ ਕਿ ਐਸੇ ਬੰਦੇ ਲਏ ਜਾਣ ਜਿਹੜੇ ਗ਼ਰੀਬਾਂ ਨਾਲ ਕੋਈ ਹਿਤ ਨਾ ਰਖਦੇ ਹੋਣ। ਇਥੇ ਇਹ ਨਾ ਹੋਵੇ ਕਿ ਗ਼ਰੀਬ ਆਦਮੀ ਗੰਦੇ ਮਕਾਨਾਂ ਵਿਚ ਹੀ ਰਹਿਣ ਅਤੇ ਉਹ ਜੁਰਮਾਨੇ ਭਰਦੇ ਰਹਿਣ ਅਤੇ ਜੇਲ੍ਹਾਂ ਹੀ ਭੁਗਤਦੇ ਰਹਿਣ। ਇਹ ਮਹਾਤਮਾ ਗਾਂਧੀ ਜੀ ਦੇ ਸੁਫਨਿਆਂ ਦਾ ਬਿਲ ਹੈ, ਇਹ ਹਰੀਜਨਾਂ ਦੇ ਭਲੇ ਵਾਸਤੇ ਹੈ ਇਸ ਲਈ ਕਮੇਟੀ ਵਿਚ ਵੀ ਉਹ/ਹੀ ਬੰਦੇ ਹੋਣੇ ਚਾਹੀਦੇ ਹਨ ਜਿਹੜੇ ਹਰੀਜਨਾਂ ਨਾਲ ਹਿਤ ਰਖਦੇ ਹੋਣ। ਕਿਉਂਕਿ ਚੰਗੀ ਸੁਸਾਇਟੀ ਅਤੇ ਚੰਗੀ ਰਿਹਾਇਸ਼ ਹਰ ਕੋਈ ਪਸੰਦ ਕਰਦਾ ਹੈ। ਇਹ ਠੀਕ ਹੈ ਕਿ ਗ਼ਰੀਬ ਹਰੀਜਨਾਂ ਨੂੰ ਅਜੇ ਤੱਕ ਕੁਝ ਨਹੀਂ ਮਿਲਿਆ ਪਰ ਫੇਰ ਵੀ ਅਸੀਂ ਮਹਾਤਮਾ ਗਾਂਧੀ ਜੀ ਦੇ ਧੰਨਵਾਦੀ ਹਾਂ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਸਾਡੇ ਵਾਸਤੇ ਇਤਨੀ ਜੱਦੋ ਜਹਿਦ ਕੀਤੀ ਸੀ। ਅਸੀਂ ਦੇਖਦੇ ਹਾਂ ਕਿ ਹਰੀਜਨ ਕਿਸਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ ਗੰਦੀਆਂ ਬਸਤੀਆਂ ਵਿਚ ਰਹਿ ਰਹੇ ਹਨ। ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਮਕਾਨ ਬਨਾਉਣ ਲਈ plot ਖਰੀਦ ਕੇ ਦੇਣੇ ਚਾਹੀਦੇ ਹਨ। ਇਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਹਰ ਤਰੀਕੇ ਨਾਲ ਸੁਧਾਰ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ। ਅਸੀਂ ਵੀ ਉਸੇ ਦੇਸ਼ ਦੇ ਬਾਸ਼ਿੰਦੇ ਹਾਂ ਜਿਸ ਦੇਸ਼ ਦੇ ਕਿ ਸਾਡੇ ਦੂਸਰੇ ਸ਼ਹਿਰੀ ਹਨ। ਅੱਜ ਗ਼ਰੀਬ ਆਦਮੀ ਅਤੇ ਹਰੀਜਨ ਇਸ ਕਿਸਮ ਦੇ ਮਕਾਨਾਂ ਵਿਚ ਰਹਿ ਰਹੇ ਹਨ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚ ਕੋਈ ਪਸ਼ੂ ਬਨ੍ਹਣੇ ਵੀ ਪਸੰਦ ਨਹੀਂ ਕਰੇਗਾ। ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਪੁਰਾਣੇ ਮਕਾਨ ਹਨ ਅਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਆਮਦਨ ਕੋਈ/ਨਹੀਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਮੁਰੱਮਤ ਵਾਸਤੇ ਇਮਦਾਦ ਮਿਲਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ ਅਤੇ ਇਹ ਵੀ ਹੋਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ plot ਖਰੀਦ ਕੇ ਦਿਤੇ ਜਾਣ, ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਕੋਲ ਨਾ ਕੋਈ ਜ਼ਮੀਨ ਹੈ ਅਤੇ ਨਾ ਹੀ ਕੋਈ ਆਮਦਨ ਹੈ। ਇਹ ਬੜਾ ਚੰਗਾ ਬਿਲ ਲਿਆਂਦਾ ਗਿਆ ਹੈ। ਇਸ ਤੇ ਸਾਨੂੰ ਪੂਰੀ ਤਰ੍ਹਾਂ ਅਮਲ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ।

**ਪੰਡਤ ਰਾਮ ਕਿਸ਼ਨ ਭੜੋਲੀਆਂ** (ਊਨਾ) : ਸ਼੍ਰੀਮਾਨ ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਵਜ਼ੀਰ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਜਿਹੜਾ ਇਹ ਬਿਲ ਪੇਸ਼ ਕੀਤਾ ਹੈ ਅਤੇ ਜੋ ਮਨਸ਼ਾ ਦੱਸਿਆ ਹੈ ਉਹ ਤਾਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ ਦਲੀਲਾਂ ਦੇ ਬਿਲਕੁਲ ਖਿਲਾਫ਼ ਜਾਂਦਾ ਹੈ। ਜਿਸ ਤਰਾਂ ਉਹ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹਨ ਉਹ ਮਨਸ਼ਾ ਇਸ ਬਿਲ ਰਾਹੀਂ ਪੂਰਾ ਨਹੀਂ ਹੁੰਦਾ। ਇਹ ਤਦ ਪੂਰਾ ਹੁੰਦਾ ਜੇ ਇਸ ਲਈ material ਹਾਲਾਤ ਪੈਦਾ ਕੀਤੇ ਜਾਂਦੇ। ਇਸ ਦੇ ਲਈ ਮੈਟੀਰਿਅਲ ਹਾਲਾਤ ਪੈਦਾ ਕਰਨ ਦੀ ਅਜੇ ਹੋਰ ਜ਼ਰੂਰਤ ਹੈ। ਦਰਅਸਲ ਗੱਲ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਹਰ ਕੋਈ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹੈ ਕਿ ਉਸ ਦੇ ਕੋਲ ਸਾਫ ਮਕਾਨ ਹੋਵੇ। ਭੈੜੇ ਮਕਾਨ ਵਿਚ ਕੋਈ ਵੀ ਆਦਮੀ ਰਹਿਣਾ ਪਸੰਦ ਨਹੀਂ ਕਰੇਗਾ।

[ਪੰਡਤ ਰਾਮ ਕਿਸ਼ਨ ਭੜੋਲੀਆਂ]

ਹਰ ਕੋਈ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹੈ ਕਿ ਅੱਛੇ ਮਕਾਨ ਵਿਚ ਰਹੇ, ਅੱਛੇ ਕਪੜੇ ਪਹਿਨੇ ਤੇ ਅੱਛਾ ਖਾਨਾ ਖਾਵੇ। ਇਹ ਇਸ ਦੁਨੀਆਂ ਦੇ ਹਰ ਇਕ ਆਦਮੀ ਦੀ ਮੰਗ ਹੈ ਕਿ ਉਹ ਆਪਣੀ ਜਿੰਦਗੀ ਅੱਛੀ ਤੋਂ ਅੱਛੀ ਗੁਜ਼ਾਰੇ। ਪਰ ਹੁਣ ਤਕ ਹੋ ਕੀ ਰਿਹਾ ਹੈ ਇਹ ਇਕ ਬੁਨਿਆਦੀ ਖਾਮੀ ਹੈ ਕਿ ਗ਼ਰੀਬਾਂ ਦੀ ਪਰਵਾਹ ਨਹੀਂ ਕੀਤੀ ਜਾਂਦੀ। ਜ਼ਰੂਰਤ ਇਸ ਗੱਲ ਦੀ ਹੈ ਕਿ ਇਨ੍ਹਾਂ ਲੋਕਾਂ ਦੀ ਹਾਲਤ ਸੁਧਾਰੀ ਜਾਵੇ। ਗਰੀਬਾਂ ਅਤੇ ਪੇਂਡੂਆਂ ਵੱਲ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦਾ ਕੋਈ ਧਿਆਨ ਨਹੀਂ ਦਿੱਤਾ ਜਾ ਰਿਹਾ ਅਤੇ ਇਸ ਤੋਂ ਸ਼ਹਿਰੀ ਹੀ ਲਾਭ ਉਠਾ ਰਹੇ ਹਨ। ਦਿਹਾਤੀ ਲੋਕ ਐਸੇ ਮਕਾਨਾਂ ਵਿਚ ਰਹਿ ਰਹੇ ਹਨ ਜਿਹੜੇ ਕਿ ਤੰਗ ਹਨ ਅਤੇ ਨਾ ਹੀ ਕੋਈ ਐਸੀਆਂ ਬਸਤੀਆਂ ਹਨ ਜਿਥੇ ਕਿ ਇਨ੍ਹਾਂ ਲਈ ਕੋਈ ਹਵਾਦਾਰ ਮਕਾਨਾਂ ਦਾ ਪ੍ਰਬੰਧ ਕੀਤਾ ਹੋਵੇ। ਸ਼ਹਿਰੀਆਂ ਲਈ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੇ ਪ੍ਰਬੰਧ ਤੇ ਦਿਹਾਤੀਆਂ ਨੂੰ ਪਿਛੇ ਰੱਖਣਾ ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਘੋੜੇ ਨੂੰ ਬਜਾਏ ਇਸ ਦੇ ਕਿ ਉਸ ਨੂੰ ਗੱਡੇ ਦੇ ਅੱਗੇ ਜੋੜਿਆ ਜਾਵੇ ਉਹ ਗੱਡੇ ਨੂੰ ਘੋੜੇ ਅੱਗੇ ਜੋੜ ਰਹੇ ਹਨ। ਉਹ ਦੇਖਣ ਕਿ ਇਹੋ ਜਿਹੇ ਮਕਾਨ ਕਿਤਨੇ ਹਨ ਦਿਹਾਤਾਂ ਵਿਚ ਜਿਹੜੇ ਠੀਕ ਹਨ, ਇਹੋ ਜਿਹੇ ਕਿਤਨੇ ਹਨ ਜਿਹੜੇ ਕੱਖਾਂ ਦੀਆਂ ਝੌਂਪੜੀਆਂ ਵਿਚ ਬੈਠੇ ਹੋਏ ਹਨ। ਅੱਜ ਇਤਨੀਆਂ ਗੰਦੀਆਂ ਬਸਤੀਆਂ ਪਿੰਡਾਂ ਵਿਚ ਪਾਈਆਂ ਜਾਂਦੀਆਂ ਹਨ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚ ਕੋਈ ਵੀ ਰਹਿਣਾ ਪਸੰਦ ਨਹੀਂ ਕਰਦਾ। ਇਨ੍ਹਾਂ ਕੱਖਾਂ ਕਾਨਿਆਂ ਵਿਚ ਰਹਿਣ ਵਾਲੇ ਆਦਮੀਆਂ ਬਾਰੇ ਇਕ ਕੋਠੀ ਵਿਚ ਰਹਿਣ ਵਾਲਾ ਆਦਮੀ ਕਿਵੇਂ ਕੁਝ ਸੋਚ ਸਕਦਾ ਹੈ। ਇਨ੍ਹਾਂ ਲਈ ਕੋਈ ਹਵਾਦਾਰ ਮਕਾਨ ਨਹੀਂ ਅਤੇ ਨਾ ਹੀ ਕੋਈ ਪਾਣੀ ਦਾ ਇੰਤਜ਼ਾਮ ਹੈ। ਅਸੀਂ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦਾ ਇੰਤਜ਼ਾਮ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹਾਂ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਲਈ ਅੱਛੇ ਮਕਾਨ ਕਿਵੇਂ ਮੁਹੱਈਆ ਹੋਣ। ਇਹ ਸਭ ਤੋਂ ਪਹਿਲਾ ਕੰਮ ਹੈ ਜਿਹੜਾ ਕਿ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਅਤੇ ਇਸ ਦੇ ਲਈ ਜ਼ਰਾਏ ਤਲਾਸ਼ ਕੀਤੇ ਜਾਣ। ਗਰੀਬਾਂ ਨੂੰ ਉੱਚਾ ਚੁਕਣ ਲਈ ਜਿਹੜੀਆਂ ਚੀਜ਼ਾਂ ਦੀ ਲੋੜ ਹੈ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਤਾਂ ਸਾਡੀ ਗੌਰਮੈਂਟ ਨਹੀਂ ਸੋਚਦੀ ਮਗਰ ਇਹ ਕਹਿੰਦੀ ਹੈ ਕਿ ਚੂੰਕਿ ਤੁਹਾਡੀ ਇਕਤਸਾਦੀ ਹਾਲਤ ਠੀਕ ਨਹੀਂ, ਤੁਸੀਂ ਚੰਗੇ ਮਕਾਨਾਂ ਦੇ ਵਿਚ ਨਹੀਂ ਰਹਿੰਦੇ ਇਸ ਲਈ ਅਸੀਂ ਤੁਹਾਡੇ ਮਕਾਨ ਢਾ ਦੇਣੇ ਹਨ। ਮੈਂ ਸਰਦਾਰ ਗੁਰਬੰਤਾ ਸਿੰਘ ਹੋਰਾਂ ਪਾਸੋਂ ਇਹ ਪੁਛਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜਿਹੜੀਆਂ ਤੁਸੀਂ ਮਕਾਨ ਬਣਾਉਣ ਲਈ ਕਰਜੇ ਦੇਣ ਦੀਆਂ ਸਕੀਮਾਂ ਬਣਾਈਆਂ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਪਤਾ ਹੈ ਕੀ ਹਸ਼ਰ ਹੋ ਰਿਹਾ ਹੈ ਔਰ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਕਰਜ਼ ਮਿਲ ਰਹੇ ਹਨ।

**ਸਾਮੂਹਿਕ ਵਿਕਾਸ ਮੰਤਰੀ :** ਮੈਨੂੰ ਸਭ ਕੁਝ ਪਤਾ ਹੈ।

**ਪੰਡਤ ਰਾਮ ਕਿਸ਼ਨ ਭੜੋਲੀਆਂ :** ਤੁਸੀਂ ਮੇਰੇ ਨਾਲ ਚਲ ਕੇ ਦੇਖੋ ਕਿ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਇਸ ਕਿਸਮ ਦੇ ਕਰਜ਼ੇ ਲੈਣ ਲਈ ਕਿਤਨੀਆਂ ਕੁ ਤਕਲੀਫਾਂ ਦਾ ਸਾਹਮਣਾ ਕਰਨਾ ਪੈਂਦਾ ਹੈ। ਸਾਲ ਸਾਲ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ ਦਰਖਾਸਤਾਂ ਹੀ ਰੁਲਦੀਆਂ ਰਹਿੰਦੀਆਂ ਹਨ ਔਰ ਫੇਰ ਜਾ ਕੇ ਕਿਸੇ ਨੂੰ ਪਹਿਲੀ ਕਿਸ਼ਤ ਮਿਲਨ ਦੇ ਆਰਡਰ ਹੁੰਦੇ ਹਨ। ਮਗਰ ਉਸ ਦੇ ਲਈ ਫੇਰ ਸੌਦੇ ਬਾਜ਼ੀ ਸ਼ੁਰੂ ਹੁੰਦੀ ਹੈ ਕਿ ਦਸ ਤੂੰ ਵਿਚੋਂ ਸਾਨੂੰ ਕਿਤਨੀ ਕਮਿਸ਼ਨ ਦੇਵੇਂਗਾ। ਜੇ ਉਹ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਵਿਚੋਂ ਕੁਝ ਦੇਣਾ ਮਨਜ਼ੂਰ ਕਰੇ ਤਾਂ ਉਸ ਨੂੰ ਪਹਿਲੀ ਕਿਸਤ ਦਿੱਤੀ ਜਾਂਦੀ ਹੈ, ਨਹੀਂ ਤਾਂ ਉਹ ਵਿਚਾਰਾ ਧੱਕੇ ਖਾਂਦਾ ਫਿਰਦਾ ਹੈ। ਜੇ ਵਜ਼ੀਰ ਸਾਹਿਬ ਮੇਰੇ ਨਾਲ

ਚਲਣ ਦੀ ਖੇਚਲ ਕਰਨ ਤਾਂ ਮੈਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਦਰਜਨਾਂ ਹੀ ਕੇਸ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੇ ਦਸ ਸਕਦਾ ਹਾਂ ਔਰ ਸਾਬਤ ਕਰ ਸਕਦਾ ਹਾਂ। ਇਸ ਸਿਲਸਿਲੇ ਦੇ ਵਿਚ ਰਿਸ਼ਵਤ ਇਤਨੀ ਵਧੀ ਹੋਈ ਹੈ ਜਿਸ ਦਾ ਕੋਈ ਹੱਦ ਹਿਸਾਬ ਨਹੀਂ। ਸਾਡੀ ਗੌਰਮੈਂਟ ਇਸ ਪਾਸੇ ਵਲ ਤਾਂ ਕੋਈ ਧਿਆਨ ਨਹੀਂ ਦਿੰਦੀ, ਮਗਰ ਦੂਜੇ ਪਾਸੇ ਇਸ ਕਾਨੂੰਨ ਨੂੰ ਪਾਸ ਕਰਕੇ ਕੰਪੀਟੈਂਟ ਅਥਾਰੀਟੀ ਮੁਕੱਰਰ ਕਰਕੇ ਤੁਸੀਂ ਉਸ ਨੂੰ ਇਤਨੇ ਵਸੀਹ ਅਖਤਿਆਰ ਦੇ ਰਹੇ ਹੋ ਜਿਸ ਦਾ ਕੋਈ ਹੱਦ ਹਿਸਾਬ ਨਹੀਂ। ਇਸ ਦਾ ਨਤੀਜਾ ਇਹ ਹੋਵੇਗਾ ਕਿ ਲੋਕਾਂ ਦੇ ਮਕਾਨ ਧੜਾ ਧੜ ਢਾਉਣੇ ਸ਼ੁਰੂ ਕਰ ਦਿਤੇ ਜਾਣਗੇ ਔਰ ਅਫਸਰ ਖਾਹਮੁਖਾਹ ਲੋਕਾਂ ਦੇ ਕੋਲੋਂ ਰਿਸ਼ਵਤਾਂ ਖਾਣ ਦੇ ਵਾਸਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਨੋਟਸ ਦੇਣੇ ਸ਼ੁਰੂ ਕਰ ਦੇਣਗੇ। ਸਾਡੀ ਗੌਰਮੈਂਟ ਦੀ ਸਾਫ ਤੌਰ ਤੇ ਇਹ ਨੀਅਤ ਜ਼ਾਹਿਰ ਹੁੰਦੀ ਹੈ ਕਿ ਉਹ ਇਸ ਕਾਨੂੰਨ ਨੂੰ ਪਾਸ ਕਰਕੇ ਆਪਣੇ ਬੰਦਿਆਂ ਨੂੰ ਲਾਉਣਾ ਚਾਹੁੰਦੀ ਹੈ ਔਰ ਰਿਸ਼ਵਤ ਨੂੰ ਬੜ੍ਹਾਵਾ ਦੇਣਾ ਚਾਹੁੰਦੀ ਹੈ ਇਸ ਕਰਕੇ ਮੈਂ ਇਸ ਬਿਲ ਦੀ ਸਖ਼ਤ ਮੁਖਾਲਫਤ ਕਰਦਾ ਹਾਂ। ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਗਰੀਬਾਂ ਨੂੰ ਮਕਾਨ ਬਣਾਉਣ ਦੇ ਵਾਸਤੇ ਤਾਂ ਇਹ ਕੁਝ ਨਹੀਂ ਦੇਣਾ ਚਾਹੁੰਦੇ ਮਗਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਮਾੜੇ ਮੋਟੇ ਬਣੇ ਹੋਏ ਮਕਾਨਾਂ ਨੂੰ ਢਾਉਣ ਦੇ ਵਾਸਤੇ ਕਾਨੂੰਨ ਲੈ ਆਏ ਹਨ। ਮੈਂ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਲੋਕ ਪਹਿਲੇ ਹੀ ਬੜੇ ਦੁਖੀ ਹਨ ਇਸ ਵਾਸਤੇ ਤੁਸੀਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਵਾਸਤੇ ਇਹ ਇਕ ਨਵੀਂ ਪਰੇਸ਼ਾਨੀ ਪੈਦਾ ਨਾ ਕਰੋ। ਤੁਸੀਂ ਮਿਹਰਬਾਨੀ ਕਰਕੇ ਲੋਕਾਂ ਦੀ ਹਾਲਤ ਤੇ ਮਿਹਰਬਾਨੀ ਕਰੋ। ਇਸ ਤੋਂ ਬਿਨਾ, ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਗੌਰਮੈਂਟ ਨੇ ਇਹ ਇਖਤਿਆਰ ਲਿਆ ਹੈ ਕਿ ਜੇ ਕੋਈ ਕਰਜ਼ਾ ਲੈ ਕੇ ਮਕਾਨ ਬਣਾਏਗਾ, ਜਾਂ ਗੌਰਮੈਂਟ ਉਸ ਨੂੰ ਮਕਾਨ ਬਣਾ ਕੇ ਦੇ ਦੇਵੇਗੀ ਔਰ ਉਹ ਕਰਜ਼ ਦੀ ਰਕਮ ਅਦਾ ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕੇਗਾ ਤਾਂ ਉਸ ਦੀ ਵਸੂਲੀ ਮਾਲੀਏ ਦੀ ਵਸੂਲੀ ਦੀ ਤਰ੍ਹਾਂ ਕੀਤੀ ਜਾਵੇਗੀ। ਮੈਂ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਅਗਰ ਤੁਸੀਂ ਇਹ ਡੰਡਾ ਵਰਤੋਗੇ ਤਾਂ ਗਰੀਬਾਂ ਦੀ ਹਾਲਤ ਹੋਰ ਵੀ ਭੈੜੀ ਹੋ ਜਾਵੇਗੀ। ਅੱਜ ਗੰਦੀਆਂ ਬਸਤੀਆਂ ਦੇ ਵਿਚ ਉਹ ਲੋਗ ਰਹਿ ਰਹੇ ਹਨ ਜਿਹੜੇ ਬਿਲਕੁਲ ਗਰੀਬ ਹਨ ਜਾਂ ਜਿਹੜੇ ਪਾਕਿਸਤਾਨ ਦੇ ਵਿਚੋਂ ਉਜੜ ਕੇ ਆਏ ਹੋਏ ਹਨ। ਤੁਸੀਂ ਆਪਣੇ ਬੰਦਿਆਂ ਨੂੰ ਨੌਕਰੀਆਂ ਦੇਣ ਦੇ ਵਾਸਤੇ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦਾ ਕਾਨੂੰਨ ਪਾਸ ਕਰਕੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਬੇਘਰ ਕਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹੋ। ਤੁਸੀਂ ਕੁਨਬਾਪਰਵਰੀ ਲਈ ਮੈਦਾਨ ਤਿਆਰ ਕਰ ਰਹੇ ਹੋ ਔਰ ਨਵੀਆਂ ਅਸਾਮੀਆਂ create ਕਰਕੇ ਆਪਣੇ ਆਦਮੀਆਂ ਨੂੰ ਲਾਉਣਾ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹੋ। ਇਹ ਗੱਲ ਠੀਕ ਨਹੀਂ ਹੈ। ਇਸ ਲਈ ਮੈਂ ਬੜੇ ਜ਼ੋਰਦਾਰ ਲਫਜ਼ਾਂ ਦੇ ਨਾਲ ਇਸ ਬਿਲ ਦੀ ਮੁਖਾਲਫਤ ਕਰਦਾ ਹਾਂ। ਇਸ ਦੇ ਨਾਲ ਹੀ ਮੈਂ ਇਹ ਵੀ ਕਹਿਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਅਗਰ ਆਪੋਜ਼ੀਸ਼ਨ ਦੀ ਤਰਫੋਂ ਕੋਈ ਚੰਗੀ ਗੱਲ ਆਖੀ ਜਾਵੇ ਤਾਂ ਗੌਰਮੈਂਟ ਨੂੰ ਜ਼ਿਦ ਨਹੀਂ ਕਰਨੀ ਚਾਹੀਦੀ ਔਰ ਉਸ ਨੂੰ ਮੰਨ ਲੈਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ। ਤੁਹਾਨੂੰ ਇਹ ਨਹੀਂ ਸੋਚਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਕਿ ਚੂੰਕਿ ਅਸੀਂ ਇਹ ਬਿਲ ਅਸੈਂਬਲੀ ਦੇ ਵਿਚ ਲੈ ਆਏ ਹਾਂ ਇਸ ਲਈ ਇਹ ਜ਼ਰੂਰੀ ਪਾਸ ਕਰਨਾ ਹੈ। ਅਕਲ ਦੀ ਗੱਲ ਭਾਵੇਂ ਕੋਈ ਆਖੇ ਉਹ ਮੰਨ ਲੈਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ। ਜੇ ਤੁਸੀਂ ਇਸ ਬਿਲ ਨੂੰ ਵਾਪਸ ਨਹੀਂ ਲੈਣਾ ਚਾਹੁੰਦੇ ਤਾਂ ਤੁਸੀਂ ਇਸ ਬਿਲ ਨੂੰ ਸੀਲੈਕਟ ਕਮੇਟੀ ਦੇ ਹਵਾਲੇ ਕਰ ਦਿਉ ਤਾ ਕਿ ਇਸ ਤੇ ਸੋਚ ਵਿਚਾਰ ਕਰ ਕੇ ਇਸ ਨੂੰ ਚੰਗਾ ਬਣਾ ਕੇ ਪਾਸ ਕੀਤਾ ਜਾਵੇ। ਜੇਕਰ ਤੁਸੀਂ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਵੀ ਨਹੀਂ ਕਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦੇ ਤਾਂ ਤੁਸੀ ਲੋਕਾਂ ਦੀ ਰਾਏ ਹਾਸਲ ਕਰਨ ਲਈ ਇਸ ਨੂੰ ਸ਼ਾਇਆ ਕਰ ਦਿਉ ਤਾਕਿ ਪੰਜਾਬ ਦੇ ਸਾਰੇ ਵਸਨੀਕਾਂ ਦੀ ਰਾਏ ਆ ਸਕੇ

[ਪੰਡਤ ਰਾਮ ਕਿਸ਼ਨ ਭੜੋਲੀਆਂ]

ਕਿ ਉਹ ਕੀ ਆਖਦੇ ਹਨ। ਮੈਂ ਵਜ਼ੀਰ ਸਾਹਿਬ ਨੂੰ, ਜਨਾਬ ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਆਪ ਦੀ ਰਾਹੀਂ ਬੇਨਤੀ ਕਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਉਹ ਪਹਿਲੇ ਮਕਾਨ ਬਨਾਉਣ ਦਾ ਕਾਨੂੰਨ ਪਾਸ ਕਰ ਲੈਣ ਔਰ ਉਸ ਦੇ ਬਾਅਦ ਢਾਉਣ ਦਾ ਕਾਨੂੰਨ ਬਣਾਉਣ। ਜੇ ਤੁਸੀਂ ਇਸ ਕਾਨੂੰਨ ਨੂੰ ਪਾਸ ਕਰ ਦਿੱਤਾ ਤਾਂ ਉਸ ਦੇ ਨਤਾਇਜ ਚੰਗੇ ਨਹੀਂ ਨਿਕਲ ਸਕਦੇ ਅਤੇ ਉਸ ਦੇ ਨਾਲ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਬੇਹਦ ਤਕਲੀਫਾਂ ਦਾ ਸਾਹਮਣਾ ਕਰਨਾ ਪਏਗਾ। ਇਨ੍ਹਾਂ ਲਫਜ਼ਾਂ ਦੇ ਨਾਲ ਮੈਂ ਇਸ ਬਿਲ ਦੀ ਮੁਖਾਲਫਤ ਕਰਦਾ ਹਾਂ।

**डाक्टर परमा नन्द** (पानीपत) : डिप्टी स्पीकर साहिब, मैं चौधरी सूरज मल जी को यह बिल पेश करने पर मुबारकबाद देता हूं। इस सहूलियत के बारे में पंजाब गवर्नमेंट आज से नहीं बल्कि काफी पहले से सोच रही है। कुछ मैम्बरान ने फरमाया कि अगर यह बिल बनाना ही था तो इसकी implementation म्युनिसिपल कमेटी या improvement trust पर छोड़ दी जाती। मुझे याद है कि 1954 में इतनी ज़्यादा बारिशें हुईं कि पानीपत में जितनी निकासी जायदाद थी वह सब गिर गई, गलियों और बाज़ारों में कीचड़ जमा हो गया, काफी गन्दगी रही। इस लिए इस बात की ज़रूरत महसूस हो रही थी कि शहरों के हालात अच्छे किए जाएं। आज जब यह बिल आया है तो चाहिए तो यह था कि Opposition के सब मैम्बरान दिल से मुबारकबाद देते। लेकिन यहां पर इस पर भी नुक्ताचीनी की गई है। मुझे याद है कि जब चण्डीगढ़ बनाने का फैसला हुआ तो उस वक्त भी कुछ लोग critical थे लेकिन वही मैम्बरान आज पंजाब गवर्नमैंट के दलेराना कदम की दाद देते हैं। इस में शक नहीं कि इस बिल में कुछ खामियां हैं।

*(At this stage, Khan Abdul Ghaffar Khan, a Member of the Panel of Chairmen, occupied the chair.)*

इस बिल का मकसद बहुत नेक है कि जितने भी गरीब लोग गन्दी बस्तियों में रहते हैं उन के लिये सरकार को अच्छे मकानों का प्रबन्ध करना चाहिये। राठी साहिब तो इस बिल को oppose कर रहे थे उन को मालूम नहीं है कि लोग कैसी गन्दी जगहों पर रहते हैं। पानीपत में कई जगहें इतनी गन्दी हैं कि वहां पर जानवर भी नहीं रहना चाहियें लेकिन वहां पर इन्सान बस्ते हैं। इन्सान वहां इस वजह से रहते हैं क्योंकि उन में अच्छे मकानात बनाने की हिम्मत नहीं है। यह कहते हैं कि Municipal Committees मौजूद हैं। मैं उन से पूछता हूं कि क्या Municipal Committees में इतनी ताकत है कि वे इतने लोगों की मदद कर सकें, उन के लिये हवादार मकानात बना सकें या इतने बड़े इलाकों में सड़कों का या drainage का प्रबन्ध कर सकें? इतना काम नए सिरे से करना उनके लिये बड़ा मुशकिल था। इस लिये यह ज़रूरी था कि यह भारी और important काम सरकार अपने हाथ में लेती। पंजाब में floods आने की वजह से यह बस्तियां और भी गन्दी हो गई हैं। मैं ने खुद देखा है कि रोहतक, जींद वगैरह में चारों तरफ पानी खड़ा है, मकानात गिर

गए हैं लोग बहुत बुरी हालत में रह रहे हैं। क्या गवर्नमैंट इन्तज़ार करती रहेगी कि जिन लोगों के मकानात की इतनी बुरी हालत है उन को उसी तरह से उन में रहने दिया जाए जब तक वे गिर नहीं जाते? मैं कहता हूं कि सरकार को किसी बात की परवाह नहीं करनी चाहिये और फौरन इस स्कीम की implementation करनी चाहिये। इस के लिये कोई कमेटी बनाने का मतलब होगा इसको cold storage में डालना। अगर जल्दी इस पर अमल न किया गया तो इस का असर दूसरे इलाकों पर भी पड़ेगा। Floods आने के कारण slums की हालत जिनमें बहुत सी हरिजनों की बस्तियां हैं और भी खराब हो गई हैं, सड़कें टूट गई हैं, मकानात बैठ गए हैं। यह काम सरकार ने अपने हाथ में ले कर बहुत अच्छा काम किया है। सरकारी इमारात को भी इन में शामिल करना चाहिये। कई स्कूलों की इमारात बहुत बोसीदा हो चुकी हैं। उन्होंने कह दिया है कि इस की ज़िम्मेदारी हम नहीं लेते। बच्चे पढ़ने जाते हैं और स्कूलों की छतें टपकती हैं, बारिश का पानी उन के सिर पर पड़ता है। उन की किताबें भी खराब हो जाती हैं। इस लिये मैं कहता हूं कि ऐसी सरकारी इमारात को भी इस ऐक्ट के नीचे लाना चाहिये ताकि पुरानी इमारात की मुरम्मत करवाने के लिये मुतअल्लिका महकमा की मंजूरी लेने में ज़्यादा देर न लग जाए। मैं चाहता हूं कि यह काम किसी और body के सुपुर्द न करके सरकार को खुद अपने हाथों में लेना चाहिये। सरकार के पास टेलीफोन है, तार है और दूसरी तरह की सब सहूलतें हासिल हैं। वह कौन सा काम है जो कि सरकार नहीं कर सकती? राठी साहिब कह रहे है कि लोगों को बहुत तकलीफ होगी और लोग चिल्लाएंगे। लेकिन मैं कहता हूं कि मरीज़ तो हमेशा नश्तर से डरता है। यह चीज़ डाक्टर ही जानता है कि उस को नश्तर लगे बगैर आराम नहीं आ सकता। जब डाक्टर का नश्तर लगता है तो मरीज़ को थोड़ी सी तकलीफ ज़रूर महसूस होती है लेकिन उस के लगते ही उस का सारा मर्ज़ दूर हो जाता है। इसी तरह से यकीनी तौर पर वे लोग जो कि सलम्ज़ में रहते हैं गन्दी बस्तियों में रहते हैं पंजाब सरकार के बहुत मश्कूर होंगे। अगर सरकार ने उन slums को साफ न किया और जो बस्तियां बाढ़ की वजह से बहुत ज़्यादा गन्दी हो गई हैं उन को वैसे ही छोड़ दिया तो वही लोग जेनरल इलेक्शन में कहेंगे कि यह सरकार पांच साल तक क्या करती रही है, इस ने गरीबों के लिये कुछ नहीं किया है। इन की यह जो suggestion है कि इस को किसी कमेटी के हवाले किया जाए इस से इन का मतलब यह है कि किसी न किसी तरह से इस स्कीम को लटकाया जाए और बाद में यह खुद कहें कि सरकार ने कुछ नहीं किया। चेयरमैन साहिब, मैं सरकार को यह सुझाव देना चाहता हूं कि उन गरीबों को अपने घरों से उठाने से पहले किसी ऐसी जगह की तलाश की जाए जहां कि उन को उस वक्त तक बैठा दिया जाए जब तक कि उन के नए मकान नहीं बन जाते। मेरा अपना विचार है कि जिन दिनों में स्कूल और कालेज बंद हों उन दिनों में उन को अपने घरों से उठा कर वहां पर बैठा दिया जाए और उस अरसे में नए मकान बना कर उन को वहां पर भेज दिया जाए। इस तरह से उन गरीब लोगों को सुख और आराम मिलेगा और उन्हें किसी प्रकार का कष्ट नहीं उठाना पड़ेगा।

[डाक्टर परमा नन्द]

चेयरमैन साहिब, अन्त में मैं फिर यह कहना चाहता हूं कि यह बिल बहुत ज़रूरी है और इस को जल्दी से जल्दी पास करना चाहिये इस को किसी कमेटी के हवाले नहीं करना चाहिये ।

**Mr. Chairman :** Now Chaudhri Suraj Mal. The debate on this Bill will continue upto 6.30 p.m. today and the Minister has to give reply as well.

**Chaudhri Dharam Singh Rathi :** There is no closure motion. Unless and until a closure motion is moved and carried there should be no restriction on further speeches.

**Mr. Chairman :** There is no question of closure motion. The hon. Minister has to give reply to the debate.

**Chaudhri Dharam Singh Rathi :** Then, Sir, it means that other hon. Members will not be able to speak on the motions before the House.

**Mr. Chairman :** Order please. I have already called the hon. Minister for Public Works.

*(Interruption by Shri Bharolian)*

**Mr. Depury Speaker :** Order please. There should be no direct talks.

**लोक कार्य मन्त्री** (चौधरी सूरज मल) : चेयरमैन साहिब, वैसे तो मुझे डाक्टर साहिब की तकरीर के बाद बोलने की ज़रूरत नहीं रह जाती क्योंकि उन्होंने बड़ी खुशअसलूबी के साथ गवर्नमैंट की तरफ से हर एक बात का जवाब दे दिया है । लेकिन चंद अल्फाज़ में मैं यह कहना चाहता हूं कि जितने भी मैम्बर साहिबान इस बिल पर बोले हैं उन सब ने यह कहा है कि इस बिल का मनशा बड़ा नेक है । आप भी जब बोल रहे थे तो आप ने भी यही कहा था कि इस बिल का मुद्दा बड़ा नेक और पाक है । इस लिये मैं कहता हूं कि जिस काम को सब के सब लोग नेक समझते हों उस के करने में देरी डालने वाले का इरादा नेक नहीं होता ।

इस लिये इस बिल के बारे में जो बातें कही गई हैं, मैं उन के समबन्ध में थोड़ा थोड़ा जवाब देना चाहता हूं ।

राठी साहिब ने इस बिल पर बोलते हुए कहा कि बिल तो बहुत अच्छा है, मुद्दा नेक है लेकिन यह ख्याल ज़ाहिर किया कि इसे select committee के सपुर्द कर दिया जाय । मैं आप को बताना चाहता हूं कि यह जो बिल हमारी तरफ से आया है यह एक Model Bill है जो हमारी Central Government ने सारी States को भेजा है । इसे बड़ी छान बीन करके बनाया गया है और तमाम States को यह महसूस करते हुए भेजा कि मौजूदा हालात में इस किस्म के बिल की अशद ज़रूरत है । सभी States को ये हदायात की गई हैं कि इस तरह के Slum Clearance Bill को अपनी States में पास करवाएं ।

यह बिल कितना अच्छा है, इसका अन्दाज़ा एक और बात से भी लगता है और वह यह कि यह बिल एक हफता से House के सामने है। इस पर किसी भाई ने, सिवाय राठी साहिब के, कोई amendment नहीं भेजी और राठी साहिब ने भी जो आज amendments भेजी हैं वह लफ्ज़ी amendments ही हैं। वैसे असूली तौर पर इन्होंने भी इस बिल के साथ कोई इख्तलाफ ज़ाहिर नहीं किया। बाकी किसी तरफ से कोई amendment नहीं आई। अगर किसी किस्म का कोई नुक्स होता और मैम्बर साहिबान इस बिल में कोई improvements कराना चाहते तो लाज़मी था कि उनके लिए amendments भेजते और अगर वे काबले कबूल होतीं तो उन्हें मान भी लिया जाता। जब कोई खास amendment नहीं आई और किसी खामी को नहीं जतलाया गया तो साफ़ ज़ाहिर है कि जो बिल गवर्नमैंट की तरफ से लाया गया है वह निहायत मुफीद है और सबने उसको welcome किया है।

इस सिलसिले में यह शक जाहिर किया गया है कि इस की implementation के दौरान सरकार की तरफ से खराबियां पैदा की जाएंगी। जनाब, मैं चार पांच साल से देख रहा हूं कि चाहे गवर्नमैंट की तरफ से कितना भी मुफीद बिल क्यों न लाया गया हो, opposition की तरफ से कभी नहीं कहा गया कि उसकी implementation ठीक ढंग से होगी। हमेशा यही एतराज़ किया जाता रहा कि उसकी implementation ठीक ढंग से नहीं होगी गवर्नमैंट यह कर देगी, वह कर देगी, powers का misuse होगा, वगैरा वगैरा। लेकिन मैं देख रहा हूं कि चार पांच साल से जितने बिल पास हुए, किसी को भी misuse नहीं किया गया। बाकी अगर आपस में ज़िद में आकर, जलन की वजह से ज़ाती गुबार निकालने के लिए कोई कुछ कहता जाए तो उसका क्या किया जा सकता है। जनता जानती है कि जितने बिल इस विधान सभा ने पास किए हैं उनको implementation बिल्कुल दुरुस्त और ठीक ढंग से हुई है। इसमें आप लोगों को किसी किस्म का शक नहीं है। लेकिन मेरे ये दोस्त गवर्नमैंट को बदनाम करने के वास्ते कोई न कोई बात ज़रूर करेंगे। यह तो इन का शेवा ही बन गया है। इस लिए जब यह एक निहायत नेक बिल है और जब इस पर किसी तरफ से कोई material amendment नहीं आई तो इसे Select कमेटी के सुपुर्द करना भी कोई मायने नहीं रखता। मैं Select Committee को भेजे जाने वाली move को पुरज़ोर मुखालिफ़त करता हूं और House से उम्मीद करता हूं कि इसे जल्दी से जल्दी इसी शकल में पास किया जाएगा।

इसके बारे में दो तीन खदशात और जाहिर किए गए हैं। टंडन साहिब ने फरमाया कि इस के साथ गवर्नमैंट कोई और नई किस्म की नौकरियां इजाद करना चाहती है और अपने लोगों को फायदा पहुंचाना चाहती है। मैं House को इस बात का यकीन दिलाना चाहता हूं कि जहां तक हो सकेगा, इस बिल की implementation के लिए कोई नया खर्च नहीं किया जाएगा। Improvement Trust के officers और administrators, म्युनिसिपल कमेटियों के Executive Officers

[लोक कार्य मंत्री]
या डिप्टी कमिशनर---जहां जहां जिस किस्म का अफसर होगा उसको competent authority मुकर्रर किया जाएगा और इसके लिए कोई अलग खर्चा नहीं किया जाएगा। District Boards भी इस किस्म का काम कर सकते थे, Municipal Committees और Improvement Trusts भी इस काम को कर सकती थीं लेकिन उनके पास वह अख्तियारात मौजूद नहीं थे जिनका provision इस बिल के अन्दर किया गया है।

(*At this stage Mr. Deputy Speaker occupied the chair.*)

Land acquisition के लिए हमें provision करना ही है क्योंकि जो लोग slum areas में रहते हैं वह जानते हैं कि कुछ लोगों का उन्हीं areas के साथ भी इतना प्यार हो जाता है कि वह उसे छोड़ने के लिए तैयार ही नहीं होते। लेकिन मैं यकीन दिलाता हूं कि उनके साथ किसी किस्म की ज़ोर ज़बरदस्ती नहीं की जाएगी। सब से पहले persuasion से काम लिया जाएगा, उनको समझाया जाएगा। जिन भाइयों ने एतराज़ किए हैं अगर वह मेरे साथ मोगे चलें तो वह वहां के हालात देखकर बहुत खुश होंगे। मोगा एक ऐसा इलाका था जहां पहले गांव ही थे। फिर आस पास आबादी हो गई और एक बड़ा शहर बनने लग गया। अन्दर के area में कुछ आबादी ऐसी थी जहां लोग छोटी छोटी कोठरियों में रहते थे। टूटी फूटी झौंपड़ियों में रहते थे। लेकिन वहां की municipality ने बड़ा काम किया। हमने $2\frac{1}{2}$ लाख रुपया उनको loan का दिया जिसकी जिम्मेदारी municipality की होगी। उन्होंने अपनी ज़मीन लेकर दूसरी जगह बस्ती बनाई और आज अगर आप वहां जाकर देखें तो 80---100 घरों के अन्दर लोग बड़े आराम के साथ रह रहे हैं। अगर आप उन लोगों से बात करें जो अब वहां रह रहे हैं तो मैं बिला खौफे तरदीद कह सकता हूं कि जो भाई पहले slum areas में रहते थे अब ऐसे मकानों में रह रहे हैं जैसे यहां हमारे अफसर कोठियों में रहते हैं। वह बड़ी खुशी की जिन्दगी वहां बसर कर रहे हैं। वहां municipality ने लोगों की रज़ामन्दी से यह काम शुरू किया। इस लिए मैं कह सकता हूं कि हम लोगों की रज़ामन्दी से ही यह सारा काम करेंगे, कोई ज़ोर जबरदस्ती नहीं की जाए गी। उन्हें persuade करके कहा जाएगा कि हम आप लोगों के रहने के लिए अच्छी जगह बना रहे हैं। जहां तक उन्हें eject किए जाने का खदशा ज़ाहिर किया गया है इस बारे में मैं कहना चाहता हूं कि इस बिल का मुद्दा हरगिज़ यह नहीं है कि उस ज़मीन को acquire करके उनको वहां से eject कर दिया जाएगा। यह तो मेरे इन साथियों का सिर्फ एक वहम है। उस जगह को साफ़ करके अगर वहां पर रहने वाले लोग फिर वहीं रहना चाहें तो रह सकते हैं और अगर नई जगहों पर बसना चाहें तो वहां जा सकते हैं। इस बात के लिए किसी तरह की कोई compulsion नहीं है। मैं पूछता हूं कि कौन गरीब आदमी ऐसा होगा जो शहर के बीच गन्दी बस्ती में रहता हो और अगर उस के लिये शहर के बाहर खुली हवा में रहने के लिए इन्तज़ाम किया जाए तो वह वहां रहने के लिये इन्कार करे ?

अब मैं House को बताना चाहता हूं कि Slum Clearance Scheme के लिए 25 फी सदी हिस्सा गवर्नमैंट की तरफ से subsidy के तौर पर municipalities को दिया जा रहा है। वह बढ़ा कर 37½ फी सदी भी किया जा सकता है। लेकिन गवर्नमैंट कोशिश कर रही है कि यह subsidy 25 फी सदी से बढ़ाकर न सिर्फ 37½ फी सदी ही कर दी जाय बल्कि 50 फी सदी मुफ्त कर दिया जाए और फिर जो लोग अपना खर्चा नहीं लगा सकते और ठीक तरह से आबाद नहीं हो सकते municipality कर्जा लेकर उनके लिए मकान बनाएगी और उसके बाद उनकी सहूलियत से आसान तरीके से आहिस्ता आहिस्ता वह रुपया वसूल करेगी। वह रुपया चाहे किश्तों में वसूल करे या किराए के तौर पर करे इस पर वह विचार कर सकते हैं। तो ऐसी हालत में किसी को क्या अन्देशा हो सकता है? हर बात पर जो वहम पैदा करने की कोशिश की जाती है, पता नहीं वह किस मतलब के लिए की जाती है। मैं यकीन के साथ कह सकता हूं कि इसमें किसी तरह से भी किसी को ठगने का या बहकाने का सामान नहीं किया गया। मुद्दा साफ है। सब को पता है कि हमारे हरिजन भाइयों की हालत और गरीबों की हालत जो शहरों के अन्दर slums में रहते हैं, बड़ी खस्ता है। क्या आप नहीं चाहते कि उन को जल्दी से जल्दी अच्छे मकान बनाकर साफ हवा में बसाया जाए? मैं समझता हूं कि जो अच्छी बात गवर्नमैंट की तरफ से लाई जाए उसे फौरन कबूल किया जाना चाहिए। हमारे भड़ोलियां साहिब ने कहा है कि हमारी तरफ से जो भी अच्छी बात कही जाती है गवर्नमैंट उसको मानने के लिए तैयार नहीं होती। मैं कहना चाहता हूं कि यहां पर जो 154 मैम्बर साहिबान बैठे हैं—पांच को छोड़कर—बाकी अपने सीने पर हाथ रखकर क्या यह बात कह सकते हैं कि सरकार का मुद्दा खराब है? (*interruptions*) मैं यकीन दिलाता हूं कि इस बिल पर निहायत इमानदारी से, नेक दिली से अमल किया जाएगा। लोगों को साफ मकानों में बसाया जाएगा जहां हवा होगी, रौशनी होगी। ऐसी जगह पर उनके दिल और दिमाग भी साफ रहेंगे। ठीक है कि जहां शहरों में से slums को clear किया जाए, वहां देहातियों का भी पूरा ख्याल रखा जाए। इस लिए मैं उम्मीद करता हूं कि जैसे मैम्बर साहिबान ने इस बिल के मुद्दा को खुद नेक माना है, इसकी implementation के बारे भी कोई शकूक नहीं करेंगे और इसे जल्दी से जल्दी पास करेंगे, जैसे डाक्टर परमानन्द जी ने बताया नेक काम करने में देरी नहीं करनी चाहिए। इस लिए मैं उम्मीद करता हूं कि जल्दी से जल्दी इस बिल को consider करके पास किया जाएगा।

(*At this stage Mr. Speaker occupied the Chair.*)

**Mr. Speaker** : Question is—

That the Punjab Slum Areas (Improvement and Clearance) Bill, 1960, be referred to a Select Committee consisting of—

(1) Pandit Shri Ram Sharma, M.L.A.
(2) Chaudhri Sri Chand, M.L.A.
(3) Chaudhri Devi Lal, M.L.A.
(4) Sardar Umrao Singh M.L.A.

[Mr. Speaker]

(5) Chaudhri Inder Singh, M.L.A.
(6) Shrimati Om Prabha Jain, M.L.A.
(7) Chaudhri Dharam Singh Rathi, M.L.A.

with a direction to make a report by the 31st December, 1960.

*The motion was lost.*

**Mr. Speaker** : Question is—

That the Punjab Slum Areas (Improvement and Clearance) Bill be taken into consideration at once.

*The motion was carried.*

**Mr. Speaker** : The House will now proceed to consider the Bill clause by clause.

SUB-CLAUSES (2) AND (3) OF CLAUSE 1

**Mr. Speaker** : Question is—

That sub-clause (2) and (3) of Clause 1 stand part of the Bill.

*The motion was carried,*

CLAUSE 2

**Chaudhri Dharam Singh Rathi** (Sambhalka) : Sir, I beg to move—

In line 2 of Sub-clause (a) of Clause 2, delete words from "but..............to building".

जनाब, मेरे कहने का मतलब यह है कि slum areas के कुछ खास लोगों के साथ बहुत बड़ी favour की गई है। उन की जो machinery होगी और जो बदबू फैला रही होगी उस पर यह Bill apply नहीं होगा। यह building को गिराने के लिए तो notice देंगे मगर उस की printing machinery या दूसरे plant को नहीं हटा सकेंगे। मुझे करनाल का पता है। वहां एक distillery है जो बहुत ज़्यादा बदबूदार पानी फैलाती है। लोग उस से बेहद तंग हैं। मगर उस को इस के मुताबिक यह नहीं हटा सकेंगे। मुझे समझ नहीं आती कि ऐसी गन्दगी फैलाने वाली machinery को exemption क्यों दी जा रही है। इस बारे सब लोगों को ज़ाती तजरूबा होगा। (*interruption*) इस लिए मैं कहता हूं कि यह exemption नहीं रहनी चाहिए। (*interruption*) अगर इस का यह मुद्दा नहीं है तो वज़ीर साहिब बता दें कि क्या मुद्दा है। हम तो यही समझते हैं। अगर यह मेरी amendment मान लेंगे तो बड़ा भारी फायदा होगा, इन का काम आसान हो जायगा और यह सही मानों में slums दूर कर सकेंगे। इस बिल का अगर यही मुद्दा है तो यह तब पूरा होगा अगर मेरी amendment मान ली जाय। वरना मतलब यह होगा कि यह slums clear नहीं करना चाहते और सिर्फ कुछ लोगों का ही फायदा करना चाहते हैं।

**Mr. Speaker** : Motion moved—

In line 2 of Sub-clause (a) of clause 2, delete words from "but..............to building".

**लोक कार्य मंत्री** (चौधरी सूरज मल) : स्पीकर साहिब, मेरे साथी राठी साहिब, कुछ का कुछ मतलब अपनी मर्जी से ही निकाल लेते हैं। जहां building लेनी होगी वहां पर उस की कीमत भी लगानी होगी। जहां machinery होगी उस की कीमत नहीं लगानी पड़ेगी क्योंकि उस के मालिक को कह दिया जायगा कि वह उसे उठा ले जाए उस को building में नहीं शुमार किया जाता। Bill में building की कीमत का तखमीना लगाने का provision है और मशीनरी की कीमत लगाने की ज़रूरत ही नहीं। इस का और कोई मतलब नहीं है। इस के यह माने नहीं हैं कि जो machinery किसी जगह को गन्दी करती हो उस को न हटाया जाए।

**Mr. Speaker** : Question is—

In line 2 of the sub-clause (a) of clause 2, delete words from "but............to building".

*The motion was lost.*

**Mr. Speaker** : Question is—

That clause 2 stand part of the Bill.

*The motion was carried.*

## DISCUSSION ON ADJOURNMENT MOTION REG. FLOODS IN VARIOUS AREAS OF THE STATE

**Dr. Mangal Sein** (Rohtak) : Sir, I beg to move :—

That the Assembly do now adjourn.

स्पीकर साहिब, पंजाब असैम्बली के इतिहास में बटवारे के बाद यह पहला अवसर है जब कि एक adjournment motion पर विचार करने का अवसर सदस्यों को मिल रहा है। सब से पहले मुझे इस House के उन चार hon. Members का शुक्रिया अदा करना है जिन्होंने जनता की दुख भरी आवाज़ को सुन कर, दुखी इनसानों के दिलों की पुकार को सुन कर हमारा साथ देकर इस Adjournment Motion को admit करवाया। स्पीकर साहिब, पंजाब एक सीमावर्ती सूबा है। इस सरकार की गलतियों की वजह से यहां अनेकों समस्याएं मौजूद हैं और इन को सही

---

**Note*.—On 17th October, 1960 the following Adjourment Motion given notice of by Dr. Mangal Sein, etc., was held in order by the Chair and leave to move granted by the House.

**Dr. Mangal Sein**, M.L.A. : To ask for leave to make a motion for the adjournment of the business of the House to discuss a definite matter of urgent public importance, namely, the Submergence of hundreds of villages under water in the districts of Patiala, Sangrur, Hissar, Gurgaon in general and Rohtak in particular and varsous other areas in the Punjab State, destruction of standing crops worth crores of rupees and the damage caused to Rohtak town on account of breaches in Drain No. 8.

[Dr. Mangal Sein]
ढंग से और समय पर tackle न कर सकने के कारण तबाही हो रही है और सारे देश का ध्यान इधर आकर्षित हो रहा है।

पंजाब नहीं सारे देश का ध्यान इस ओर आकर्षित हुआ है। स्पीकर साहिब, हम उस तबाही को अच्छी तरह से जानते हैं जो कि floods ने रोहतक, हिसार, कांगड़ा, करनाल, गुड़गांव, संगरूर तथा पटियाला में मचाई। मैं ने जहां तक अपने छोटे से जीवन में बाढ़ें देखी हैं इतनी भयंकर बाढ़ कभी नहीं आई। अगर यह बाढ़ कुदरत की तरफ से आई होती तो मान लेते कि प्रकृति ही रूठ गई है, हमारी किस्मत ही ऐसी है लेकिन, जनाब स्पीकर साहिब, इस बाढ़ का कारण सरकार की साज़िश है। और यह calamity man-made है, कुदरती नहीं। स्पीकर साहिब, इस बाढ़ के पीछे कौन कौन है, यह मैं आपकी सेवा में अर्ज़ करना चाहता हूं। स्पीकर साहिब, अगस्त के शुरू महीने में सारे पंजाब में बारिशें हुईं लेकिन जो तबाही बाढ़ ने गोहाना तहसील में भंडेरी कलां में खासतौर से मचाई वैसी कहीं ही होगी। पानी से सारा गांव भर गया और वहां पर 8 फुट तक पानी भरा रहा। शाम तक इतला रैवन्यू मजिस्ट्रेट को देदी गई, तहसीलदार को दे दी गई लेकिन वहां पर कोई नहीं आया। वहां पर इतना पानी खड़ा हुआ कि आज भी भरा पड़ा है और पानी खड़ा रहने के कारण कालरा फैल गया। लोगों की मौतें हुई। स्पीकर साहिब, कल्पना कीजिए कि लोगों ने अपने नौजवान बेटों को बजाए इसके कि शमशान में जा कर दफनाते, घरों के अन्दर ही गढ़े खोद खोद कर दफनाया और मिट्टी का तेल छिड़क छिड़क कर जलाया। गवर्नमैंट मैडीकल डिपार्टमैंट को इत्तला दी गई लेकिन उन के यहां से कोई भी उस जगह नहीं आया सिर्फ सोश्यल वर्कर्ज़ ने ही काम किया।

स्पीकर साहिब, गोहाना तहसील में बारिश ने तूफान मचाया। जनाब स्पीकर साहिब, करनाल ज़िले से ड्रेन नम्बर 8 निकलती है जो गोहाना, रोहतक से होती हुई झज्जर तहसील में जा कर विशाल झील का रूप धारण कर लेती है और दर्जनों गांव बरबाद करती है। 1956 में भी यह ड्रेन काबू से बाहर हो गई थी और उस समय भी इस का इन्तज़ाम करने के लिए इस हाउस में मांग की गई थी लेकिन इस की तरफ कोई ध्यान नहीं दिया गया। स्पीकर साहिब, उस ड्रेन में खेडी धमताँन ड्रेन और दूसरी ड्रेन्ज़ भी लाकर डाल दीं इस लिए यह तबाही हुई लेकिन यह दलील दी जाती है कि इस बार पानी तीन गुना ज़्यादा बरसा लेकिन हकीकत यह है कि तबाही पानी के बरसने से नहीं बल्कि पानी का ठीक रूप से निकास न होने के कारण हुई। यहां पर, स्पीकर साहिब, जो सियासत चल रही है उसके कारण यह तबाही हुई। और यह सियासत लोगों की जानों से खिलवाड़ करके चलाई जा रही है। यही नहीं गुरदासपुर से, होशियारपुर से, फीरोज़पुर से ला कर उस इलाके में लोगों को बसाया जा रहा है। थानेसर तहसील में पहले तो लोगों को 7 साल के पट्टे पर ज़मीन दी गई थी और अब 20 साल के पट्टे पर ज़मीन दी गई है। हमारे दोस्त श्री राम प्यारा ने कई बार आवाज़ बुलन्द की लेकिन नक्कार खाने में तूती की आवाज़ कौन सुनता है। तो जनाब, बात 8 नम्बर ड्रेन की है कि इस ड्रेन के कारण रोहतक ज़िले में तबाही हुई। लेकिन इसकी तरफ, स्पीकर साहिब, इस लिए ध्यान नहीं दिया जाता क्योंकि

यह ज़िला सरकार के ज़ुल्मों का मुकाबला करता है। इस लिए सरकार भी चाहती है कि बेशक इसकी तबाही हो जाने दो। यह सरकार की साज़िश है। उस ज़िले में 807 गांव हैं जिनमें से 533 गांवों का बहुत भारी नुक्सान हुआ है और करीब 13,404 मकान पूरी तरह से बरबाद हो गए हैं और इतने ही लगभग पार्टली डैमेज हो गए हैं। 2 लाख 13 हज़ार एकड़ ज़मीन में जो फसलें खड़ी थीं वह भी बरबाद हो चुकीं और एक लाख एकड़ धरती तो ऐसी है जहां रबी की फसल बोई नहीं जा सकती और 10 हज़ार एकड़ धरती में गन्ना की फसल खड़ी थी वह भी बरबाद हो गई।

स्पीकर साहिब, 28 अगस्त की बात है। डिप्टी कमिश्नर टैलीफून करते हैं कि मंगल सैन तुम यहां आ जाओ। मैं जाकर देखता हूं तो उन के पास रिमौडलिंग के एक्स. ई. एन. और एस० पी० साहिब बैठे हैं। उन्होंने कहा कि हम ने पानी छोटीजमातपुर की तरफ निकाल दिया लेकिन अब हमारे पास लेबर नहीं है आप कृपा करके हमें वालंटियर्स दीजिए। मैं ने उन की बात को स्वीकार किया। क्योंकि हमारा इख्तलाफ सरकारी पार्टी से तो हो सकता है लेकिन लोगों से नहीं। हमने वालंटियर्स दिए लेकिन जब कस्सी मांगी तो जवाब मिला कि कस्सी नहीं है, हम ने gunny bags मांगे लेकिन वह भी नहीं मिले। और सरकार की तरफ से यही कहा गया कि हमारे पास तो इस का कोई इंतज़ाम नहीं है। ऐसी हालत में बांध कैसे रेज़ किया जाता। लेकिन फिर हमने शहर से मांग-तांग कर बांध बनाया। लेकिन आप हैरान होंगे, स्पीकर साहिब, कि जो अफसरान हमें बुला कर यह कहते हैं कि मंगल सैन हमारी मदद करो वे अफसरान उस वक्त कोई मदद नहीं करते। यानी सरकार के अफसरान ने हरगिज़ भी मदद नहीं की। यह इन अफसरान की हालत है लेकिन स्पीकर साहिब यह तेज़ हैं किस बात में—अगर अहसान फरामोशी करनी हो और झूठ को सच बोलना हो। उस के बाद मैं श्री ज्ञान सिंह काहलों के पास डेप्यूटेशन ले कर गया जो उस वक्त वहां आए हुए थे। मैं ने उन से कहा कि फाइनेंशल कमिश्नर साहिब, मामला पेचीदा है और वह इस लिए कि S. P. ने कुछ volunteers दिए जिन में जनसंघ, राष्ट्रीय स्वयं सेवक संघ, कांग्रेस और social spirited लोग भी शामिल थे। इन volunteers ने 9 फुट का शिगाफ बन्द किया लेकिन बदकिस्मती से 70 फुट का शिगाफ शूगर मिल के साथ और हो गया। मामले की seriousness को देख कर मैं ने कहा कि army को summon कर लें। लेकिन S. P. साहिब ने कहा "Mangal Sein, don't be panicky. Don't create panic. मैं ने कहा कि मैं panicky नहीं हूं। आप मुझे panic create करने वाला कैसे कह रहे हैं। उन्होंने मुझे कहा कि Go and have a sound sleep, एक बून्द भी पानी की अन्दर नहीं आएगी। मैं ने उन्हें कहा कि यह ठीक है कि आप का काम लोगों के morale को ऊंचा करना है लेकिन मैं आप को बता दूं कि हालत बहुत serious है। निराश होकर मैं ने मुख्य मंत्री को तार दिया और राज्यपाल को तार दिया लेकिन उस पर कोई कार्रवाई नहीं की गई। 30 तारीख को मैं ने फिर राज्यपाल महोदय को request की कि army भेजें। मुख्य मन्त्री को खुद trunk call की ताकि ऐसा न

[श्री मंगल सैन]

हो मुख्य मन्त्री जी कह दें कि मेरे notice में नहीं आया। उन के P. A. ने जवाब दिया कि वह स्नान कर रहे हैं। उस के बाद फिर trunk call की तो जबाब मिला कि चीफ मिनिस्टर साहिब सो रहे हैं। मैं ने कहा कि अगर मेरे कहने पर नहीं करना चाहते तो कम से कम लोगों का तो ख्याल करें लेकिन मेरी बात नहीं सुनी गई। लोग तबाह हो गए लेकिन उन की कोई सहायता नहीं की गई। अगर उन की वक्त पर मदद की गई होती तो यह संकट न आता।

**श्री अध्यक्ष** : आप ने कुछ वक्त Government की condemnation पर लगा दिया और कुछ अपनी तारीफ पर कि मैं ने यह किया। अब यह भी बताएं कि आप गवर्नमेंट से चाहते क्या हैं। (You have exhausted your time either in the condemnation of Government or self praise. Now let the House know as to what do you want the Government to do.)

**श्री मंगल सैन** : आप इसे ग़लतफहमी में ले रहे हैं। मैं ने कभी नहीं कहा कि मैं ने यह किया। मैं ने कहा है कि लोग मुसीबत में हैं।

**श्री अध्यक्ष** : Calamity को दूर करने का भी तरीका बताएं। (The hon. Member may suggest some remedy also to overcome this calamity.)

**श्री मंगल सैन** : 8 तारीख को मिलिट्री ने breach को plug कर दिया। उस के बाद चीफ इंजीनियर साहिब ने कहा कि दो हफ्तों के अन्दर पानी निकाल देंगे। 16 तारीख को फिर पूछा तो उन्होंने ने कहा कि एक महीना लगेगा। उस के बाद 23 तारीख को जब मुख्य मंत्री साहिब आए तो उन्होंने आश्वासन दिया कि पांच हफ्ते पानी निकालने में लगेंगे। लेकिन आज दो महीने हो गए हैं शहर में से पानी नहीं निकाला गया। लगभग सारा शहर पानी में डूबा हुआ है, 70 हज़ार के करीब लोग शहर छोड़ कर चले गए हैं।

**श्री अध्यक्ष** : यह तो सब कुछ हुआ लेकिन आप ने कहना क्या है। (All this happened no doubt but what does he want to suggest to the Government.)

**श्री मंगल सैन** : अगर आप ने allow ही नहीं करना कि बताऊं कि गवर्नमेंट ने ग़लती कहां की है तो मैं बैठ जाता हूं।

**Mr. Speaker** : But there are other Members to speak.

**पंडित श्री राम शर्मा** : On a point of order. मैं यह दरियाफ्त करना चाहता हूं कि आया आनरेबल मेम्बर irrelevant हो रहे हैं या कौन सी बात हो रही है। आखर जब कोई मेम्बर खड़ा होगा तो वह अपनी पार्टी का point of view बतलाएगा ही।

**Mr. Speaker**: My difficulty is that the time at my disposal is very short and I know that when Pandit jee himself will be on his legs he will also ask for more time. Since the number of members wishing to speak is large the hon. Members should take less time so that all of them may be accommodated.

**पंडित श्री राम शर्मा** : Mover को तो ज़्यादा time दे दें ।

**श्री मंगल सैन** : स्पीकर साहिब, मैं हाउस का वक्त ज़ाया नहीं करना चाहता..........

**Minister for Irrigation and Power :** On a point of information, Sir. How much time can an hon. Member take while speaking on an adjournment motion ?

**श्री अध्यक्ष** : जितनी देर relevant रहेंगे reasonable time ले सकेंगे । (He can take reasonable time so long as he is relevant.)

**श्री मंगल सैन** : गवर्नमेंट कालेज रोहतक के प्रिंसीपल के खिलाफ fraud के केस में summons जारी करने का हुकम जारी हो चुका था लेकिन उस के कालेज का सारा record गरक कर दिया गया । मैं समझता हूं कि जान बूझ कर यह गड़बड़ की गई है । दुनिया हंसती है कि इन से दो महीने के अन्दर पानी नहीं निकल सका और रेडियो पाकिस्तान वाले ठीक ही मज़ाक उड़ाते हैं कि ये महाशे इकट्ठे हो गए हैं, ये पांच हज़ार फौज की मदद से भी एक ड्रेन को नहीं संभाल सके । स्पीकर साहिब, अवाम के ऊपर मुसीबत का पहाड़ टूट पड़ा है । अगर हमारे मुख्य मन्त्री अवाम के साथ प्यार करते हैं तो मैं उन्हें request करना चाहता हूं कि जिस तरह बठिंडा में 3 आदमियों के मरने पर judicial inquiry करवाई गई है उसी तरह रोहतक में जहां कि 50 आदमी मर गए judicial inquiry करवाई जाय और जो अफसर गुनाहगार हैं उन्हें suspend किया जाय । इस के अतिरिक्त मैं यह सुझाव देना चाहता हूं कि drain No. 8 को divert कर के जमुना में डाल दिया जाय । ड्रेन नम्बर आठ में से पानी निकालने के लिये भी कोई न कोई योजना सरकार को बनानी चाहिए । सरकार को अमली तौर पर इस सम्बन्ध में कदम उठाने चाहिएं । यह चीज़ ठेकेदारों पर नहीं छोड़नी चाहिए वरना वे हेरा फेरी करेंगे । सड़कों और इमारतों की हालत बहुत खराब हो चुकी है इस लिये गवर्नमैंट को फौरी तौर पर इस तरफ कदम उठाने चाहियें । लोकल बाडीज़ को ग्रांट के तौर पर रुपया दिया जाना चाहिये । जो ग्रांन्ट पहले दी गई है वह बहुत थोड़ी है । एक सौ रुपये में तो कच्चा मकान भी नहीं बनता । कच्चा मकान बनाने के लिये पांच सौ रुपया मिलना चाहिए और पक्का मकान बनाने के लिये एक हज़ार रुपया दिया जाना चाहिये । जो लोग लोन लेना चाहते हैं उन को पांच हज़ार रुपया मिलना चाहिये । अगर ऐसा किया जाए तो हम समझेंगे कि वाकई सरकार को उन लोगों से हमदर्दी है । मैं यह बात सरकार को कहना चाहता हूं कि ज़मीन की बड़ी किल्लत है, गांव में ईंटें भी नहीं मिलतीं । मैं कहूंगा कि सरकार चाहे अपने यारों और दोस्तों को ही भट्ठों का लाइसेंस दे उसे चाहिये कि गांव में ईंटों के भट्ठों के लिये नए लाइसेंस दे । गांव में जल्दी ही ईंटों का प्रबन्ध होना चाहिये ।

raised, i.e., from where this expression has come. I would invite the attention of the hon. Member who raised this objection to clause 36 of this Bill wherein it is stated :—

> "The competent authority may, by notification in the Official Gazette, direct that any power exercisable by it under this Act may also be exercised, in such cases and subject to such conditions, if any, as may be specified in the notification, by such officer or the local authority as may be mentioned therein."

Therefore, Sir, it is clause 36 of the Bill where the expression "local authority" comes into picture.

**चौधरी धर्म सिंह राठी :** यह defined कहां है ?

**लोक-कार्य विभाग मंत्री** (चौधरी सूरज मल ) : जनाब, मेरे बारे में राठी साहिब ने कहा है कि उन की बारीक बात मेरी समझ में नहीं आई। कई बार बात में इतनी ज़बरदस्त बारीकी होती है कि वह हर एक आदमी की समझ में नहीं आ सकती। इस लिये हो सकता है कि उन की बात मेरी समझ में न आई हो। उन्होंने कई बार यह बात कही है कि हम ग़रीबों के मकानात छीनना चाहते हैं। इस बिल का यह मनशा कतअन नहीं है। हम तो फकत इतना ही चाहते हैं कि ग़रीबों के मकानात को दुरुस्त कर के उन को दे दें। उन पर जो खर्च आएगा उस में से कुछ रुपया subsidy के तौर पर गवर्नमैंट अपने पास से खर्च करेगी और बकाया जो होगा वह उन से लिया जाएगा और वह भी आसान इकसात में लेंगे। मैं हाउस की इत्तलाह के लिये यह बात बताना चाहता हूं कि slums clearance के लिये जो रूपया ग़रीबों से loan का वापस लिया जाएगा वह 15 साल में easy instalments में लिया जाएगा जिस से कम से कम तनखाह वाला, कम से कम आमदनी वाला आदमी भी तकलीफ न महसूस करे। यह कहना गलत है कि हम उन के मकानात नीलाम कर देंगे। इस लिये कोई खदशा की बात नहीं है कि उन को oust कर के मकानों को सरकार अपने कबज़े में कर लेगी। उन्हें किसी प्रकार का डर नहीं रखना चाहिये। मेरे लायक दोस्त श्री राम प्यारा ने अशोका होटल की मिसाल दी है कि महंगे मकानात बना कर उन को मजबूर किया जाएगा कि वे ज़्यादा खर्च बरदाश्त करें। मैं उन को बताना चाहता हूं कि जिस किस्म की पोज़ीशन किसी इलाके की आबादी की होगी उसी के मुताबिक वहां पर मकानात बनाए जाएंगे। अगर किसी के पास एक ही बड़ा सा कमरा है और गंदी हालत में है तो उस के दो कमरे बना कर उसे दे देंगे जिस से एक कमरे में वह खुद और दूसरे में उस के बच्चे आराम से रह सकें। रसोई या गुसलखाना भी उस की ज़रुरत के मुताबिक तैयार कर के उस को दे देंगे, उस की पोज़ीशन के मुताबिक ही तैयार करेंगे। यह नहीं होगा कि सरकार अपनी मर्ज़ी के मुताबिक उसे महल तैयार कर के दे देगी। जिस इलाके पर यह कानून लागू होगा वहां के लोगों की माली हालत के मुताबिक ही खर्च किया जाएगा और थोड़ा थोड़ा रुपया वहां के रहने वालों से वसूल किया जाएगा। इस में कोई डर वाली बात नहीं है। इस लिये इस clause को इसी शकल में पास कर देना चाहिये। जहां तक बाजवा

[लोककार्य विभाग मन्त्री]

साहिब की बात के जवाब का ताल्लुक है, जो कि उन्होंने Local authorities के बारे में की है वह मेरे दोस्त मौदगिल साहिब ने दे दिया है।

**Mr. Deputy Speaker :** Question is—

After the clause the following proviso be added :—

"Provided that the occupier or occupiers are in a position to pay".

*The motion was, by leave, withdrawn.*

**Mr. Deputy Speaker :** Question is—

That Clause 6 stand part of the Bill.

*The motion was carried.*

CLAUSE 7

**Shri Ram Piara** (Karnal) : Sir, I beg to move—

At the end of sub-clause (3) the following shall be added :—

"But the competent authority before the demolition of the building shall arrange for an alternative accommodation for the occupier or occupiers."

यह clause 7 जो है इस का heading यह है कि "power of competent authority to ......... unfit for human habitation". जो buildings slum areas में आदमियों के रहने के काबिल नहीं होंगी उन को demolish कर दिया जाएगा। इस बात से हर कोई इत्तफाक करता है कि जो मकानात इनसान के रहने के काबिल नहीं हैं उन को गिरा दिया जाए और उन की जगह पर नए मकानात बना दिये जाएं। लेकिन इस clause में यह provision कहीं नज़र नहीं आती कि जिस आदमी के मकान को गिराया जाएगा, इस बिना पर कि वह इनसान के रहने के काबिल नहीं है और उस को वहां से उठाया जाएगा तो जब तक नए मकान नहीं बन जाते, उस को कहां पर बैठाया जाएगा। मैं ने ग़ौर से पढ़ा है मुझे कोई ऐसी provision नज़र नहीं आती कि जिस के मातहत transitional period के लिये कोई बंदोबस्त किया जाएगा। तजरुबा यह बताता है कि कई बार हाउस में assurances भी दी होती हैं, कई दफा गवर्नमैंट को याद भी करवाना पड़ता है फिर भी वह काम जल्दी नहीं होता। Enquiries complete करवाने में कई कई साल लग जाते हैं। इस लिये मुझे डर है कि जिस आदमी का मकान गिरा दिया जाएगा जब तक उस का नया मकान नहीं बनेगा उसको सड़क के किनारे फैंक दिया जाएगा। नामालूम नया मकान बनवाने में कितनी देर लगे? इस period में अगर उस को किराया भी देना पड़ता है तो उस के लिये भी मैं ने amendment दी है कि "But the competent authority, before the demolition of the building shall arrange for an alternative accommodation for the occupier or occupiers." उस के मकान को गिराने से पहले ग़रीब आदमी को सड़क पर बैठाने और बीमारी में

मुबतला होने से बचाने के लिये उस के लिये alternative accommodation का प्रबन्ध किया जाना चाहिये और जब मकान बन जाए उस को वहां पर बैठा दिया जाना चाहिये । अगर alternative accommodation का प्रबन्ध न किया गया तो उन को बहुत तकलीफ होगी। वज़ीर साहिब ने फरमाया है कि रुपया उन से किस्तों में वसूल किया जाएगा इस से उन को रिलीफ मिलेगा। लेकिन अगर मेरी अमेंडमैंट मंजूर न की गई तो इस से उन को बहुत तकलीफ होगी।

**Mr. Deputy Speaker**: No repetition please. The same argument is being repeated over and over again The hon. Member may resume his seat.

**श्रीमती ओम प्रभा जैन** (कैथल) : जो सवाल राम प्यारा जी ने उठाया है वह बड़ा ज़रूरी है। यह चीज़ किसी से छिपी नहीं है कि जो tenants वहां से उठाए जाएंगे अगर उन के लिये alternative accommodation का इंतज़ाम न लोकल बाडीज़ करें और न ही गवर्नमैंट करे तो उन के लिये बड़ी मुश्किल पैदा होगी। इस लिये वह इंतज़ाम किया ही जाएगा। दूसरी बात यह है कि मकान तैयार होने के बाद जो occupiers वहां पर पहले रहते थे उन को preference दी जाएगी। दोबारा मकान बनने के बाद उन को preference दी जाएगी। इस लिये इस में कोई डर वाली बात नहीं है।

**Mr. Deputy Speaker**: Motion moved—

At the end of sub-clause(3), the following shall be added :—

"But the competent authority, before the demolition of the building, shall arrange for an alternative accommodation for the occupier or occupiers".

**लोककार्य मंत्री** (चौधरी सूरज मल) : डिप्टी स्पीकर साहिब, राठी साहिब ने अभी अभी कहा कि कोई माकूल बात हो तो मान लेनी चाहिए। मैं तो इस खयाल का आदमी हूं कि अगर कोई बात जो माकूल हो और उनकी तरफ से भी आती तो भी मैं मान लेता। चूंकि यह ख्याल ज़ाहिर किया गया है कि गो वैसे तो competent authority के लिए ज़रूरी है कि वह कोई न कोई arrangement करती लेकिन यह बात वाज़ेह तौर पर बिल के अन्दर दी जानी चाहिए, इस वास्ते जो amendment कामरेड राम प्यारा ने दी है उसे मैं माकूल समझता हुआ तस्लीम करता हूं। यह इस clause में add कर लेनी चाहिए।

**ਪੰਡਤ ਰਾਮ ਕਿਸ਼ਨ ਭੜੋਲੀਆਂ** : ਮਾਲੂਮ ਹੁੰਦਾ ਹੈ ਕਿ ਚੌਧਰੀ ਸੂਰਜ ਮਲ ਹੋਰੀਂ ਘਰੋਂ ਹੀ ਫੈਸਲਾ ਕਰਕੇ ਆਏ ਸੀ ਕਿ ਕਾਮਰੇਡ ਰਾਮ ਪਿਆਰਾ ਦੀ amendment ਮਨਜ਼ੂਰ ਕਰਨੀ ਹੈ।

**Mr. Deputy Speaker**: Question is—

At the end of sub-clause (3), the following shall be added :—

"But the competent authority, before the demolition of the building, shall arrange for an alternative accommodation for the occupier or occupiers."

*The motion was carried.*

**Mr. Deputy Speaker :** Question is—

That Clause 7, as amended, stand part of the Bill.

*The motion was carried.*

CLAUSE 8

**Mr. Deputy Speaker :** Now Clause 8 is before the House.

**Shri Ram Piara** (Karnal) : Sir I beg to move :

At the end of sub-clause (2), the following proviso be added :—

"Provided that the owner or any other person having an interest therein is in a position to pay".

जैसा कि clause 5 में गवर्नमैंट ने यह माना कि जो tenants होंगे या on behalf of land owners किराया वसूल कर रहे होंगे, जितना रुपया उनके पास होगा वह वसूल कर लिया जाएगा लेकिन बाकी रक्म के मुतअल्लिक मेरे दिमाग में अभी यह बात clear नहीं हुई कि उसे गवर्नमैंट कैसे वसूल करेगी ? इसकी sub-clause 2 में लिखा है :—

"Any expenses incurred by the competent authority under sub-section (1) ; if not satisfied out of the proceeds of sale of materials of the building shall be recoverable from the owner of the building or any other person having an interest therein as arrears of land revenue."

डिप्टी स्पीकर साहिब, मकान गिराए जाने के बाद जो आदमी उसको बनवा न सके या उसकी मुरम्मत न करवा सके तो यह अन्दाज़ा लगाना चाहिए कि उसकी माली हालत कोई बहुत अच्छी नहीं है तो उसका मकान गिराकर उसके material को बेचने के बाद अगर फिर भी कुछ रुपया रह जाता है अगर तो वह अमीर आदमी है, अगर तो वह afford कर सकता है, अगर उसकी income इतनी भी है कि उसे किश्तों में अदा कर सके तो मैं समझता हूं कि उस से वसूल कर लेना चाहिए क्योंकि गवर्नमैंट के पास जो रुपया आता है वह अमीरों और गरीबों सब से इकट्ठा होता है, वह ज़ाया नहीं होना चाहिए। लेकिन उस आदमी की हालत अगर ऐसी है कि वह पैसे दे ही नहीं सकता, उसके पल्ले ही कुछ नहीं तो उसकी हालत का ख्याल करके उसे ignore कर देना चाहिए। आम तौर पर यह बिल उन्हीं लोगों पर लागू होगा जो माली तौर पर बहुत बुरी हालत में होंगे। ऐसी सूरत में इस बात में कोई वज़न मालूम नहीं होता कि अगर एक मकान से वह रुपया पूरा नहीं होता तो दूसरे मकान से कर लिया जाए। Slum area में रहने वालों, damp areas में रहने वालों, निकम्मे इलाकों में रहने वालों में 10 से 20 प्रतिशत लोग ऐसे हो सकते हैं जिनकी माली हालत अच्छी हो, 20 से 25 प्रतिशत लोग ऐसे हो सकते हैं जिनका गुज़ारा चलता हो लेकिन 50 और 50 से भी ऊपर फी सदी लोग ऐसे होंगे जो बहुत गरीब हैं, जिनके कोई resources नहीं और जिनकी फीस माफ करने का, वज़ीफों और नौकरियों का प्रबन्ध भी गवर्नमैंट ने special तौर पर किया है। अगर ऐसे लोग वह रुपया अदा नहीं कर सकते तो मैं समझता हूं कि ऐसी हालत में गवर्नमैंट को

थोड़ा सा considerate होना चाहिए और जैसा कि असूली तौर पर अभी अभी मनिस्टर साहिब ने माना है कि कई सूरतों में गवर्नमैंट subsidy भी देगी, उनके साथ ज़्यादा सख्ती नहीं करनी चाहिए। ऐसी सूरत में जिस आदमी का मकान गिराया गया है, उसके material की proceeds से रुपया पूरा नहीं हुआ तो उसके बाद गवर्नमैंट अपने आप को satisfy कर ले कि वाकई उसके resources नहीं हैं, वाकई इतना गरीब आदमी है कि किश्तों में भी वह रक्म अदा नहीं कर सकता तो मैं समझता हूं कि बाकी रुपया वसूल नहीं होना चाहिए। हां यह satisfy करना ज़रूरी है कि वह रुपया दे सकता है या नहीं। मैं उम्मीद करता हूं कि चौधरी साहिब ने जैसी पहिले मेहरबानी की है इस बात पर भी हमदर्दाना गौर करेंगे और इस amendment को मंज़ूर फरमाएंगे।

**Mr. Deputy Speaker :** Motion moved—

At the end of sub-clause (2), the following proviso be added :—

"Provided that the owner or any other person having an interest therein is in a position to pay."

**लोककार्य मंत्री** (चौधरी सूरज मल) : जो तजवीज़ श्री राम प्यारा ने रखी है मैं इसको सही नहीं समझता। मैंने पहले ही अर्ज़ किया था कि जिन लोगों से material की proceeds से रुपया वसूल नहीं होगा तो जब मकान बनेगा उस हालत में वह रक्म यकलख्त नहीं वसूल की जाएगी। आसान इक्सात में और आम हालात में उसकी वसूली की जाएगी। इस लिए जैसा कि उनका ख्याल है कि उसी वक्त तकाज़ा करके वसूली की जाएगी, ऐसी कोई बात नहीं। इस वास्ते मेरा ख्याल है कि जब तक हमारे पास resources इतने ज़्यादा न हों कि हर ऐसे आदमी को, जो रुपया नहीं दे सकता, अपने पास से मकान बनवाकर दें, उनकी तजवीज़ नहीं मानी जा सकती।

**Shri Ram Piara :** Sir, I withdraw my amendment.

**Mr. Deputy Speaker :** Is it the pleasure of the House that the amendment be withdrawn ?

**Some hon. Members :** Yes.

**Some hon. Members :** No.

**Mr. Deputy Speaker :** Question is —

At the end of sub-clause (2), the following proviso be added—

"Provided that the owner or any other person having an interest therein is in a position to pay."

*The motion was lost.*

**Mr Deputy Speaker :** Question is—

That Clause 8 stand part of the Bill.

*The motion was carried*

CLAUSE 9

**Mr. Deputy Speaker :** Question is—

That Clause 9 stand part of the Bill.

*The motion was carried.*

CLAUSE 10

**Mr. Deputy Speaker :** Clause 10 is before the House.

**Shri Ram Piara (Karnal) :** Sir, I beg to move—

At the end of sub-clause (5), the following be added—

"But before the demolition of the building or buildings the competent authority shall arrange for an alternative accommodation for the occupier or occupiers."

मैं इस पर ज़्यादा नहीं बोलना चाहता क्योंकि वज़ीर साहिब ने मुनासिब समझते हुए पहले ही इस किस्म की एक amendment को accept कर लिया है । इस लिए मैं तवक्को करता हूं कि इसको भी वह accept करने की कृपा करेंगे ।

**Mr. Deputy Speaker :** Motion moved—

At the end of sub-clause (5), the following be added—

"But before the demolition of the building or buildings the competent authrirty shall arrange for an alternative accommodation for the occupier or occupiers."

**लोक कार्य मंत्री** (चौधरी सूरज मल) : चूंकि यह चीज़ एक जगह पर incorporate हो गई है इस लिए बार बार उसी चीज़ को लेते आना कोई ज़रुरी नहीं है। एक जगह मान ली है, वह काफी है और मेरा ख्याल है कि उससे position काफी clear हो जाती है।

**Shri Ram Piara :** Sir, I withdraw my amendment.

**Mr. Deputy Speaker :** Is it the pleasure of the House that the amendment be withdrawn ?

**Hon. Members :** Yes.

(*The amendment was, by leave, withdrawn.*)

**ਪੰਡਤ ਰਾਮ ਕਿਸ਼ਨ ਭੜੋਲੀਆਂ :** On a point of order, Sir. ਜਨਾਬ Deputy Speaker ਸਾਹਿਬ, ਹਾਊਸ ਵਿਚ quorum ਪੂਰਾ ਨਹੀਂ ਹੈ ।

(*At this stage bells were sounded and the quorum was complete.*)

**Mr. Deputy Speaker :** Question is—

That Clause 10 stand part of the Bill.

*The motion was carried.*

CLAUSE 11

**Mr. Deputy Speaker :** Question is—

That Clause 11 stand part of the Bill.

*The motion was carried.*

CLAUSE 12

**Mr. Deputy Speaker :** Question is—

That Clause 12 stand part of the Bill.

*The motion was carried.*

CLAUSE 13

**Mr. Deputy Speaker :** Question is—

That Clause 13 stand part of the Bill.

*The motion was carried.*

CLAUSE 14

**Mr. Deputy Speaker :** Now Clause 14 is before the House.

**Shri Ram Piara** (Karnal) :Sir, I beg to move—

In lines 2-3, between "compensation" and "as" insert—

"for the whole land if so desired otherwise for the portion of land which is to be used for common purposes."

जनाब Clause 14 यूं है—

"Every person having any interest in any land acquired under this Act shall be entitled to receive from the State Government compensation as provided hereafter in this Act."

इस का मतलब यह है कि जिस आदमी की ज़मीन Competent Authority under instructions of the Government, acquire कर लेता है उसको compensation दे कर चलता कर दिया जायेगा और उस ज़मीन के plots बना कर जिस को मर्ज़ी दे दिए जायंगे या और जिस तरह मर्ज़ी होगी dispose of कर दिया जायगा। मैं समझता हूं यह landowner से बेइन्साफी है। अभी अमृतसर में काफी शोर मचा कि Improvement Trust ने अपने आदमियों को ज़मीन allot कर दी। मैं ने यह amendment इस लिए दी है कि common purposes मसलन, paths, drainage, सड़कों वगैरह के लिए required ज़मीन की compensation देकर बाकी जो मकानों या दुकानों के लिए area develop करना हो उस ज़मीन में जो ज़मीन का मालिक हो उसका first right हो। अगर वह आदमी सरकार की instructions के मुताबिक, plan के मुताबिक तामीर नहीं करता या नहीं कर सकता तो बेशक वह ज़मीन किसी और को दे दी जाए। लेकिन अगर वह approved plan के मुताबिक

[श्री राम प्यारा]
construction करता है तो उस को उस के हक से महरुम करना ठीक नहीं। इनसाफ का यह तकाज़ा है कि जिस की ज़मीन ली जाए उस को first priority दी जाए।

**श्री उपाध्यक्ष** : आप किस clause पर बोल रहे हैं ? (On which clause the hon. Member is speaking ?)

**श्री राम प्यारा** : जनाब clause 14 में उसे right of receiving compensation है। मैं चाहता हूं कि जो ज़मीन common puposes के लिए develop की जाए उस की उसे compensation मिल जाए बाकी जो ज़मीन मकान या दुकान के लिए develop की जाए उस बारे उस का first right उस मालिक को होना चाहिए जिस की वह ज़मीन acquire होने से पहले थी। अगर वह गवर्नमैंट की plan के मुताबिक उसे develop करने को तैयार हो तो उसे first right दिया जाए। यही मेरी amendment है।

**Mr. Deputy Speaker :** Motion moved—

In lines 2-3, between "compensation" and "as" insert.—

"for the whole land if so desired otherwise for the portion of land which is to be used for common purposes."

**श्री बलराम दास टंडन** (अमृतसर शहर, पश्चिम) : Deputy Speaker साहिब, यह जो issue है जिस में किसी से कुछ जगह ली जाए और उस के बदले में उसे compensation दी जाए यह बड़ा अहम सवाल है। अमृतसर में जो Improvement Trust काम करता है उस में कुछ दिक्कतें रोज़ ही आती रहती हैं। यह बड़ी अजीब बात लगती है और ऐसे किस्से एक नहीं कितने ही होते हैं जिन में लोगों को उन की ज़मीन की compensation एक रुपया फी गज़ के हिसाब से दी जाती है। जब उसी ज़मीन को बेचा जाता है, चाहे कोई तरीका हो उस की कीमत 25, 30 या 70, 75 और कहीं कहीं तो 250 रुपए फी गज़ के हिसाब से ली जाती है जो कि दिल्ली के अन्दर rate है। मैं ज़ाती तौर पर Improvement Trust के notice में ऐसे case लाया जहां लोग उन की plan के मुताबिक सब कुछ करने को तैयार थे, सब प्रकार से develop करने को तैयार थे और चाहते थे कि बाकी के जो plot हों वह उन के पास रहने दिए जाएं। अगर 40 प्रतिशत ज़मीन भी हमारी ज़मीन में से improvement के लिए चली जाए तो भी हम उस की एक पाई नहीं मांगते। आप कहते हैं कि Improvement Trusts no loss, no profit के basis पर काम करते हैं। तो इस case में different policy क्यों अपनाई जा रही है। जो लोगों का right बनता है, उस से इनकार क्यों किया जा रहा है। अगर वह लोग आप की instructions के मुताबिक उस ज़मीन का प्रयोग करने को

तैयार हैं तो उन को उन के अधिकार से क्यों वंचित किया जाता है। यह justice नहीं है । यह lacuna दूर होना चाहिए । Development के काम से बची सारी ज़मीन अवश्य owner को जानी चाहिए । अगर यह शर्तें वह पूरी करते हैं तो उनको यह ज़मीन वापस दी जाए । अगर वहां मकान बनाने हैं, फैक्ट्री एरिया बनाना है तो मैं वज़ीर साहिब से दरखास्त करूंगा कि जो मालिक हैं उन लोगों को ज़मीन वापस कर दें ।

**लोक कार्य मंत्री** (चौधरी सूरज मल) : डिप्टी स्पीकर साहिब, जो भी बातें मेरे लायक दोस्तों ने यहां कहीं है उनसे बिल का स्कोप बिल्कुल मुखतलिफ है । मुझे समझ नहीं आती कि मेरे दोस्त यह चीज़ें कहां से लाए हैं—

> "Every person having any interest in any land acquired under this Act shall be entitled to receive from the State Government compensation.........."

कम से कम यहां कोई ऐसी चीज़ नहीं आती कि जिसके मुतअल्लिक श्री टण्डन साहिब ने और श्री राम प्यारा साहिब ने ज़िक्र किया। अगर कोई एतराज़ हो तो वह कोर्ट के सामने भी कर सकते हैं। यहां तो compensation के बारे में है कि जिसकी ज़मीन ली जाएगी उसको compensate किया जाएगा । इसमें खदशे की कोई बात नहीं है। इस लिए मैं समझता हूं कि यह ऐसा ही पास कर देना चाहिए ।

**Shri Ram Piara :** Sir, I withdraw my amendment.

**Mr. Deputy Speaker :** Is it the pleasure of the House that the amendment be withdrawn.

**Some hon. Members :** Yes.

**Some hon. Members :** No.

**Mr. Deputy Speaker :** Question is—

In lines 2-3, between "compensation" and "as" insert—

"for the whole land if so desired otherwise for the portion of land which is to be used for common purposes ."

*After ascertaining the votes of the Members by voices, Mr. Deputy Speaker said "I think the Noes have it". This opinion was challenged and division was claimed. Mr Deputy Speaker after calling upon those Members who were for "Aye" and those who were for "No", respectively, to rise in their places and on account having been taken, declared that the motion was lost.*

*The motion was declared lost.*

**Mr. Deputy Speaker :** Question is—

That Clause 14 stand part of the Bill.

*The motion was carried.*

NEW CLAUSE 14-A

**Shri Ram Piara** (Karnal) : Sir, I beg to ask for leave to move the following new clause :—

That after clause 14, the following new clause shall be added—

'14-A. The onwer of the land where land has been acquired shall have to develop the land in accordance with the plan approved by the competent authority or State Government.'

**Mr. Deputy Speaker** : Has the hon. Member the leave of the House to move the new Clause ?

**Some hon. Members** : Yes.

**Some hon. Members** : No.

*After ascertaining the votes of the Members by voices, Mr Deputy Speaker said, "I think the Noes have it." This opinion was challenged and division was claimed. Mr. Deputy Speaker after calling upon those Members who were for "Aye" and those who were for "No", respectively, to rise in their places and on a count having been taken, declared that the leave was refused.*

*The leave was refused.*

CLAUSE 15

**Chaudhri Dharam Singh Rathi** (Sambhalka) : Sir, I beg to move—

In line 3 of sub-clause (1), *for* 'monthly', *substitute* 'annual'.

In line 1 of sub-clause (2), *for* 'monthly', *substitute* 'annual'.

In line 3 of sub-clause (3), *for* 'monthly', *substitute* 'annual'.

In line 8 of sub-clause (3), *for* 'monthly', *substitute* 'annual'.

In line 2 of sub-clause (4), *for* 'monthly', *substitute* 'annual'.

In line 4 of sub-clause (4), *for* "State Government" *substitute* "High Court, Punjab."

In line 1 of sub-clause (5), *for* "State Government," *substitute* "High Court, Punjab".

*Delete* sub-clause (6).

जानब, यह बड़ी अजीब बात है कि गवर्नमेंट किसी की ज़मीन लेती है तब तो सस्ती लेती है लेकिन अगर देने का सवाल आए तो फिर बहुत मंहगी देती है और यहां तक कीमत चढ़ा देती है कि 10 रुपए की ज़मीन के 500, 500 या एक हज़ार रुपए तक लेती है। इसके अन्दर जो कम्पनसेशन का तरीका रखा गया वह ठीक नहीं है। क्योंकि इन्होंने रखा है monthly income का 60 times। मैं यह चाहता हूं कि monthly income की बजाय annual income का 60 times होना चाहिए। Compensation के बारे में इन्होंने provide

किया है कि appeal स्टेट गवर्नमैंट के पास की जायगी। स्टेट गवर्नमैंट ने जो कुछ किया है उस का certificate Grewal case में इन्हें Supreme Court से मिल चुका है। मैं समझता हूं कि सरकार इस अख्तियार को पुलिटीकल considera-tion में इस्तेमाल करेगी। एक नहीं, हज़ारों ऐसी मिसालें पंजाब के अन्दर मिल सकती हैं लेकिन कोई सुनता ही नहीं। यह हरेक मामला में और हर महकमें के काम में दखल देते हैं। इश्तमाल के महकमा में वज़ीरों ने अख्तियारात का नाजायज़ इस्तेमाल किया है, रोजाना ऐसी शिकायतें आ रही हैं। मैं किसी की ज़ात पर हमला नहीं करता लेकिन मैं यह कहना चाहता हूं कि स्टेट गवर्नमैंट का नाम ले कर अपने आदमियों को रोज़गार दिया जाये, यह चीज़ नहीं होनी चाहिए। मैं समझता हूं कि judiciary को अपील का हक होना चाहिए।

आगे चल कर इस में दिया है :

"On appeal the State Government shall after hearing the appellant............"

इस में भी जहां स्टेट गवर्नमैंट का लफ्ज़ है वहां 'हाई कोर्ट' होना चाहिए।

**सरदार भाग सिंह** : सुप्रीम कोर्ट कर दें।

**चौधरी धर्म सिंह राठी** : मेरे फाज़ल दोस्त कहते हैं कि हाई कोर्ट की जगह सुप्रीम कोर्ट हो जाये। तरमीम तो वह कोई देते नहीं खाली बातें करते हैं। अव्वल तो अमेंडमैंट देने की हिम्मत नहीं। लेकिन अगर गलती से दे भी देते हैं तो भाग जाते हैं।

**एक माननीय मंत्री** । इन का नाम ही भाग सिंह है । (हंसी)

**ਸਰਦਾਰ ਭਾਗ ਸਿੰਘ** : On a point of order, Sir. ਜਿਹੜੇ ਮੈਂਬਰ ਸਾਹਿਬ ਬੋਲ ਰਹੇ ਹਨ ਉਹ gallaries ਵਲ ਮੂੰਹ ਕਰ ਕੇ ਬੋਲ ਰਹੇ ਹਨ। ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਤੁਹਾਨੂੰ address ਕਰ ਕੇ ਬੋਲਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ। He should address the Chair.

**Mr. Deputy Speaker** : Order please. It is for me to see.

The hon. Member should, however, please address the Chair.

**चौधरी धर्म सिंह राठी** : फिर जनाब, सब-क्लाज़ 6 के अन्दर यह है :

"Where there is any building on the land in respect of which the net average monthly income has been determined, no separate compenstion shall be paid in respect of such building"

कमाल है। जनाब, कितनी मज़हकाखेज़ बात है। मैं यह बताना चाहता हूं कि यह क्यों delete होनी चाहिए।

**Sardar Bhupinder Singh Mann** : On a point of order, Sir.

The hon. Member has moved an amendment for the deletion of the Clause. It is out of order because it has a negative effect.

**Mr. Deputy Speaker** : This is an amendment to a sub-clause and not to a clause. Therefore, it is in order.

**चौधरी धर्म सिंह राठी** : डिप्टी स्पीकर साहिब, मुझे बड़ा अफ़सोस है कि सरदार भुपिन्दर सिंह जैसे भी बिना तैयारी किए चले आते हैं। मैं कह रहा था कि इन्होंने provide किया है कि land की compensation तो मुकर्रर हो सकती है लेकिन building की compensation देने की जरुरत नहीं। इस किस्म की बात कहीं नहीं देखी। कितनी ridiculous बात है। अब यह देखिए :

> "Provided that where the owner of the land and the owner of the building on such land are different, the competent authority shall apportion the amount of compensation between the owner of the land and the owner of the building in such proprortion as he considers reasonable ."

ये दो तीन clauses हैं जिन के बारे में मैं ने amendment दी हैं। मैं समझता हूं कि यह मन्जूर होनी चाहिएं। अगर treasury benches वालों को Judiciary पर confidence नहीं है तो मैं समझता हूं कि एक Fascist Government ही अपील का अख्तियार अपने पास रख सकती है। अन्त में मेरी यह इस्तदुआ है कि स्टेट गवर्नमैंट की बजाय हाई कोर्ट के पास अपील का अख्तियार होना चाहिए।

**Mr. Deputy Speaker** : Motions moved—

In line 3 of sub-clause (1), *for* 'monthly', *substitute* 'annual'.

In line 1 of sub-clause (2), *for* 'monthly', *substitute* 'annual'.

In line 3 of sub-clause (3), *for* 'monthly', *substitute* annual'.

In line 8 of sub-clause (3), *for* 'monthly,' *substitute* 'annual'.

In line 2 of sub-clause (4), *for* 'monthly,' *substitute* 'annual'.

In line 4 of sub-clause (4), *for* ''State Government', *substitute* ''High Court, Punjab''.

In line 1 of sub-clause (5), *for* 'State Government'', *substitute* ''High Court, Punjab'.

Delete sub-clause (6).

**Shrimati Om Prabha Jain** (Kaithal) : Sir, I beg to move......

5.00 p.m.

**Mr. Deputy Speaker** : No. Order please. Amendment cannot be moved. You can, however, speak on the clause. Your amendment has been ruled out of order .

**श्रीमती ओम प्रभा जैन** : यह तो legitimate सी amendment है।

**Mr. Deputy Speaker** : You can speak on the clause.

**श्रीमती ओम प्रभा जैन** : डिप्टी स्पीकर साहिब, मेरी amendment जो आप मंजूर नहीं कर रहे मैं समझती हूं कि वह बड़ी legitimate है। मेरा यह भी

यकीन है कि इसे वज़ीर साहिब मंज़ूर फरमा लेंगे। इसलिए मेहरबानी होगी अगर आप मुझे move करने की इज़ाजत दे दें।

**श्री उपाध्यक्ष** : Move ही नहीं हुई तो मान कैसे जाएंगे ? (When it has not been moved, how can it be accepted by the Minister ?)

**श्रीमती श्रोम प्रभा जैन** : डिप्टी स्पीकर साहिब, क्लाज़ 3 की sub-clause 6 में जो दूसरा proviso है मैं समझती हूं कि उस की ज़रुरत नहीं। यह Sub-clause 6 determine करती है कि अगर कोई ज़मीन गवर्नमैंट acquire करती है तो उस का compensation दिया जाए लेकिन अगर उस ज़मीन पर building exist करती है तो उस building के लिये कोई separate compensation नहीं दिया जाएगा। इस के साथ ही proviso। में दिया हुआ है कि competent authority बिल्डिंग का जो reasonable compensation समझेगी वह देगी। मेरी समझ में नहीं आया कि यह दूसरा proviso क्यों लगा दिया गया है। यह hardship होगी उस owner के लिये जो बिल्डिंग का मालिक है। फ़र्ज़ कीजिए कि उस ज़मीन पर जो building बनी हुई है उस के दो तीन मालिक हैं और इस building की cost of construction ज़मीन की cost की निसबत ज़्यादा है तो उस सूरत में compensation के मुताल्लिक इस बिल के अनुसार restriction होगी because the compensation in respect of the building shall not in any case exceed 50 per cent of the total amount of compensation which has been determined in accordance with the provisions of this section. This will cause genuine hardship to the owner of the building. इस लिये मैं वज़ीर साहिब से दरखास्त करूंगी कि वह मेरी इस amendment को मान लें और 50 प्रतिशत या किसी और चीज़ की कोई restriction न रखें। पहली proviso बहुत काफ़ी है, जिस के ज़रिए जितना reasonable compensation होगा वह बगैर किसी restriction के दिया जा सकेगा। मुझे उम्मीद है कि वज़ीर साहिब मेरी इस reasonable बात को मान लेंगे और rules frame करते समय इस का provision कर देंगे। Rules frame करते वक्त provision किया जाए ताकि genuine demand को पूरा किया जा सके।

**श्री बलराम दास टंडन** (अमृतसर शहर-पश्चिम) : डिप्टी स्पीकर साहिब, इस क्लाज़ में सब से बड़ी बात यह है कि ज़मीन का compensation उस की average monthly income का sixty times होगा। इस क्लाज़ की sub-clause 6 में बिल्डिंग की compensation के बारे में provision है। डिप्टी स्पीकर साहिब, अभी तक यह provision था कि जहां भी planning होनी है और slum clearance और development का काम होना है वहां पर ज़मीन और building का compensation determine करने

[श्री बलराम दास टंडन]

के लिये market rate लिया जाता था। अब जो इस बिल में नया provision किया जा रहा है उस के मुताबिक मैं समझता हूं कि लोगों को बिल्कुल कुछ न देना यह सरकार की पालिसी दिखाई देती है। सरकार development करना चाहती है मगर सरकार का यह मतलब है कि वह सारी development उन लोगों के सिर पर करना चाहती है जो वहां रहते हैं। अगर ज़मीन के मालिक की building है तो उस building के लिये कोई separate compensation नहीं देना। अगर किसी ज़मीन का और मालिक है और building का और, तो building का compensation सारी compensation से 50 per cent से exceed नहीं करेगा। डिप्टी स्पीकर साहिब, आप अच्छी तरह जानते हैं कि ज़मीन की कीमत मुश्किल से 1,000 रुपये बनती है और उस पर building तीन चार मन्ज़िलें बनी हुई हो सकती हैं जिस की कीमत 25,000 रुपये है। तो इस तरह से इस बिल में provision करके इन लोगों के rights पर सरकार छापा मार रही है। इस से ज्यादा injustice नहीं हो सकता कि building का कोई compensation न दिया जाए और अगर मिले भी तो वह न होने के बराबर। मैं मिनिस्टर साहिब से दरखास्त करूंगा कि वह इस provision को revise करें। फर्ज़ कीजिए कि ज़मीन की monthly income पांच रुपये है तो इस तरह से उस का compensation 300 रुपये दिया जाएगा। इस का मतलब यह हुआ कि सारी की सारी ज़मीन मुफ्त में दे दो। डिप्टी स्पीकर साहिब, यह जो sub-clause 6 में provision किया गया है यह सरासर unjustified है। सरकार के ऐसे step से लोग अपनी सारी की सारी property से वंचित हो जाएंगे हालांकि हिन्दुस्तान के विधान में clearly provide किया गया है कि जो property सरकार acquire करे उस का मुनासिब compensation मालिक को अदा किया जाए। सरकार को यह compensation market rate पर देना चाहिये। अगर valuation ठीक नहीं लगती तो उन के लिये रास्ता खुला होना चाहिये कि वह किसी court का दरवाज़ा खटखटा सकें। यह जो बिल में provision किया गया है यह बिल्कुल retrograde provision है और जम्हूरियत के असूलों के मनाफ़ी है। पांच रुपये monthly income के हिसाब से 300 रुपये का मुआवज़ा देना दुरुस्त नहीं। It is no compensation at all. यह Constitution की spirit के खिलाफ़ बात है। मैं वज़ीर साहिब से दरखास्त करूंगा कि वह इस तरह का provision इस बिल में न करें।

**लोक कार्य मंत्री** (चौधरी सूरज मल) : डिप्टी स्पीकर साहिब, जहां तक मेरे दोस्त राठी साहिब की amendment का ताल्लुक है, मुझे कहने में ज़रा भी ताम्मुल नहीं कि थोड़ी देर पहले तो वह गरीबों के लिये तिलमिला रहे थे कि उन के लिये यह होना चाहिये वह होना चाहिये लेकिन दूसरी तरफ जब Slum area में land की compensation का सवाल आता है तो उसे बढ़वाना चाहते हैं। एक तरफ गरीब की हिमायत करना

चाहते हैं फिर ग़रीब को compensation ज्यादा दिलवा कर उसे लूटना चाहते हैं। Sub-clause 6 के मुताल्लिक जो कुछ टण्डन साहिब ने कहा उस से मैं अंदाज़ा लगाता हूं कि उन्होंने इस बात को समझने की कोशिश नहीं की। मकान की rental value पर compensation assess किया जाएगा। इस में सब कुछ आ जाता है—ज़मीन भी आ जाती है और मकान भी आ जाता है। Rental value के हिसाब से due compensation दिया जाएगा। Building के बारे में कहा है कि separate compensation नहीं दिया जाएगा। जो कीमत होगी वह सारी जायदाद की कीमत होगी—ज़मीन की कीमत भी होगी और मकान की कीमत भी होगी और उस सारे का मुआवज़ा उस की rental value के हिसाब से दिया जाएगा।

इस वास्ते इन को अलहदा देने की ज़रुरत नहीं है। यह बिल्कुल माकूल बात है। जब ज़मीन acquire हो जाएगी और उस पर जो मकानात बने हुए हैं उन की कीमत लग जाएगी तो फिर इस चीज़ को अलग करने की क्या ज़रुरत है? इस लिये मैं समझता हूं कि यह बात बिल्कुल नामुनासिब है। इन्होंने High Court की बात की है। हमें भी High Court का बहुत एहतराम है। लेकिन मैं राठी साहिब से कहना चाहता हूं कि इस बिल का मुद्दा यह है कि जितनी जल्दी हो सके उतनी जल्दी ही ज़मीन सीधे रास्ते से acquire कर के लोगों के इस्तेमाल करने के लिये दे दी जाए। बहुत से साहिबान को वाकफियत है कि High Court का सिलसिला बहुत लम्बा है, उस में कई कई महीने और कई कई साल लग जाते हैं। इस तरह से इस बिल का मुद्दा फौत हो जाता है। इस लिये यह तरीका रखा है कि अगर किसी को किसी किस्म की शिकायत होगी तो वह गवर्नमैंट के पास appeal कर सकता है। गवर्नमैंट के पास बहुत से तजरुबाकार अफसरान हैं। हर वक्त यह इल्ज़ाम लगाना—यह हो जाएगा, वह हो जाएगा, लूट लिया जाएगा, मेरे विचार में ये बहुत मौज़ूं ख्यालात नहीं हैं। हर एक बात की सूझ बूझ रखी जाएगी। मैं कहता हूं कि आप इस बात को सरकार पर छोड़ दीजिए। जो काम गवर्नमैंट करेगी उस में किसी किस्म का डर नहीं है। जो dues उस के होंगे वह उस को मिलेंगे। अगर कम मिलते हैं तो ठीक करने की कोशिश की जाएगी। लम्बा procedure छोटा करने के लिये यह तरीका अख्तियार किया गया है। गवर्नमैंट के पास F.C. जैसे बहुत काबिल काबिल आदमी मौजूद हैं। यह डर नहीं होना चाहिये कि किसी के साथ कोई रियायत की जाएगी या कोई बेइन्साफी की जाएगी। इन अलफाज़ के साथ मैं उम्मीद करता हूं कि इस clause को इसी तरह पास किया जाएगा। श्रीमती ओम प्रभा जैन जी ने जो sugges-tion दी है वह बहुत माकूल है लेकिन किसी amendment के बाकायदा तौर पर न आने की वजह से मैं मौजूद हूं। इस को इसी तरह से पास किया जाए।

**Mr. Deputy Speaker :** Question is—

In line 3 of sub-clause (1), *for* 'monthly', *substitute* 'annual';

In line 1 of sub-clause (2), *for* 'monthly', *substitute* 'annual';

In line 3 of sub-clause (3), *for* 'monthly', *substitute* 'annual';

[Mr. Deputy Speaker]

In line 8 of sub-clause (3), *for* 'monthly', *substitute* 'annual';

In line 2 of sub-clause (4), *for* 'monthly', *substitute* 'annual';

In line 4 of sub-clause (4), *for* "State Government," *substitute* "High Court, Punjab";

In line 1 of sub-clause (5), *for* "State Government", *substitute* "High Court, Punjab";

*Delete* sub-clause (6).

*The motions were lost.*

CLAUSE 15

**Mr. Deputy Speaker :** Question is—

That Clause 15 stand part of the Bill.

*The motion was carried.*

CLAUSE 16

**Chaudhri Dharam Singh Rathi** (Sambhalka) : Sir, I beg to move—

In line 4 of sub-clause 2, *for* "State Government' occurring twice, *substitute* "High Court, Punjab".

डिप्टी स्पीकर साहिब, वज़ीर साहिब ने एक तो यह कहा है कि High Court की provision इस लिये नहीं रखी क्योंकि वहां पर जल्दी फैसले नहीं होते, देर लगती है। यह कोई ground नहीं है। इस की वजह से और जज मुकर्रर किया जा सकता है। मैं कहना चाहता हूं कि जितनी देर State Government के फैसलों में लगती है उतनी देर High Court के फैसलों में नहीं लगती। मैं ने देखा है कि State Government कई केसिज़ में महीनों और कई में साल लगा देती है, High Court में इतनी देर नहीं लगती। Civil Courts के cases की बात दूसरी है, ऐसे cases का फैसला फटा फट हो जाता है। यह दलील देना कि वहां देर लगेगी, ठीक नहीं मालूम होता। दूसरी बात यह है कि मैं गरीबों के लिये कह रहा हूं कि जो compensation मिले वह ज़्यादा मिलना चाहिये। जिन गरीबों की ज़मीन इन्होंने acquire करनी है, उन को compensation ये ज़्यादा नहीं दे रहे। जो ज़मीन इन्होंने अपना सामान रखने के लिये acquire करनी है उस के लिये कहते हैं कि उन को कुछ नहीं मिलना चाहिये। मैं तो उन को compensation दिला कर उन की मदद करना चाहता हूं। इन्होंने यह कैसे समझ लिया है कि अमीरों की ही ज़मीन होगी, ज़मीन गरीबों की भी हो सकती है। मैं वज़ीर मोहतरिम को कहना चाहता हूं कि यह समझ लेना ठीक नहीं है। यह जो वजह उन्होंने दी है कि High Court में फैसला जल्दी नहीं होगा, मैं कहना चाहता हूं कि इन की गवर्नमैंट ठीक फैसले नहीं करेगी। मैं वज़ारत पर हमला नहीं करता। मैं सूरज मल जी को यकीन दिलाता हूं

कि मैं उन की बड़ी इज्ज़त करता हूं, कदर करता हूं, मान करता हूं। लेकिन ग्राम तौर पर इस किस्म के मामले देखे जाते हैं कि जहां पर State Government को अख्तियार मिल जाता है वह जायज़ नाजायज़ काम करवाती है.... (*interruptions*) आप Co-operative Sugar Mills का केस ले लीजिए (*interruptions*)

**Mr. Deputy Speaker** : How are the Sugar Mills relevant here ?

**चौधरी धर्म सिंह राठी** : उनकी Elections State Government arrange करवाती है, nominations करती है ....

**Mr. Deputy Speaker** : Order please.

**चौधरी धर्म सिंह राठी** : सरदार दरबारा सिंह के आदमी को nominate किया गया है, पहली बार नहीं हुआ तो दूसरी बार भेजा है। (*interruptions*) Rules में तबदीली कर लेते हैं ........

**सरदार दरबारा सिंह** : मैं challenge करता हूं। (*interruptions*) (*voices*)

**सामूहिक विकास मंत्री** : यह बात गलत है। (*interruptions*)

**सरदार दरबारा सिंह** : मैं पानीपत से election लड़ने के लिये तैयार हूं। मैं challenge करता हूं लड़ूंगा और जीतूंगा। (*interruptions*)

**चौधरी धर्म सिंह राठी** : आप पानीपत से election लड़े, हम देखेंगे कि आप किस तरह जीतेंगे। आप challenge करते हो तो मैं मंजूर करता हूं ......

**श्री उपाध्यक्ष** : Order please. यह challenges और counter challenges करने की बात ठीक नहीं है। इस तरह से मैं हाउस की कार्यवाही को कैसे चला सकता हूं। (It is not proper for the hon. Members to indulge in challenges and counter-challenges. It becomes very difficult for me to conduct the business of the House in this way.)

**सामूहिक विकास मंत्री** : डिप्टी स्पीकर साहिब, co-operative का महकमा कहां से बीच में आ गया ? राठी साहिब घर से लड़ कर आ गए हैं।

**Mr. Deputy Speaker** : It is my business to check. (To Shri Dharam Singh Rathi) The hon. Member should try to be relevant.

**चौधरी धर्म सिंह राठी** : मैं कहना चाहता हूं कि State Government को अख्तियारात नहीं दिये जाने चाहियें वरना वज़ीर साहिबान और दूसरे अफसरान की तरफ से जो पहले interference होती है वह ज्यादा हो जाएगी। कई वज़ीर साहिबान घर से लड़ कर आ जाते हैं तो नाजायज़ कार्यवाई करवाते हैं। State Government की जगह पर High Court की provision होनी चाहिये। इन अलफाज़ के साथ मैं अपनी amendment पेश करता हूं।

**Mr. Deputy Speaker :** Motion moved—

In line 4 of sub-clause 2, *for* "State Government", occurring twice, *substitute* "High Court, Punjab".

**लोक कार्य मंत्री** (चौधरी सूरज मल) : डिप्टी स्पीकर साहिब, इसके जवाब में मैं क्या अर्ज़ करूं। पहले ही बता चुका हूं। इस वास्ते मुनासिब नहीं समझता कि इस वक्त कोई जवाब दूं।

**Mr. Deputy Speaker :** Question is—

In line 4 of sub-clause 2, *for* "State Government", occurring twice, *substitute* "High Court, Punjab".

*The motion was lost.*

**Mr. Deputy Speaker :** Question is :—

That Clause 16 stand part of the Bill.

*The motion was carried.*

CLAUSE 17

**Mr. Deputy Speaker :** Question is—

That Clause 17 stand part of the Bill.

*The motion was carried.*

CLAUSE 18

**Mr. Deputy Speaker :** Question is—

That Clause 18 stand part of the Bill.

*The motion was carried.*

CLAUSE 19

**चौधरी धर्म सिंह राठी** (सम्भालका) : मैं अपनी amendment तो move नहीं करता क्योंकि इसका negative effect है और आप ऐसी amendments को out of order करार दे देते हैं। लेकिन मैं इस clause पर बोलना चाहता हूं। इस में कहा गया है कि अगर कोई decree या order किसी की eviction की बाबत होगा तो वह तब तक carry out नहीं होगा जब तक कि competent authority उस पर दोबारा गौर न कर ले। मतलब यह हुआ कि High Court के फैसले को review करने के लिए Competent Authority के रूप में तहसीलदार, नायब तहसीलदार या E.A.Cs. मुकर्रर किए जाएंगे। इस किस्म के आदमी यह फैसला करेंगे कि High Court के फैसले के मुताबिक बेदखली की जाए या

न की जाए। यानी हर तरह से final authority यह Competent Authority ही होगी। जनाब, यह कितनी अजीब बात है। यह बात आज तक किसी parliamentary democracy में नहीं देखी गई कि High Court या किसी दूसरी Court के फैसले को Competent Authority review करे।

**श्री उपाध्यक्ष** : यह कौन सी clause में है? (In which clause has this provision been made?)

**Chaudhri Dharam Singh Rathi :** In Clause 19(1). I just read it out.

> "19. (1) Notwithstanding anything contained in any other law for the time being in force, no person who has obtained any decree or order for the eviction of a tenant from any building in a slum area shall be entitled to execute such decree or order except with the previous permission in writing of the competent authority".

वह दोबारा इस फैसले को देखेगा। उसकी इजाज़त के बगैर उस order या decree का execution नहीं हो सकती। आप तो इस सिलसिले में High Court के decision को इस बिल के ज़रिए set aside कर रहे हैं। कल को यह एक और बिल पास कर लेंगे कि जो strictures Supreme Court मे पास की हैं इनकी भी execution नहीं होगी। ऐसी बातें कहीं सुनने में नहीं आई—यह सिर्फ इसी हकूमत में हो रही हैं।

**श्री उपाध्यक्ष** : क्या strictures की भी execution होती हैं? (Are strictures also executed?)

**चौधरी धर्म सिंह राठी** : इनमें सज़ा तो होगी लेकिन यह कह देंगे कि उन strictures को भी रद्दी की टोकरी में डाल दो। और जो कुछ चीफ मनिस्टर साहिब कहेंगे वही होगा। जिस बात को वह पसन्द नहीं करेंगे वह नहीं होगी। इस किस्म के बिल ला रहे हैं कि High Court के फैसले की कोई कदर नहीं रही। किसी अदालत की कदर नहीं रही। जनाब, मैंने Constitution को पढ़ा है। वहां पर लिखा है कि Judiciary supreme होगी। लेकिन इस State में तो Competent Authority ही supreme होगी। यहां पर तो executive को ही supreme बनाया जा रहा है, Judiciary को पीछे डाला जा रहा है। क्या ऐसी बात किसी Parliamentary Democracy में हुई है? Fascist और Dictatorship की हुकुमतों में भी कभी ऐसा नहीं होता। इस लिए मैं कहूंगा कि वज़ीर साहिब इस clause पर दोबारा गौर करें।

**चौधरी इन्द्र सिंह** (जींद-जनरल) : जनाब, डिप्टी स्पीकर साहिब, इस वक्त clause 19 पर बहस चल रही है। मैं समझता हूं कि बिल में जो गर्ज़ोगायत दिए गए हैं यह clause उनके बिल्कुल उलट है, inconsistent है और जिस purpose के लिए यह बिल लाया गया है, उसको defeat करती है। एक तरफ तो यह statement दी गई है कि slum areas में जितने मकानात हैं उनको

[ चौधरी इन्दर सिंह ]
खाली करवाने में दिक्कत पेश आती है और इस तरह जो improvement के काम करवाने हैं वह नहीं हो सकते क्योंकि जो मालिक और occupiers हैं वह दिक्कतें पेश करते हैं, लेकिन दूसरी तरफ जब buyer को order मिल जाता है, decree मिल जाती है कि improvements करने की खातिर slum area को clear करवा ले तो उसके रास्ते में यह provision लाकर रख दिया है कि अभी खाली मत कराओ, ठहर जाओ। यह तो बल्कि slum areas को clear कराने के रास्ते में रुकावट का मूजब बन गई। इस clause का भाव यह है कि किसी अदालत के हुकम या decrees उस वक्त तक execute नहीं हो सकेंगी जब तक कि Competent Authority की इजाज़त न मिल जाय। इसमें भी, डिप्टी स्पीकर साहिब, जो इसकी Sub-clause 4 है उसमें यह लिखा है कि Competent Authority permission को refuse भी कर सकती है कि occupants को उस area में से न निकाला जाए। यह एक ऐसी चीज़ है कि जिसकी कहीं भी कोई मिसाल नहीं मिल सकती कि एक तरफ तो यह legislation पास की जा रही हो कि जो slum areas हैं उनको clear किया जाए, गन्दी बस्तियों को साफ सुथरा बनाया जाए और इस purpose के लिए सभी साधनों का उपयोग किया जाए और उनको साफ करने के लिए अगर ज़रुरत पड़े तो लोगों को वहां से shift करने के notices भी जारी किए जाएं मगर दूसरी तरफ इसी सिलसिले में कोई decree या आर्डर किया हो तो उसकी execution के लिए Competent Authority को ही all in all बना दिया जाए कि जो उसकी मर्जी आए करे-- मर्जी हो तो Court के order को execute कराए, मर्ज़ी हो तो न करवाए। आखिर यह क्या मज़ाक है? इस तरह तो सब कुछ Competent Authority की discretion पर ही छोड़ दिया गया है। वह जाहे तो किसी की रू करे, चाहे तो किसी की रियायत करे, कोई चहेता आदमी है तो उसको कह देगा कि order को execute कर दो और अगर चहेता न हुआ तो कह देगा कि execute करने की कोई ज़रुरत नहीं। इतनी discretionary powers ! और फिर वह भी Court के order या decree के खिलाफ!! कल चीफ मनिस्टर साहिब ने Calling Attention की motion पर बोलते हुए कहा था कि कोई भी tenant उस वक्त तक eject नहीं हो सकेगा जब तक किसी Court का order न होगा। एक तरफ तो Court के order को तरजीह दी जाती है और Law and Order की situation पर बयान देते हुए Chief Minister साहिब फरमाते हैं कि landlords की complaints की बाबत अफसरान को हिदायात जारी की की गई हैं कि उनकी ही बात को न माना जाए और अगर किसी हालत में भी मजारे की बेदखली होनी है तो वह through the process of Court होगी लेकिन इस बिल में इस declaration के बिल्कुल उलट provision किया जा रहा है, यानी अगर कोर्ट की तरफ से decree होगी भी तो भी उसे बेदखल नहीं किया जाएगा और occupants को वहां पर बैठने दिया जाएगा जब तक कि Com-

petent Authority की इच्छा हो । अब, डिप्टी स्पीकर साहिब, आप खुद अन्दाज़ा लगाएं कि यह provision legally किस तरह से justified है? वह उस वक्त तक उस जगह पर बैठे रहने का हकदार होगा और तरक्की के programme में रुकावट साबत होगा जब तक कि competent authority की उसे वहां रखने की मरज़ी होगी। मैं पूछता हूं कि किस बात को मद्देनज़र रखते हुए यह arbitrary powers आप Competent Authority को दे रहे हैं । कौन से reasons हैं जिनकी वजह से उसे यह special अख्तियारात दिए जा रहे हैं? अगर मकानों को खाली कराना है और occupy करने वालों को निकालकर area को सुधारना है तो यह special clause किस लिए दाखल की गई है? मैं पूछता हूं कि इस clause का बिल के गर्ज़ोगायत से क्या ताल्लुक है? कौन से reasons हैं जिनको मद्देनज़र रखते हुए यह बात बिल में दाखल की गई है? इसका बिल के साथ कोई ताल्लुक नहीं, कोई सम्बन्ध नहीं, किसी तरह से इसकी ज़रुरत महसूस नहीं होती। मेरा ख्याल है कि पेश करने से पहले न ही वज़ीर साहिब ने इस की implications को study किया और न ही Law Department ने देखा कि इस clause का बिल के object से क्या ताल्लुक है। उन्होंने इस बात को भी नहीं देखा कि इस का कुछ link भी बिल के साथ है या नहीं। इस लिए मैं समझता हूं कि यह clause जो कि Competent Authority को इतनी discretionary powers देती है, बिल्कुल delete होनी चाहिए।

इस लिए अर्ज़ करूंगा कि जहां यह सवाल होंगे कि कोई किसी का tenant है या नहीं या फलाने के खिलाफ decree है या नहीं तो हो सकता है कि इस बात को political purposes के लिए इस्तेमाल किया जाए। साथ ही competent अफसर जिस का दर्जा एक S.D.O. के बराबर होगा या बड़े तहसीलदार का होगा वह highest court की decree को नज़र अंदाज़ कर सकेगा। इस के अलावा अगर आप अगली clause 20 पढ़ें तो यह ज़ाहर है कि अगर refusal हो जाए तो appeal भी होगी। यह बात litigation को encourage करती है। इस तरह से तो एक closed matter को re-open करना है। यह चीज़ तो इस bill के aims के उल्ट है। इस bill के aims अच्छे हैं मगर इस में इस तरह की clauses डाल दी गई हैं जो irrelenant हैं और जो लोगों की जिन्दगी के अन्दर रुकावट पैदा करती हैं। इस लिए मैं इस clause की सख्त मुखालफत करता हूं। इसे वापस लिया जाए।

**श्री मुनी लाल कामरेड** (शिमला) : Deputy Speaker साहिब, यह मैं मानता हूं कि tenants की protection होनी ज़रूरी है और chapter 6 के heading से सरकार के इस मनशे का पता चलता है। लेकिन मैं कहूंगा कि इस की आड़ में Judiciary को Executive से कम करने की कोशिश की गई है जब कि हमने Judiciary को supreme माना है। अब इस में यह कहा गया है

[श्री मुनी लाल कामरेड]

कि Competent Anthority को इख्तयार होगा कि वह किसी decree या order के खिलाफ फैसला दे दे। यह ठीक नहीं है। Opposition के दो साहिबान ने इस चीज़ को बिल्कुल साफ कर के रख दिया है। सरकार ने कहा है कि लोगों को slum area से eject करने में मुश्किल आती है, इस लिए इस बिल को लाना पड़ा। एक तरफ तो यह इस दलील का सहारा लेते हैं और दूसरी तरफ इस में यह फैसला कर रहे हैं कि Judiciary के फैसले को भी over-rule किया जा सके। यह दानिशमन्दी की बात नहीं है। इस clause को उड़ा दिया जाए तो कोई नुक्सान नहीं होगा। वरना इस से तो बिल का मकसद ही फ़ौत हो जायगा।

**लोक कार्य विभाग मन्त्री** (चौधरी सूरज मल) : जनाब, अगर यह उज़र राठी साहिब की तरफ से आता तो मुझे हैरानी न होती क्योंकि वह तो अकसर tenants के खिलाफ ही रहते हैं लेकिन जो speeches मेरे लायक दोस्त चौधरी इन्द्र सिंह और एक Socialist member ने उन की इमदाद में की हैं उस की वजह मैं समझ नहीं सका। एक तरफ तो वह tenants के interests watch करने का दम भरते हैं और दूसरी तरफ अगर सरकार उन को सहूलतें दे तो उस के खिलाफ आवाज़ उठाते हैं। अगर आप इस bill का heading देखें तो पता चल जायगा कि यह बिल तो tenants की protection के लिए है और इस का मुद्दा किसी मुज़ारे को दूसरी जगह फैंकने का नहीं है। मुद्दा यह है कि अगर कहीं पर clear किए जा रहे area में से किसी tenant के खिलाफ decree हो जाए तो भी Competent Authority उस के हकूक को महफूज़ रख सके और मकान नया बनने के बाद उसी को उस में रखा सके। आप को पता है कि अगर नया मकान बनाने का उज़र मालिक मकान ले तो tenant को निकाल दिया जाता है। और भी कई ऐसी बातें हो सकती हैं जिन का उज़र ले कर tenant को निकाल दिया जाए। तो ऐसी सूरत में bill का मनशा है कि उस tenant के हकूक को महफूज़ किया जाए। बस यही इस clause का मकसद है। इस में मेरे दोस्तों को क्या उज़र हो सकता है। मैं उन से कहूंगा कि वह इस clause को दोबारा पढ़ें। वह पाएंगे कि इस में tentant का फायदा है। सरकार चाहती है कि tenants, जो आम तौर पर गरीब होते हैं, के हकूक की हिफाज़त की जाए। इस लिए इस clause को इसी तरह रखा जाए।

**Mr. Deputy Speaker :** Question is—

That Clause 19 stand part of the Bill.

*The motion was carried.*

CLAUSE 20

**Chaudhri Dharam Singh Rathi :** (Sambhalka) : Sir, I bet to move—

In line 4, for "State Government", occurring twice, substitute "High Court, Punjab".

जनाब, डिप्टी स्पीकर साहिब, मैं इस क्लाज़ के अन्दर यह चाहता हूं कि जो स्टेट गवर्नमैंट को अख्तियारात दिए जा रहे हैं वह हाई कोर्ट को दे दें। हमारे आनरेबल वज़ीर साहिब ने जो अभी यह बताया कि हम तो टेनेंट्स के फ़ायदे के लिए यह पास कर रहे हैं लेकिन जो अपील के अख्तियार दिए जा रहे हैं इनसे उनका फ़ायदा क्या होगा ? इसका तो मतलब यह होगा कि आप जिसको चाहे निकाल दें। यानी जैसी आपकी मर्ज़ी हो वैसा करें। अगर टेनेंट accept कर लेता फिर तो अपील का अख्तियार देना ठीक था। जनाब डिप्टी स्पीकर साहिब, मैं यह कहना चाहता हूं कि यह लेंड लार्ड के फ़ायदे के लिए है न कि मुज़ारे के। इसमें मुज़ारे का कोई फ़ायदा नहीं है। यह अपने ही खिलाफ जा रहे हैं और डिग्री का फैसला रिओपिन कर रहे हैं। एक आम कहावत है कि law must prevail though justice fail यानी ला मुख्य है और इसकी तरफ यह ध्यान दिया जाना चाहिए कि इसकी ऐक्सीक्यूशन ठीक होती है या नहीं। डिप्टी स्पीकर साहिब, मेरी अमेंडमैंट जो है वह मंजूर होनी चाहिए और यह क्लाज़ इसी तरीके से पास नहीं होना चाहिए।

**Mr. Deputy Speaker :** Motion moved—

In line 4, *for* "State Government", occurring twice, *substitute* "High Court, Punjab".

**लोक कार्य मंत्री** (चौधरी सूरज मल) : जनाब डिप्टी स्पीकर सहाहिब, यह चीज़ इस लिए रखी गई कि अगर किसी के साथ बेइंनसाफी हुई है तो उसको मौका मिले और उसके साथ इंसाफ हो सके। मैं समझता हूं कि यह ज़रूरी है और इसे रहना चाहिए।

**Mr. Deputy Speaker :** Question is—

In line 4, *for* "State Government", occurring twice, *substitute* "High Court, Punjab".

*The motion was lost.*

**Mr. Deputy Speaker :** Question is—

That clause 20 stand part of the Bill.

*The motion was carried.*

CLAUSE 21

**चौधरी इन्द्र सिंह** (जींद, जैनरल) : जनाब, डिप्टी स्पीकर साहब, क्लाज़ 19 पर बोलते हुए वज़ीर साहब ने जो दलील दी वह समझ में नहीं आई। एक तरफ तो वह कहते हैं कि मुज़ारों की protection की ठेकेदारी ले रहे हैं लेकिन जब मैं क्लाज़ 21 पढ़ता हूं तो फिर पता चलता है कि इनकी ठेकेदारी खत्म हो जाती है। जनाब, जो तवज्जुह दिलाने वाली बात है वह यह है :

"and for the protection of tenants in such areas from eviction"

लेकिन Statement of Objects and Reasons में इस का कोई ज़िक्र ही नहीं है इस लिये जब यह doubtful बात आती है कि.....

**Mr. Deputy Speaker :** This portion which you have referred to is a part of the bill.

